यथा यथास्या ववृधे स गर्भस्तथा तथास्या मनसि प्रसादः ।
तेनानुमेने चतुरैर्यदस्ते गर्भे पुमान् कोऽपि महानुभावः ॥२५॥

जैसे जैसे इसका गर्भ वृद्धि को प्राप्त हुआ, वैसे वैसे ही इसके मन में प्रसन्नता की भी वृद्धि हुई। तव इस लक्षण से, निपुण व्यक्तियों के द्वारा यह अनुमान किया गया कि निश्चित रूप से इसके गर्भ में कोई महान् पुरुष है।

कल्याणरायो निजधर्मपत्नीं भूम्ना विलोक्यातिबभूव तृप्तः ।
तस्याः प्रपूर्याशु च दोहदं तां चकार तृप्तां पुनरेव तृप्ताम् ॥२६॥

कल्याण राय अपनी धर्मपत्नी को बार-बार देखकर अत्यधिक सन्तुष्ट हुए। और अपनी धर्मपत्नी की दोहद (गर्भेच्छा) को शीघ्र प्रपूर्ण कर 'तृप्ता' को और अधिक तृप्त किया।

सीमन्तनादीनि चकार तस्याः संस्कारजातानि स शास्त्ररीत्या ।
दिने दिने यैरधिकं दिदीपे सा स्नेहपूरैरिव दीपवर्तिः ॥२७॥

उसने उसके सीमान्तनादि सम्पूर्ण संस्कारों को शास्त्ररीति से किया। जिनके करने से वह प्रतिदिन और भी अधिक दीप्तिमती हुई, जिस प्रकार तेल से परिपूर्ण दीपवर्त्ति अधिक आलोकित होती है।

यथा यथा स्फीतमुखः स गर्भस्तथा तथा पीतमुखीयमासीत् ।
ऊर्ध्वं प्रवृद्धे शशिनि क्रमेण श्वेताननना रात्रिरिवाथ रेजे ॥२८॥

जैसे जैसे गर्भ विकसित हुआ, वैसे वैसे यह पीतमुखी (पीले मुख वाली होती गई) क्रमशः चन्द्रमा जैसे-जैसे नभ में ऊँचा चढ़ता जाता है, वैसे वैसे रात्रि श्वेताननना होती जाती है।

सुपाण्डुरास्यां प्रसमीक्ष्य तृप्तां सर्वाः स्त्रियः [redacted]स्तास्तलवण्डिवन्द्याः ।
परस्परं प्रेमयुता महेशं भजन्ति सोऽस्यै तनयं ददातु ॥२९॥

तलवण्डि ग्राम की सफल वृद्ध महिलाएं पीतमुखी तृप्ता को देख देखकर आपस में प्रेमपूर्वक भगवान् शंकर से मनाती थीं, कि भगवान् शंकर इस बार इसे पुत्र प्रदान करें।

यथा यथा कुक्षिनिलीनगर्भः प्रवर्धतेऽस्याः स्म तथा तथैव ।
मनुष्यलोकेऽत्र महाप्रमोदस्तथा सुदुष्टेषु महद् भयञ्च ॥३०॥

तृप्ता का गर्भ जैसे जैसे बढ़ने लगा। वैसे वैसे इस मनुष्य लोक में महान् आनन्द तथा दुष्ट लोक में भय बढ़ने लगा।

यज्ञैश्च दानैश्च तपोभिराशु स्वतः पृथिव्यां ववृधेऽथ धर्मः ।
पापं स्वयञ्च क्षयमाप कोऽपि प्रभाव एवैष महाविभूतेः ॥३१॥

पृथ्वी पर यज्ञ, दान और तपों के द्वारा शीघ्र ही स्वतः ही धर्म बढ़ने लगा। और पाप स्वयं क्षय को प्राप्त होने लगा। निश्चय ही यह महान् विभूति का ही प्रभाव है।

कल्याणरायस्य गृहं समेत्य श्रियञ्च तृप्तावपुषो विलोक्य ।
परस्परं वीक्ष्य कुलस्य वृद्धा स्त्रियः प्रसन्नाश्चकिताश्च तस्थुः ॥३२॥

कल्याण राय के घर पहुंचकर तृप्ता की शारीरिक शोभा को देखकर कुलीन वृद्धाएँ परस्पर देखकर प्रसन्न तथा चकित हो रही थीं।

न केवलं पार्श्वविराजमाने क्षेत्रे समस्तेऽपि तु भारतेऽस्मिन् ।
प्रादुर्बभूवाभिनवप्रकाशो हेतुं न जानाति परन्तु कश्चित् ॥३३॥

न केवल आस पास के क्षेत्रों में अपितु सम्पूर्ण भारतवर्ष में अभिनव प्रकाश फैल गया था किन्तु कोई भी इसके कारण को नहीं जान पा रहा था।

सूर्ये च चन्द्रे पवने च दिक्षु व्योम्नि प्रभा नव्यतमा च भूमौ ।
विद्योतितासीच्च मनोऽभिरामा शान्तिस्तथैवेह विरामदा च ॥३४॥

जिस प्रकार सूर्य, चन्द्र, पवन, आकाश और दिशाओं में नवीन प्रभा देदीप्यमान हो रही थी। उसी प्रकार इस भूमण्डल पर विरामदायिनी शान्ति प्रस्फुटित हो रही थी।

पाखण्डिनश्चैव विवादिनश्च न्यस्ताङ्घ्रयः कुत्सितकर्ममार्गे ।
प्रकम्पिताः क्षुब्धतरास्तथासन् प्रकाश-हेतोरपि यत्नवन्तः ॥३५॥

कुमार्ग पर चलने वाले पाखण्डी और विवाद करने वाले लोग परमक्षुब्ध और प्रकम्पित होते हुए भी सत्य-ज्ञान के प्रकाश के लिए यत्नशील होने लगे ।

प्रजाशनै-र्भूपतिभिः प्रकाशं प्रपीड़िताः स्वत्वविवेकहीनाः ।
प्रजाः स्म जानन्ति न कोऽत्र हेतुः श्वासानिलानां मुदितायुतानाम् ।३६।

प्रजा को उत्पीड़ित करने वाले राजाओं से पूर्ण प्रपीड़ित जनता कुछ कुछ सन्तोष की श्वाँस लेने लगी किन्तु इस प्रसन्नता का कारण कोई भी नहीं जान पा रहा था ।

एवं महामोदविवृद्धिकाले सुरादिभिः पूजितभारताख्ये ।
दिने शुभे कार्त्तिकपूर्णिमायाः प्रासूत तृप्ता तनयं प्रभाते ॥३७॥

इस प्रकार महान् आमोद-प्रमोद से परिपूर्ण काल में देव-वन्दित, भारतवर्ष में, तृप्ता ने कार्त्तिक-पूर्णिमा के शुभ दिन प्रभात-काल में पुत्र को जन्म दिया ।

तेजस्विनं सूनुमसूत तृप्ता दिव्य-प्रभा-भासितमत्र भूमौ ।
मन्ये तदीर्ष्याकलुषा तदैव पूर्वा दिगादित्यमसूत चोर्ध्वम् ॥३८॥

इधर भूमि पर तृप्ता ने दिव्यप्रभा से भासित पुत्र को जन्म दिया । उधर ऊपर अन्तरीक्ष में पूर्व दिशा ने मानों तृप्ता से ईर्ष्या करते हुए सूर्य को जन्म दिया ।

तथापि सा लङ्घयितुं न तृप्तां शशाक सूर्यप्रतिवृत्तिचन्द्रा ।
तृप्तासुतास्ये हि हिमान्शुशैत्यं भानोश्च तेजो युगपन्न्यवात्ताम् ॥३९।

सूर्य को जन्म देकर भी पूर्व दिशा तृप्ता का उल्लंघन नहीं कर सकी । (उससे अधिक गौरव न पा सकी) क्योंकि पूर्व दिशा ने सूर्य को तो जन्म दिया परन्तु चन्द्रमा उससे प्रतिकूल दिशा में चला गया । जबकि तृप्ता के मुख पर चन्द्रमा की शीतलता और सूर्य का तेज (दोनों) एक साथ निवास कर रहे थे ।

स्तुत्यः स कालोऽस्ति नितान्तधन्योऽद्यापीह मन्ये निखिले स्वदेशे।
कल्याणरायस्य शुभे स्वगेहे यदावतारः स शिशोर्बभूव ॥४०॥

अपने भारतवर्ष देश में वह समय निश्चय हीं परम धन्य था। जबकि कल्याण राय के शुभ घर में सुन्दर शिशु का अवतार हुआ।

तेनार्भकेणाद्भुतकान्तिभाजा जातेन तद्गर्भगृहं दिदीपे।
उदीयमानेन दिवाकरेण प्रभा प्रभासीव नभोऽन्तरालम् ॥४१॥

अद्भुत कान्ति सम्पन्न उस शिशु के जन्म लेने से, वह सूतिकागृह उस प्रकार अत्यधिक चमक उठा। जिस प्रकार उदित हुए दिवाकर के द्वारा आकाश का अन्तराल चमकता है।

दीर्घाक्षिणी प्रोन्नत-भाल-देशश्चाजानुबाहू च सुगौरवर्णः।
प्रसूतिकाधाम्नि विराजमानाः कुर्वन्ति नारीश्चकिताः स्म भाभिः ॥४२॥

विशाल आंखे, उन्नत ललाट भाग, आजानु भुजाएँ और गौरवर्ण, अपनी कान्ति से प्रसूतिका गृह में उपस्थित समस्त नारियों को आश्चर्यचकित कर रहे थे।

माङ्गल्यगीतं पटहस्य शब्दाः कर्णप्रियस्तूर्यलयश्च वेणुः।
संसूचयन्ति स्म शिशोः सुभाग्यं शङ्के महत्कीर्तियुतं नितान्तम् ॥४३॥

उस समय होने वाले मंगलगान, पटह (नगाड़े की ध्वनि), कर्ण प्रिय तूर्यादि के स्वर और वेणुवादन मानों शिशु के परम यशस्वी सुन्दर भाग्य की सूचना दे रहे थे।

तृप्ता प्रसूय सुतमास्त नितान्ततृप्ते-
त्यन्वर्थतां किल दधार निजाभिधायाः।
कल्याणरायहृदि चाप्युदियाय तृप्तिः
कल्याणसन्ततिमवेक्ष्य शुभाञ्च रायम् ॥४४॥

तृप्ता पुत्र को जन्म देकर नितान्त तृप्त हुई तथा अपने नाम की सार्थकता को धारण किया। इसी प्रकार सुखदायी सन्तति एवं शुभ लक्ष्मी को देखकर कल्याण राय के हृदय में भी तृप्ति उत्पन्न हुई।

तृप्ता तृप्तिमवाप कामपि नवां, कल्याणरायोऽप्यथ
कल्याणं परमं कुलस्य परमां रायञ्च लेभे नवाम्।
ग्रामो ग्राममियाय मानसमुदां, प्रान्तस्तथान्तं भियः
भारं हर्षततेरुवाह परितो भाभिर्भृतं भारतम् ॥४५॥

तृप्ता ने अपूर्व अभिनव तृप्ति का अनुभव किया और कल्याण राय ने भी कुल के लिए परम कल्याणकारी परम, नवीन राय (श्री) को प्राप्त किया। ग्राम समूह मानसिक प्रसन्नता को प्राप्त हुआ। प्रान्त भय से मुक्त हुआ। भारतवर्ष ने कान्ति से परिपूर्ण होकर हर्ष के विस्तार को वहन किया।

इति कविवरविष्णुदत्तशर्म विरचिते श्रीगुरुनानकदेवचरिते
महाकाव्ये तृतीयः सर्गः।



## अथ चतुर्थः सर्गः

सुधाप्रवाहस्तनयो नवीनः कल्याणरायस्य किरन् प्रमोदम् ।
यस्मिन् दिने नानक इत्युपाधिं गतः शुभं तद्दिनमभ्युपायात् ॥१॥

कल्याणराय का अमृत-पुञ्ज नवजात-तनय प्रमोद को बिखेरता हुआ, उस शुभ दिन को भी प्राप्त हो गया। जिस दिन उसे 'नानक' यह नाम प्राप्त हुआ।

कर्त्तुं स्वसूनोर्दशमेऽह्नि नाम पिताखिलानाह्वयते स्म बन्धून् ।
प्रतिष्ठिताः क्षत्रिय–वैश्य–शूद्रास्तत्रायुवंश–पुरोहिताश्च ॥२॥

दशवें दिन अपने पुत्र का नामकरण करने के लिए पिता ने अपने वन्धुओं को बुलाया। उस उत्सव में प्रतिष्ठित क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र तथा कुल पुरोहित भी सम्मिलित हुए।

तृप्ता पवित्रैः सलिलैः कवोष्णैः स्नाता सुवासांसि नवानि धृत्वा ।
सुतं निजं स्नानशुचिं निधाय क्रोडेऽग्निहोत्रं स्म घृतैर्जुहोति ॥३॥

मन्त्रों द्वारा पवित्र कुछ कुछ गर्म, जल के द्वारा स्नान की हुई, तृप्ता ने नूतन वस्त्र धारण करके, स्नान द्वारा पवित्र अपने पुत्र को गोद में वैठाकर घी द्वारा अग्निहोत्र किया।

पत्या समं साधु कृताग्निहोत्रा धूमैः पवित्रा नितरां विरेजे ।
चन्द्रेण सार्धं सितपक्षशुभ्रा तमोभिरीषद् द्युतिकेव रात्रिः ॥४॥

पति के साथ अच्छी प्रकार से अग्निहोत्र किये हुए, हवन-धूम से पवित्र हुई, अत्यधिक सुशोभित हुई। यथा चन्द्रमा के साथ शुक्ल पक्ष की शुभ्र रात्रि अन्धकार से युक्त होने पर भी कुछ कुछ चमकती रहती है।

सा श्वेतकान्तिः शिथिलाङ्गवल्ली क्षीणापि रेजे शिशुना सितेन ।
शुक्ला द्वितीयेव नवोदितेन बालेन्दुनाऽङ्के निहितेन सम्यक् ॥५॥

श्वेत कान्ति तथा शिथिल कोमल अङ्ग वाली वह (तृप्ता) क्षीण होने पर भी उस गौर वर्ण शिशु के द्वारा इस प्रकार सुशोभित हो रही थी, जिस प्रकार नवोदित चन्द्रमा को अङ्क में धारण किये हुए शुक्ल पक्ष की द्वितीया सुशोभित होती है ।

होमावसाने कृतभस्मलेपां सुतस्य वाचि स्रुतसंस्रवाञ्च ।
पत्या च पुत्रेण च सार्धमेतां मन्त्राभिषिक्तां विदधे पुरोधाः ॥६॥

हवन की समाप्ति पर भस्म लेप किये हुए तथा पुत्र को संस्रव प्राशन करा चुकी हुई उस (तृप्ता) को, पवित्र पुत्र और पति के साथ पुरोहितों ने मन्त्राभिषिक्त किया ।

कल्याणरायोऽथ जगाद विप्रान् किं नाम विप्राः ! करवाणि सूनोः ।
तद् ब्रूत मे पुत्रगुणान् समग्रान् दोषानपि ब्रूत सुविस्तरेण ॥७॥

कल्याण राय ने ब्राह्मणों से कहा—हे ब्राह्मणों ! पुत्र का क्या नाम रखें ? आप मेरे पुत्र के समस्तगुण और दोषों को भी विस्तार से कहियेगा ।

ऊचुस्तदा दैवममुष्य दृष्ट्वा विप्रा ग्रहाणां गणनां विचार्य ।
अहो ! इदं पुण्यफलं प्रपन्नं पुरातनं ते तनय स्वरूपम् ॥८॥

तब ब्राह्मणों ने इसके भाग्य को देखकर और ग्रहों की गणना का विचार कर कहा—अहो ! यह तो तुम्हारे प्राचीन पुण्यों का फल ही पुत्र के रूप में तुम्हें प्राप्त हुआ है ।

नूनं त्वया त्वत्प्रियभार्यया च क्वचिद् युगेऽतापि तपःकठोरम् ।
यत् प्राप्तवानस्यधुनेश्वरांशं सुतस्वरूपेण धृतावतारम् ॥९॥

निश्चय ही तुम्हारे द्वारा और तुम्हारी पत्नी के द्वारा किसी युग में कठोर तपस्या की गई है। जो कि तुमने पुत्र स्वरूप अवतरित ईश्वरांश को प्राप्त किया है।

अयं सुतस्तेऽस्ति कुलस्य दीपो, देशस्य चन्द्रो, जगतश्च सूर्यः ।
अपास्य सर्वत्र गतं तमोऽयं, प्रकाशयिष्यत्यखिलान् दिगन्तान् ॥१०॥

तुम्हारा यह पुत्र कुल का दीपक, देश का चन्द्र और जगत् का सूर्य है । यह सर्वत्र व्यापक अन्धकार को नष्ट करके सम्पूर्ण दिगन्तों को प्रकाशित करेगा ।

श्रियां प्रतिष्ठास्य वपुष्यशेषे, गुणाश्च सत्यं गणनामतीताः ।
लोकेषु पूज्यो भविता सुतस्ते धर्मञ्च संस्थापयिता पृथिव्याम् ॥११॥

इसके सकल शरीर में लक्ष्मी प्रतिष्ठित है और इसके गुण वास्तव में सीमा की गणना से परे हैं, यह तुम्हारा पुत्र लोक में पूज्य होगा और पृथ्वी पर धर्म को स्थापित करेगा ।

दोषन्तु पश्याम इहास्य देहे न कञ्चिदप्यात्मवतस्तथापि ।
यं लौकिका दोषमुदीरयन्ति प्रायो गुणं तं शृणु वर्णयामः ॥१२॥

इस आत्मवान् शिशु के शरीर में किसी भी दोष को हम नहीं देख पा रहे हैं । तथापि प्रायः सामाजिक जिसे दोष कहते हैं, उस गुण को सुनिये । वर्णन करता हूं ।

उपार्जने नैष धनस्य चेतो दास्यत्यमुष्यास्ति न वृत्तिचिन्ता ।
अयं विरक्तो भववैभवेषु प्राप्तौ सुखानां भविता न सक्तः ॥१३॥

धन के उपार्जन की ओर इसका मन नहीं रहेगा । इसे जीविका की चिन्ता नहीं सतायेगी । यह सांसरिक वैभव में विरक्ति भाव रखेगा । सुखों के प्राप्त होने पर भी उनमें (सुखों में) अनुरक्त नहीं होगा ।

न सञ्चयाय प्रयतिष्यतेऽयं यदा न कस्यापि सदा पृथिव्याम् ।
तस्मादयं नानक इत्यभिख्यां प्रयास्यतीहाखिलजीवलोके ॥१४॥

यह पृथ्वी पर सदा किसी भी प्रकार के धन सञ्चय के लिए प्रयत्न नहीं करेगा । इस कारण यह अखिल प्राणि-वर्ग में 'नानक' संज्ञा को प्राप्त करेगा । (अविद्यमान आनको नानकः — न + आनकः)

यश्चानिति प्राणिति जीवतीह ध्रुवं स वै मृत्युमपि प्रयाति।
नायं सुतस्ते भविताहि तादृक् तस्मात् स्वभावादपि नानकोऽयम् ।१५।

इस लोक में जो 'आनिति'—प्राण धारण करता है अर्थात् जीवन धारण करता है। निश्चय ही वह मृत्यु को भी प्राप्त होता है। किन्तु तुम्हारा यह पुत्र उस प्रकार का प्राणी नहीं होगा। इस कारण यह स्वभाव से भी नानक है (अनिति प्राणान् धारयतीति आनकः, न + आनकः नानकः)

इतीदमाकर्ण्य जनाः प्रसेदुः केचिद् विषेदुः पुरुषाः स्त्रियश्च।
कल्याणरायस्तु सुतं प्रपश्यन् ययौ प्रसादं न ययौ विषादम् ॥१६॥

ऐसा सुनकर कुछ स्त्री और पुरुष प्रसन्न हुए और कुछ विषाद को प्राप्त हुए। किन्तु कल्याण राय तो पुत्र को देखते हुए न तो प्रसन्न हुए और न, ही विषाद को प्राप्त हुए।

नानाविधैः शोभनसाधनैश्च सुपोष्यमाणोऽथ गृहे शिशुः सः।
दिने-दिने बोध इव प्रवृद्धि याति स्म निष्ठाध्ययनादिसंघैः ॥१७॥

घर में वह बालक प्रतिदिन विविध शोभन साधनों से सम्वर्द्धित होता हुआ उसी प्रकार बढ़ने लगा जिस प्रकार निष्ठा और ध्यान आदि के समूह से ज्ञान प्रवृद्ध होता है।

सर्वाः क्रियाः शैशवकालयोग्याः प्रकुर्वतः कुड्मलकोमलानि।
अङ्गानि यान्ति स्म समुन्नतिं वै लीनानि चाङ्केष्वपि नानकस्य ॥१८॥

समस्त शैशव-कालीन क्रियाओं को करते हुए नानक के कमल के तुल्य कोमल अङ्ग गोद में रहते हुए भी विकास को प्राप्त होने लगे।

तातस्य मातुश्च नवं रसार्द्रं प्राप्येङ्गितं दुर्लभचुम्बनञ्च।
स्नेहादिभिर्मानवलोकलाल्यैः शङ्के गुणैरेष सुशोभते स्म ॥१९॥

माता और पिता के रससिक्त सङ्केत और अपूर्व चुम्बन को प्राप्त करके मानों बालक नानक मानव समाज द्वारा वाञ्छित स्नेह आदि गुणों से सुशोभित हो रहा था।

कदापि कस्मादपि कारणाच्चेत् करोत्यसौ शैशवमञ्जुहासम् ।
दयाक्षमासंयमनादिभावाः परिस्फुरन्ती रमणीयशान्तिः ॥२०॥

कभी भी किसी कारणवश यह वह नानक शैशव-कालीन मञ्जुल हास करते थे तो लोगों के हृदय में दया, क्षमा, संयम और रमणीय-शान्ति आदि भाव प्रस्फुरित होने लगते थे।

आसीद् गृहे नैव, गृहे-गृहे या परिस्फुरन्ती रमणीय-शान्तिः ।
धर्मस्तथासीत् मनुजेषु सुस्थः सनातनोऽयन्तु शिशोः प्रभावः ॥२१॥

अपने ही घर में नहीं, वरन् प्रत्येक घर में जो परम शान्ति दिखलाई दे रही थी और मनुष्यों के हृदय में जो सनातन धर्म सुस्थिर हो रहा था, यह उस शिशु का ही प्रभाव था।

पादादिसञ्चालनरम्यलीलाः कं नानकस्यात्र न मोहयन्ति ।
समस्तकौटिल्यमपास्य लोको याः पश्यति स्मेन्दुकला इवोत्कः ॥२२॥

नानक की पैर आदि चलाने की रमणीय लीला किसे मुग्ध नहीं कर रही थी ? (अर्थात् सबको आह्लादित कर रही थी) क्योंकि उन लीलाओं को सम्पूर्ण कुटिलता से रहित उत्कण्ठित हुआ लोक समूह चन्द्रकला के समान देखा करता था ।

तुल्याः परैस्ते शिशुभिर्मनोज्ञाः स्वाभाविकाः शैशवजा विलासाः ।
प्राचीन-संस्कार-वशाच्छिशोर्वै प्रशिक्षका धर्मधियः सदासन् ॥२३॥

दूसरे शिशुओं के तुल्य होती हुई भी नानक की शैशव-कालीन स्वाभाविक मनोहर क्रीड़ाएं पुरातन संस्कारवश धार्मिक बुद्धि की शाश्वत प्रशिक्षिका थीं।

गोप्योऽपि कालो न यथोचितो वै संसूचयन् किञ्चिदहो रहस्यम् ।
सुशैशवं बाल्यविशालसीमां शनैः शनैः स्पर्शयुतां चकार ॥२४॥

यह समय प्रकट होने के लिये उचित नही है, इस रहस्य को छिपाकर भी कुछ कुछ प्रकट करता हुआ नानक का शैशव बाल्य-कालीन विशाल सीमा में शनैः-शनैः प्रविष्ट हुआ।

प्रबुद्धपूर्वार्जित-संचितेन ज्ञानात्मबोधेन समन्वितं तत् ।
बाल्यं विचित्रं परबालकेभ्यो बभूव भिन्नं शिशुनानकस्य ॥२५॥

शिशु नानक का वह बाल्य-जीवन अपने प्रबुद्ध पूर्वार्जित एवं सञ्चित ज्ञानात्मक-आत्मबोध से युक्त हुआ, बालकों से भिन्न एवं विचित्र ही था।

खेलन्ति खादन्ति यदा समस्ता ये बालकाः सन्ति सदैव लोके ।
श्री नानकस्तत्र विचारमग्नः शून्ये स्म तिष्ठत्यधिकं विमुग्धः ॥२६॥

इस संसार में सर्वदा सभी बालक बाल्य काल में केवल खाते हैं और खेलते हैं। किन्तु इस अवस्था में भी सरल भाव वाला वह नानक विचारों में मग्न हुआ, अधिकतर एकान्त सेवन किया करता था।

कीटादिकानां हनने यदाऽत्र प्रीतिं भजन्त्येव हि बालकास्ते ।
श्री नानकस्तत्र विलोक्य दुःखं कस्यापि वाष्पैर्व्यथितो बभूव ॥२७॥

(बाल्यकाल में) जहाँ अन्य बालक केवल कीड़े और मकोड़ों का वध करने में प्रसन्नता का अनुभव करते हैं, वहाँ नानक किसी के भी दुःख को देखकर साश्रु व्यथित हो उठता था।

विलोकयन् भिन्नतरं कुमारं कल्याणरायस्तु सुचिन्तितोऽपि ।
विद्यालये पुत्रमिमं समोदं संस्थापितं वै कृतवान् शुभेऽह्नि ॥२८॥

अन्य बालकों से भिन्न अपने पुत्र को देखकर चिन्तित हुए भी कल्याण राय ने अपने इस पुत्र को विद्यालय में शुभ दिन में सानन्द प्रविष्ट करा दिया।

तत्र स्थितः पूज्यगुरून् स्वभावैः कुर्वन् वशे ज्ञानमहो समस्तम् ।
श्रमं विनैवात्मगतं चकार प्रेक्ष्येदमासंश्चकिताः समस्ताः ॥२९॥

विद्यालय में स्थित नानक ने अपने स्वभाव से पूज्य गुरु-वर्ग को अपने वश में करते हुए बिना श्रम के ही समस्त ज्ञान हृदयङ्गम कर लिया, जिसे देखकर सभी आश्चर्य चकित थे।

स पारसीयामथ नागरीञ्च भाषां पठित्वा न बभूव तुष्टः ।
गीर्वाणवाणीं पठितुं सहर्षं श्रीनानको ध्यानमहो चकार ॥३०॥

वह नागरी और फारसी भाषा को पढ़कर भी सन्तुष्ट नहीं हुए । अतः संस्कृत भाषा को सहर्ष पढ़ने के लिए श्री नानक ने विचार किया ।

अपाठयत् श्रीब्रजनाथमिश्रः श्रीनानकं ज्ञानपिपासुमाप्तम् ।
विलोक्य तस्यात्मगतं च बोधं गुरुर्महाश्चर्यमयस्तदासीत् ॥३१॥

वहाँ श्री बृजनाथ मिश्र ने विश्वास पात्र-ज्ञान-पिपासु श्री नानक को संस्कृत की विधिवत् शिक्षा दी साथ ही साथ श्री नानक के सहज आत्मबोध को देखकर वह आश्चर्य चकित भी हुए ।

मायाजगज्जीवविचारणां स श्रुत्वात्मनो ब्रह्मनिरूपणञ्च ।
नोवाच किञ्चिद् ब्रजनाथमिश्रस्तथैव पूर्वे गुरवो यथैव ॥३२॥

माया, जगत्, जीवात्मा के विश्लेषण और ब्रह्म के निरूपण को सुनकर श्री ब्रजनाथमिश्र उसी प्रकार अवाक् रह गये जिस प्रकार पूर्ववर्त्ती आचार्य प्रवर अवाक् रह गए थे ।

एकादशस्योऽल्पवयाः समाभ्यः श्री नानको यामवहन्नृलोके ।
प्रज्ञानदीप्तिः खलु केवलं सा निरीक्ष्यते दर्शनपुस्तकेषु ॥३३॥

श्री नानक ने ग्यारह वर्ष की अल्पायु में ही जिस ज्ञान-दीप्ति को प्राप्त किया था, वह इस लोक में केवल दर्शन ग्रन्थों में ही देखी जा सकती है ।

पश्चात्तु ये येऽखिलभारतेऽस्मिन् भावा नराणामुपकारदक्षाः ।
प्रकाशिता नानकमञ्जुवाण्या ते बीजरूपेण तदापि चासन् ॥३४॥

वयस्क होने पर सम्पूर्ण भारतवर्ष में नानक की मञ्जुलवाणी से मानवता के उपकारक जो जो भाव प्रकट हुए । वे उस समय (बचपन में) भी उनमें बीज रूप में विद्यमान थे ।

शिक्षा प्रशिक्षासु विनात्मबोधं न तत्त्वमेवेति दिशन् सदैव ।
श्री नानको ज्ञानविभूषितोऽभूद् गुरून् स्वकीयानपि पाठयित्वा ॥३५॥

शिक्षा और प्रशिक्षण में विना आत्मज्ञान की शिक्षा के कुछ भी तत्त्व नहीं है। इस सत्य को लोगों को समझाते हुए अपने वृद्धजनों को भी पढ़ाकर श्री नानक ज्ञान से विभूषित हुए।

समाप्य शिक्षार्जनकालमेवं दशाधिकं हायनकं विलोक्य ।
पिता स्वपुत्रं कृतवान् विचारं यज्ञोपवीतेन युतं विधातुम् ॥३६॥

पिता ने दश वर्ष की आयु में ही समस्त विद्याओं में निष्णात, एकादश वर्ष में प्रविष्ट अपने पुत्र को देखकर यज्ञोपवीत करने का निश्चय किया।

शुभोत्सवार्थं भवने विशालं कोलाहलं वीक्ष्य च पूर्वयत्नम् ।
स्वमानसे तस्य निगूढतत्त्वं श्री नानकः शोधयितुं स्थितोऽभूत् ॥३७॥

अपने भवन में यज्ञोपवीत-सम्बन्धी उत्सव के लिए विशाल कोलाहल और तैयारी को देखकर, श्री नानक अपने मन में व्रतबन्ध के रहस्य का विचार करने लगे।

यज्ञोपवीतं तु पवित्रसूत्रं यज्ञस्य मन्ये ऋषिभिः प्रणीतम् ।
विधारणात् मानवतागुणानां विधारकः स्यात् विमलः प्रसूतिः ॥३८॥

मैं मानता हूं कि यज्ञोपवीत ऋषि-प्रणीत यज्ञ का पवित्र सूत्र है। मानवता के गुणों को धारण करने के कारण, यज्ञोपवीतधारी के हृदय में निश्चित रूप से मानवता की निर्मल उत्पत्ति होनी चाहिये।

त्यागेन शीलेन च पूतवृत्तैर्यज्ञोपवीतस्य न धारकश्चेत् ।
सम्पूरितोऽभूत् विफलं नितान्तं यज्ञोपवीतोत्सवकर्म लोके ॥३९॥

यज्ञोपवीत पहनने वाला यदि त्याग, शील और पवित्र सदाचार से परिपूर्ण नहीं हुआ तो इस संसार में व्रतबन्ध का उत्सव विल्कुल व्यर्थ है।

**यज्ञे यथा रूढि परम्पराश्चेत् ता एव यद्यत्र च यज्ञसूत्रे ।**
**तद् वर्जनीयाश्च विखण्डनीया यज्ञोपवीतस्य वृथा प्रथास्ताः ॥४०॥**

जिस प्रकार की यज्ञ सम्बन्धी अन्य रूढ़ि परम्पराएँ हैं, उसी प्रकार की यदि यज्ञोपवीत के विषय में भी परम्परा है तो यज्ञोपवीत की प्रथा व्यर्थ है, विवर्जनीय एवं खण्डनीय है ।

**नवोपनीतो विधिवद् बटुश्चेद् ब्रह्मप्रभासं लभते प्रकामम् ।**
**आदर्श-सन्तोष–दयादिपूर्णो यज्ञोपवीतन्तु तदानिवार्यम् ॥४१॥**

यदि कहीं नियमपूर्वक यज्ञोपवीत धारण करने वाला ब्रह्मचारी ब्रह्मतेज को प्राप्त करता है और आदर्श, सन्तोष एवं दयादि गुणों से परिपूर्ण होता है तो यज्ञोपवीत भारतवर्ष में अनिवार्य होना चाहिये ।

**श्रीनानकस्येदमतीव चित्रं नवं च सत्यं कथनं समस्ते ।**
**ग्रामे गतं व्याप्तिमहोप्रयासं विनैव सर्वे चकितास्तदासन् ॥४२॥**

श्री नानक का व्रतबन्ध के सम्बन्ध में यह परम विचित्र एवं सत्य विचार शीघ्र ही पूरे ग्राम में फैल गया । जिसे सुनकर सभी आश्चर्यचकित थे ।

**पिता च माता च सुबन्धुवर्गो न किञ्चिदप्यत्र विचार्य वक्तुम् ।**
**ईशास्तदासन् हि विशोध्य सत्यं रुढिप्रिया मौनमहो चरन्ति ॥४३॥**

माता पिता और बन्धु वर्ग नानक के सत्यात्मक कथन का विचार करके कुछ भी नहीं बोल पाए क्योंकि सत्य के सामने रूढ़िवादी मौन हो जाते हैं ।

**पुरोधसाञ्चापि स वर्ग आसीदाकर्ण्य तन् निर्वचनस्तदुक्तम् ।**
**महात्मनां दिव्यविवेकभाजां भवन्ति पारे वचसो वचान्सि ॥४४॥**

पुरोहितजनों का वर्ग भी उनके (नानक के) कहे वचनों को सुनकर अवाक् रह गया । क्योंकि दिव्य ज्ञान के भण्डार महात्माओं की वाणियां वाणी के विषय से परे हुआ करती हैं ।

एवं प्रदर्श्य हृदयस्थ-विधिप्रकर्षं,
श्रीनानकः सपदि नूतनभावभव्यम् ।
सम्यक् स्वपूर्वजनुषां सुविचार-माल्यैः
सम्मानितः समभवद् विधिवद्-विमुक्तः ॥४५॥

इस प्रकार हृदयस्थ विधि की गरिमा और नूतन भव्य भाव को तुरन्त प्रकट करके अपने पूर्वजों के सुविचारों की माला से सम्मानित हुए और विधिवत् विमुक्तात्मा बने ।

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्रीगुरुनानकदेवचरिते महाकाव्ये
चतुर्थः सर्गः ।



## अथ पञ्चमः सर्गः

आत्मावबोधे निरतं नितान्तं दिने-दिने वीक्ष्य पितैकपुत्रम् ।
भूत्वातिचिन्ताकुलितोऽवदत् त्वं स्वजीविकोपायविधौ यतस्व ॥१॥

प्रतिदिन आत्म-चिन्तन में लीन एकाकी पुत्र को देखकर चिन्तातुर पिता ने कहा—अब तुम जीविकोपार्जन के विषय में यत्न करो ।

अर्थं प्रधानं जगदस्ति तात ! व्यर्थं बिना जीवनमेव तेन ।
ब्रह्मात्मबोधं न करोति किञ्चित् शान्ति क्षुधार्तोदरपावकस्य ॥२॥

हे पुत्र ! यह संसार अर्थ प्रधान है । अर्थ के विना जीवन ही व्यर्थ है । अर्थहीन व्यक्ति क्षुधाग्नि की शान्ति और ब्रह्मात्म-ज्ञान नहीं कर सकता ।

श्रुत्वापि तातस्य वचो विचारं न नानकः किञ्चिदहो चचाल ।
यदा तदा मर्मविदैव पित्रा गोचारणे तस्य कृता नियुक्तिः ॥३॥

पिता का विचारपूर्ण कथन सुनकर भी, जब नानक (अपने लक्ष्य से) किंचिन्मात्र भी विचलित नहीं हुए, तब मर्मज्ञ पिता ने स्वतः गोचारण में नियुक्ति कर दी ।

स्वीयेन तातेन कृतो नियुक्तः श्री नानकः शाश्वत-पितृभक्तः ।
गोपैः सहागच्छदहो नितान्तं गोचारणार्थं विपिनं प्रघोरम् ॥४॥

परम पितृ-भक्त नानक, पिता द्वारा नियुक्त होकर ग्वालों के साथ गो चराने हेतु घोर जंगल में गये ।

गोपालसङ्घैः सह वासुदेवो यथाभ्रमत् कानन-कुञ्ज-पुञ्जे ।
लीलां ततानात्र तथैव नूनं श्री नानकोऽपीशनिमग्नभावः ॥५॥

जैसे श्री कृष्ण ने ग्वालों के साथ धेनु चारण करते हुए लीला की थी, ठीक वैसे ही ईशभक्त नानक भी क्रिया करने लगे ।

स गोधनं शाद्वलिनि प्रदेशे त्यक्त्वा किलोन्मुक्ततृणादनाय ।
चिक्रीड गोपैः सह कन्दुकेन, तत्रापि सोऽन्विष्यति तत्त्वमेव ॥६॥

वह घास खाने के लिए गोसमूह को हरे भरे क्षेत्र में छोड़कर ग्वालों के साथ गेंद से खेला करते थे किन्तु खेल के समय भी ईश्वरीय रहस्य को खोजा करते थे ।

प्रक्षिप्यते कन्दुक एष यद्वत् तद्वन्मनुष्योऽपि सदा नियत्या ।
यथैष गच्छत्यधरोत्तराणि तथा मनुष्योऽपि शुभाशुभानि ॥८॥

जिस प्रकार यह गेंद उछाली जाती है, उसी प्रकार प्रकृति के द्वारा मनुष्य भी इधर से उधर चलाये जाते हैं, जिस प्रकार यह गेंद नीचे और ऊपर गिरती और उठती है, वैसे ही मनुष्य भी शुभाशुभों को प्राप्त करता है अर्थात् उन्नति और अवनति को प्राप्त करता है ।

कदापि दण्डेन कदापि पद्भ्यां समाहतो धावति यद्वदेषः ।
तथैव दैवेन समाहतोऽसावितस्ततो धावति मानवोऽपि ॥८॥

जिस प्रकार यह गेंद कभी डण्डे से, कभी पैरों से ताड़ित होकर दौड़ती है । वैसे ही मानव भी भाग्य से प्रक्षिप्त हुआ, इधर उधर दौड़ा करता है ।

अमुं यथा सम्पतितञ्च गर्त्ते क्रीडन् स्वयं निर्गमयत्युपेत्य ।
अज्ञानगर्ते पतितं तथैव मनुष्यमुद्धर्त्तुमुपैति देवः ॥९॥

जिस प्रकार खिलाड़ी गड्ढे में गिरी हुई गेंद को स्वयं जाकर निकालता है; उसी प्रकार अज्ञानगर्त्त में पड़े हुए मनुष्यों को दैव ही उद्धार करने के लिए निकाला करता है ।

यथाऽऽहतोऽप्येष च कन्दुकेन प्रसन्नतामेव बिभर्त्ति बालः ।
तथा मनुष्यो व्यसनाहतोऽपि प्रसक्त एवास्ति जगत्सुखेषु ॥१०॥

जिस प्रकार बालक गेंद से मार खाकर भी प्रसन्नता को ही धारण करता है, उसी प्रकार मनुष्य व्यसनों से पीड़ित होकर भी लौकिक सुखों में ही अनुरक्त रहता है।

निपातिनी कन्दुकिकेव लीला मनुष्यलोकस्य सुखावहापि ।
इति स्वचित्ते कुरुते स्म नित्यं स कन्दुक-क्रीडन-तत्परोऽपि ॥११॥

गिराती हुई भी गेंद की क्रीड़ा मनुष्यों को जैसे सुखदायी होती है, वैसे ही व्यसनों में फंसे व्यक्ति की स्थिति होती है। इस प्रकार कन्दुक-क्रीड़न में तत्पर हुआ भी वह नानक अपने मन में सोचा करता था।

गावः स्वयं घोरवनं प्रविश्य प्रयान्ति तोषं स्म तृणानि भुक्त्वा ।
श्रीनानकश्चासनसंस्थितः सन् गोपान् सदैवोपदिशत्यनूपान् ॥१२॥

गायें घोर वन में प्रविष्ट होकर स्वयं ही चरकर सन्तुष्ट हो जाती थीं और नानक वृक्ष के नीचे आसन पर बैठकर समस्त गोपों को भगद्विषयक उपदेश दिया करते थे।

भो भोः सखायः शृणुतातिचित्रं गोपालसंज्ञा वयमेव नैके ।
अहन्तु पश्याम्यखिलोऽपि लोको गोपाल एवास्ति निजक्रियाभिः ॥१३॥

हे मित्रों! आश्चर्यजनक बात सुनिये, गोपाल संज्ञक हम ही नहीं है, वरन् मैं तो देखता हूं कि स्व–स्व क्रियाओं के द्वारा अखिल जगत् ही गोपाल है।

जनस्य सर्वस्य किमिन्द्रियाणि न सन्ति गावो विषयाँश्चरन्त्यः ।
स कोऽत्र यो मुञ्चति नात्र भोगान् स्वच्छंदमेताश्चरितुं मनुष्यः॥१४॥

सभी व्यक्तियों की ये स्वच्छन्द इन्द्रियाँ, क्या विषयों को चरने वाली गौएं नहीं हैं? यहाँ कौनसा ऐसा मनुष्य है, जो इन इन्द्रियरूपी को गोओं को चरने के लिये नहीं छोड़ता है?

सर्वस्य गावो विषयाँश्चरन्त्यो गच्छन्ति दूरादपि दूरमेताः।
आकृष्यते कोऽत्र न दूरदूरं पृष्ठानुगामीन्द्रियगोभिराभिः ॥१५॥

सभी व्यक्तियों की ये इन्द्रिय रूपी गौएँ विषयों को चरती हुई दूर से दूर पहुंचती रहती हैं। इन इन्द्रिय रूपी गौओं के द्वारा पृष्ठानुगामी कौनसा व्यक्ति यहाँ आकृष्ट नहीं किया जाता ?

क्षेत्रेषु सस्यैर्हरितेषु यान्त्यो निवार्यमाणाः प्रहरन्ति गावः।
सक्तानि भोगेषु तथेन्द्रियाणि निषिध्यमानानि वहन्ति कोपम् ॥१६॥

जिस प्रकार हरे भरे खेतों में अनाज खाने को जाती हुई गौएँ यदि रोकी जाती हैं तो प्रहार करती हैं, उसी प्रकार भोगों में आसक्त इन्द्रियाँ यदि रोकी जाती हैं तो (रोकने वाले पर) क्रोध प्रकट करती हैं।

यथैव गावश्चलचेतसः स्युः प्रसह्य दण्डेन सदा नियम्याः।
तथेन्द्रियाणि प्रसभं सखायः! संयम्य रक्ष्याणि विवेकदण्डैः ॥१७॥

जिस प्रकार चञ्चल गौएँ सर्वदा बलपूर्वक डण्डे के द्वारा रोकी जाती हैं। उसी प्रकार हे मित्रों ! ये इन्द्रियाँ बलपूर्वक विवेक रूपी डण्डे के द्वारा रोककर सुरक्षित की जानी चाहियें।

इत्थं सखीन् बोधयति स्म तत्त्वं स तत्त्वविद् व्यग्रमना मनस्वी।
क्षेत्राणि गावस्तु यदृच्छमासन् उन्मुक्तभावेन सदा चरन्त्यः ॥१८॥

इस प्रकार वे मनस्वी तत्त्ववेत्ता नानक अपने सखाओं को समझाते थे और गौएँ स्वेच्छापूर्वक उन्मुक्तभाव से खेत चराकरती थीं।

क्षेत्रेषु सस्यानि विलोक्य गोभिर्विलुप्यमानानि निकाममित्थम् ॥
क्षेत्राधिपा नानकमेत्य नित्यं निवेदयन्ति स्म गवां निवृत्त्यै ॥१९॥

खेतों में गौओं के द्वारा इस प्रकार अनाजों को नष्ट किया जाता देखकर खेतों के स्वामी (किसान) नानक के पास आकर, उनसे गौओं को हटाने के लिये निवेदन किया करते थे।

पुनः पुनस्तैरनुरुध्यमानो मान्यः सतां नानकदेव एषः ।
गवां निरोधाय ददौ न चित्तं कृषीवलानां वचसा स्मितास्यः ।।२०।।

उन किसानों द्वारा बार बार अनुरोध करने पर भी सन्त शिरोमणि नानक देव जी गौओं को रोकने की ओर ध्यान नहीं देते थे, किसानों की बात सुनकर वे केवल मुस्कुरा देते थे।

क्षेत्राणि गावः सततं चरन्ति, कृषीवला नित्यमसुं क्षिपन्ति ।
श्रुत्वा स नित्यं स्मयते महात्मा, क्षेत्राधिपास्तेन ययुर्विषादम् ।।२१।।

गौएँ नित्य खेत चरा करतीं और किसान नित्य नानक से शिकायत करते और महात्मा नानक उनकी बात सुनकर नित्य मुस्करा दिया करते। इस बात से खेत के मालिक बड़े दुःखी हुए।

क्षेत्राणि वीक्ष्यैक दिने तु गोभिः क्षेत्राधिपः शून्यकृतानि गत्वा ।
न्यवेदयद्रायबुलारभूपं सर्वं हृतं मे खलु नानकेन ।।२२।।

एक दिन एक किसान ने गायों द्वारा चरे हुए अपने खेत को देखकर राजा रायबुलार के यहाँ जाकर उस से निवेदन किया कि नानक ने तो हमारा सर्वस्व विनष्ट कर दिया है।

व्यजिज्ञपत्तत्र विनैव खेदं श्रीनानको भूमिपतेः समक्षम् ।
क्षेत्राधिपोऽत्रानृतमेव वक्ति क्षेत्राणि सस्यैर्हरितानि सन्ति ।।२३।।

वहाँ नानक ने राय बुलार के समक्ष बिना खेद व्यक्त किये हुए ही कहा कि क्षेत्रपाल झूँठ बोल रहा है। खेत तो अन्नों से हरे भरे हैं।

क्षेत्राणि संवीक्ष्य सुशाद्वलानि प्रीतिं गतास्तत्रजनास्तु सर्वे ।
श्रद्धायुतो भूपवरश्च भूत्वा श्रीनानकं सादरमालिलिङ्ग ।।२४।।

खेतों को पूर्ण रूपेण हरा भरा देखकर सकल मनुष्य परम प्रसन्न हुए। राजा ने श्रद्धायुत होकर श्री नानक को हृदय से लगा लिया।

ज्योतिर्यदागच्छति लोकेवृत्ते व्याप्तं तमो दूरतरं नृलोके ।
नेतुं न को याति नतिं समक्षं तथा दरिद्रो धरणीपतिर्वा ॥२५॥

इस जगत् में जो ज्योति लोकवृत्त पर व्याप्त अन्धकार को दूर करने के लिए आती है, उसके समक्ष चाहे गरीब हो या भूपति, ऐसा कौन है, जो नतमस्तक नहीं होता ।

अन्वेष्टुमेवात्र शिवं नृलोके दयाक्षमे स्थापयितुं च धर्मम् ।
श्रीनानकः साधुवरस्तदाऽगाद् धरामिति ब्रह्मविदो वदन्ति ॥२६॥

मनुष्यलोक में दया-क्षमा और धर्म की स्थापना करने के लिए और परमानन्द की खोज करने के लिए ही साधु शिरोमणि श्री नानक आये थे—ऐसा ब्रह्मवेत्ता कहते हैं ।

न तस्य रागः खलु काननेऽभूत् न वा गृहे नापि च गोषु कश्चित् ।
वत्सेषु गोपालकबालकेषु सर्वेषु तुल्यास्य बभूव वृत्तिः ॥२७॥

उस (नानक) का न तो कानन में और न घर के प्रति ही और न ही गौओं के विषय में कोई अनुराग था । अपितु उस नानक का तो सदाचार सभी गोपाल बालकों में समान था ।

न भोजने वा शयने विहारे बभूव चित्तप्रसरस्तदीयः ।
स चिन्तयन्नेव विलोक्यते स्म प्रायो गृहे वाप्यथवा वने वा ॥२८॥

श्री नानक का मन न तो भोजन में रमता था । न शयन में, और न विहार में ही । वह तो प्रायः चिन्तन ही करता देखा जाता था, चाहे घर हो चाहे अरण्य ।

जानाति कश्चिन्न परन्तु तथ्यं भक्तस्य साधुप्रवरस्य तस्य ।
पिता च माता च बभूवतुर्वै चिन्तातुरौ वीक्ष्य विरक्तपुत्रम् ॥२९॥

इस संसार में कोई भी मनुष्य भक्त एवं श्रेष्ठ साधु उस नानक के रहस्य को नहीं जानता था । इसी कारण अपने विरक्त पुत्र को देखकर माता पिता परम चिन्तातुर थे ।

माता समानीय विशिष्टवैद्यं व्याधिं सुतस्य प्रतिकर्त्तुमाह ।
विलोक्य मातुर्वदनं सहासः श्रीनानको वैद्यमिदं तदोचे ॥३०॥

माता ने पुत्र की व्याधि का इलाज कराने के लिए विशिष्ट वैद्य को बुलाकर परीक्षणार्थ कहा । तब श्रीनानक ने माता के मुख को देखकर, मुस्कराते हुए वैद्य से यह कहा—

व्याधिं मदीयं किमु वैद्यराज ! ज्ञातुं समर्थोऽसि परीक्ष्य नाड़ीम् ।
वातं च पित्तं च कफं विहाय व्याधिस्तथाधिर्भवतः शरीरे ॥३१॥

हे वैद्यराज ! क्या मेरी भी नाड़ी को देखकर परीक्षा कर सकते हो ? क्या आधि और व्याधि, बात, पित्त और कफ के अतिरिक्त भी शरीर में कुछ रहते हैं ?

व्याधिस्तु सोऽयं न विना नृलोके यमत्र कश्चिल्लभते प्रमोदम् ।
संवर्धनं मानवतालतायास्तयैव नित्यं भवतीह कामम् ॥३२॥

यह तो वह व्याधि है जिसके विना मनुष्य लोक में कोई भी परमानन्द नहीं प्राप्त कर सकता । उसी व्याधि के द्वारा मानवता रूपी लता का निरन्तर यथेच्छ संवर्धन होता रहता है ।

गृहं प्रयाहीति निशम्य वैद्यः श्री नानकस्योक्तिमतीवशुद्धाम् ।
गृहं गतः सोऽधिकलज्जयाप्तो माता तदाश्चर्यवती बभूव ॥३३॥

वैद्य! घर जाओ ! नानक के इस स्पष्ट कथन को सुनकर लज्जित हुआ वैद्य घर चला गया और माता आश्चर्य में डूब गई ।

अहो ! सुतो मेऽस्ति विचित्ररोगग्रस्तो निरस्तो भिषगप्यनेन ।
गतो गृहं नैव च किञ्चिदाह, क्व यामि, का वास्य भवेच्चिकित्सा ॥३४॥

अहो ! मेरा पुत्र विचित्र रोग से पीड़ित है, इसी कारण इसने वैद्य को (चिकित्सा के लिए) मना कर दिया है । वैद्य भी घर चला गया और उसने (रोग के विषय में) कुछ भी नही बतलाया । अब मैं कहाँ जाऊँ ? और इसकी क्या चिकित्सा की जाये ?

पश्यामि देहे न सुतस्य रोगं स्वस्थस्तथाप्येष न दृश्यतेऽत्र ।
मन्ये नितान्तं विकलीकरोति कोऽप्यान्तरो व्याधिरमुष्य चित्तम् ॥३५॥

मैं पुत्र के शरीर में रोग भी नहीं देख रही हूँ, यह स्वस्थ है, तथापि इसमें आरोग्यता का लक्षण नहीं दिखलाई दे रहा है। अतः मैं समझती हूं कि इसके चित्त को कोई आन्तरिक पीड़ा व्याकुल वनाये रखती है।

मनो विहाराय करोतु भूयः प्रियस्य पुत्रस्य भवानुपायम् ।
इत्याह सा स्वामिनमेष चापि व्यापारयामास सुतस्य चित्तम् ॥३६॥

आप प्रिय पुत्र के मनोविनोद के लिए (कोई) उपाय करें? तृप्ता ने अपने पति से यह निवेदन किया। उन्होंने भी पुत्र के मन को (उस ओर) प्रेरित किया।

श्रीनानकायार्थमभीष्टहेतोर्दत्त्वा पिता हट्टमथ प्रयाहि ।
इत्यादिशन् नानक-लोकवृत्तेः परीक्षणौत्सुक्यनिमग्नचेताः ॥३७॥

इसके वाद लोक व्यवहार के ज्ञान के परीक्षणार्थ मन वाले पिता ने, अभीष्ट सिद्धि हेतु एक दिन धन देकर, नानक को बाजार जाने के लिए आदेश दिया।

ज्ञात्वापि तातस्य हृदिस्थभावं मन्दस्मिताप्ताननपुण्डरीकः ।
श्रीनानको हट्टमथाचलद्वै स्वबालखिल्यैः सह कौतुकार्द्रः ॥३८॥

पिता के हृदयस्थ भाव को जानकर भी मुस्कुराहट से विकसित मुखकमल वाले उत्कण्ठितमन नानक अपने वाल्य सखाओं के साथ वाजार चल दिये।

एवाध्वमध्ये बहवः क्षुधार्त्ताः कंकालशेषा मनुजा दरिद्राः ।
श्रीनानकं मानवताभिशापा दृष्ट्वैव किञ्चित् स्फुरिता बभूवुः ॥३९॥

मार्ग के मध्य में ही वहुत से दरिद्र भूख से पीड़ित, कंकाल शेष, मानवता के लिए अभिशाप स्वरूप, मनुष्य मिल गये। जो नानक को देखकर ही कुछ सचेत से हुए।

तेषां दशां वीक्ष्य निरुद्धवेगः श्वासानिलं दीर्घमहो तथास्रम् ।
तेभ्योऽददात्साधुवरश्च पश्चात् हट्टे सखे याहि जगाद बालाम् ॥४०॥

उनकी करुण दशा देखकर नानक वहीं रुक गये और लम्बा श्वांस लेकर अश्रु निपात किया फिर मित्र बाला को बाजार जाने के लिए कहा ।

सर्वाणि मूल्यानि समर्प्य बाला यद् भोजनंमिष्टमतीवपूतम् ।
समानयत्तत्तु सुखं प्रदाय श्री नानकस्तोषमवाप तेभ्यः ॥४१॥

समस्त पैसे देकर, बाला जो परम पवित्र सुमधुर भोजन लाया था, वह सब (भोजन) उन गरीबों को देकर, श्री नानक ने परम सन्तोष प्राप्त किया ।

निवर्त्य बालाँश्च कथां रसार्द्रां सुभक्तिदात्रीं सह भिक्षुकैस्तैः ।
सोल्लासपूर्वं कथयन्निशायां श्रीनानको वृक्षतलेऽवसद् वै ॥४२॥

श्री नानक ने बाला को लौटाकर, उन्हीं भिक्षुओं के साथ उल्लासपूर्वक श्री हरि की रसमयी, भक्तिपूर्ण कथा का गान करते हुए, उसी वृक्ष के नीचे रात्रि व्यतीत की ।

इदं सुवृत्तं निखिलेषु शीघ्रं क्षेत्रेषु संव्याप्तमहो बभूव ।
संश्रुत्य यद्दुःखमवाप तातः क्रोधाभिभूतश्च बभूव कामम् ॥४३॥

यह समाचार पूरे क्षेत्र में शीघ्र ही फैल गया, जिसे सुनकर पिता अत्यन्त क्रुद्ध एवं दुःखी हुए ।

परन्तु कोपाकुलितोऽपि पुत्रं पिता गदित्वापि न किञ्चिदन्यत् ।
कर्तुं समर्थोऽस्ति मनुष्यलोके स एव मोहस्तु दुनोति जीवम् ॥४४॥

परन्तु क्रुद्ध हुए भी पिता ने पुत्र से कुछ भी नहीं कहा । क्योंकि मनुष्य लोक में मोह ही यह करने में समर्थ होता है जो कि प्राणी को दुःख देता है ।

यथा यथैव श्रवणं गतं वै यदेतिवृत्तं चपलाप्रवाहैः ।
तदाब्रवीद्रायबुलारभूपः कल्याणराय ! प्रभुरेव पुत्रः ॥४५॥

यह समाचार जैसे ही कर्ण-परम्परा से राजा रायबुलार ने सुना, तभी उन्होंने कहा कि—हे कल्याणराय ! तुम्हारा पुत्र साक्षात् अवतार ही है ।

वक्तव्यमस्तीह न किञ्चिदन्यत् पादारविन्दं तनयस्य शीघ्रम् ।
स्पृश स्वयं भक्तिरसे निमग्नः श्रीनानकं चार्चितवान् प्रहृष्टः ॥४६॥

इस विषय में और कुछ भी नहीं कहना चाहिये । पुत्र के पैर पकड़ो । यह कहकर प्रसन्नचित राजा ने भी स्वयं भक्ति विह्वल होकर श्री नानक की पूजा की ।

एवं गिरा भूपवरस्य तातो व्यपोहिताज्ञानजसंशयोऽपि ।
सद्वृत्तपुत्रं तमहोनुपश्यँल्लोकोत्तरं नात्मसुखार्थहेतुम् ॥४७॥

इस प्रकार राजा की वाणी से अज्ञानजन्य संशय से मुक्त होकर भी पिता ने सदाचारी उस पुत्र को भी लोकोत्तर सुख का कारण नहीं समझा ।

सांसारिका नैव कदापि लोके लोकोत्तराणां चरितं विशेषम् ।
ज्ञातुं समर्थाः कथमप्यनूपं भवन्ति लोकोत्तरता हि हेतुः ॥४८॥

सांसारिक व्यक्ति लोकोत्तर सन्तों के विशिष्ट चरित को किसी भी प्रकार कभी नहीं जान पाते क्योंकि वहाँ लोकोत्तर ज्ञान ही हेतु है ।

ज्ञानेन भक्त्या च विमोहितान्तर्बहिर्दयास्नेहमनुष्यताप्तः ।
श्रीनानकोऽपीशनिलीनचेतास्तातस्य हेतोः प्रबभूव गूढः ॥४९॥

हृदय में ज्ञान एवं भक्ति से परिपूर्ण और बाह्य व्यवहार में दया, प्रेम तथा मानवता के प्रकाशक, प्रभु-भक्त श्रीनानक भी अपने पिता के लिए रहस्य बन गये ।

खिन्नेन पित्रा च गृहं भगिन्याः सम्प्रेषितः प्राप्य तु नानकी सा ।
स्वीयानुजं हर्षयुता बभूव स्नेहो भगिन्या हि भवत्यनूपः ।।५०।।

खिन्न हुए पिता ने नानक को उनकी वहिन के यहाँ भेज दिया । वहिन नानकी बहुत दिनों से वियुक्त अपने भाई को पाकर परम प्रसन्न हुई, सचमुच वहिन का स्नेह अपूर्व होता है ।

तत्र स्थितः साधनसिन्धुमग्नः श्रीनानकः साध्यनिमग्नभावः ।
दिने दिने ब्रह्मविवेकपूर्णां ददाति भक्तिं जनताजनेभ्यः ।।५१।।

वहाँ रहते हुए परब्रह्म में लीन श्री नानक यथेष्ट साधनों का यथेष्ट उपभोग करते हुए जनता को ब्रह्मज्ञान पूर्ण भक्ति का उपदेश दिया करते थे ।

नासीत् पितुः काचिदिहार्थलिप्सा मातुश्च नासीत् भवरोगचिन्ता ।
ज्ञानं च भक्तिः करुणादिभावाः श्रीनानकान्तः-करणे तदासन् ।।५२।।

इस समय वहाँ नानक के हृदय में न तो पितृ सम्बन्धी अर्थलिप्सा थी और न ही मातृ सम्बन्धी रोग की चिन्ता । यदि चिन्ता थी तो एक मात्र ज्ञान, भक्ति और करुणादि भावों की ही थी ।

ख्यातिर्गता शीघ्रतरन्तु तस्य साधुप्रियं दौलतखां महीशम् ।
गुणेषु लुब्धश्च चकार पूज्यं कोषाधिपं नानकमेव नव्यम् ।।५३।।

इस प्रकार श्री नानक की ख्याति साधुप्रिय, श्री दौलत खाँ भूपति के कानों तक पहुंच गई और गुणग्राही राजा ने उन्हें अपना कोषाधिप (वित्तमन्त्री) वना दिया ।

भावानुरूपं सततं प्रसन्नः समाचरत्साधुसमष्टिपूज्यः ।
दीनान् दरिद्रांश्च तृषाक्षुधार्तान् श्रीनानकस्तुष्टिमयाञ्चकार ।।५४।।

सन्त शिरोमणि श्री नानक अपने भावानुरूप निरन्तर आचरण करते हुए दीनों, दरिद्रों और भूख-प्यास से व्याकुल व्यक्तियों को यथोचित दान द्वारा सन्तुष्ट किया करते थे ।

दुर्द्वेषिणस्तत्र सदा वसन्तस्तोषं गता न ज्वलनं तदाप्य ।
समुत्सुका दौलतखाँ महीपं सर्वं समाचारमवादिषुस्ते ॥५५॥

आश्चर्य है कि उस समय वहाँ रहने वाले उनके कुछ द्वेषी सहयोगी इस कार्य से प्रसन्न नहीं हुए। अपितु (ईर्ष्यावश) जल उठे और परम उत्सुकतापूर्वक राजा के समीप जाकर समस्त समाचारों की शिकायत करने लगे।

ततोऽचलद् भूपवरस्तु सम्यक् समीक्षणार्थं सह तैः सकोपम् ।
कोशस्य वृत्तस्य च नानकस्य दुर्वृत्तधीचोदितचित्तवृत्तिः ॥५६॥

सारा वृत्तान्त सुनकर परम क्रुद्ध दुष्टों द्वारा प्रेरित दुर्बुद्धि दौलत खाँ उन शिकायत करने वालों के साथ कोप और नानक के आचरण की सम्यक् समीक्षा करने के लिए चल पड़ा।

विलज्जितोऽभून्नृपतिस्तु गत्वाऽपश्यद्यदा नानकबुद्धिवृद्धम् ।
कोषं तथैवाधिकधान्यपूर्णं पादारविन्दे निपपात चार्द्रः ॥५७॥

दौलत खाँ उस समय परम लज्जित होकर श्री नानक के चरणारविन्दों में गिर पड़ा, जब उसने कोष (खजाना) पहले से भी अधिक धन धान्य से पूर्ण पाया।

ज्ञात्वापि पूर्णं च कुभाववृत्तं श्री नानको नैव जगाद किञ्चित् ।
सज्ज्ञानभक्त्योर्वितरंश्च दीप्ति हसन्नृपस्यात्मिकमूर्खतायाम् ॥५८॥

श्री नानक समस्त दुर्भाव समझकर भी कुछ न बोले। केवल दौलत खाँ के अज्ञान पर हँसते हुए ज्ञान और भक्ति का उपदेश देने लगे।

यस्यास्ति दीनार्त्तदरिद्रसेवा साध्या सदैवात्र मनुष्यलोके ।
जीवत्यहो सोऽत्र विना विरोधं श्रद्धास्पदं भूमिपतेश्च भूत्वा ॥५९॥

इस संसार में जिसका लक्ष्य दीनों, पीड़ितों और गरीबों की सेवा होता है। वह जगत् में निर्विरोध जीवन व्यतीत करता है। क्योंकि वह राजाओं का भी पूज्य होता है।

एवं विचित्र घटना घटिता अनेका
दृष्टा जनैर्महति नानकजीवनेऽत्र ।
वक्तुं क्षमोऽस्मि सकलाः खलु नैव तास्ताः
मोदप्रदा जगति मानवताप्रदाश्च ॥६०॥

इस प्रकार श्री नानक के महान-जीवन में अनेक विचित्र घटना घटित हुईं जो कि मनुष्यों के द्वारा देखीं गईं। उन उन आनन्दवर्धक, मानवताप्रद, सम्पूर्ण घटनाओं को मैं कहने में समर्थ नहीं हूँ।

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्री गुरुनानकदेवचरितेमहाकाव्ये
पञ्चमः सर्गः ।



## अथ षष्ठः सर्गः

संसारमार्गं चरता क्रमेण प्राप्तं युवत्वं खलु नानकेन ।
ईशेऽनुरक्तोऽपि स चोदितोऽभूद् विवाहबन्धाय दृढं भगिन्या ॥१॥

संसार-मार्ग पर संचरण करते हुए श्री नानक युवावस्था को प्राप्त हुए । ईश्वरलीन होते हुए भी नानक बहिन द्वारा विवाह करने के लिए दृढ़तापूर्वक प्रेरित किये गये ।

उवाच सा तं शृणु तात काले कालोचितं बुद्धिमता विधेयम् ।
विवाहकालस्तव वर्ततेऽयं बिभर्षि भो यौवनमिद्धमिद्धम् ॥२॥

उसने (बहिन ने) उस (नानक) से कहा कि हे भाई ! सुनो । बुद्धिमान् व्यक्ति के द्वारा समय समय पर समयोचित कार्य किये जाने चाहियें । यह तुम्हारे लिये विवाह का उचित समय है क्योंकि अब तुम देदीप्यमान यौवन को प्राप्त कर चुके हो ।

एकस्त्वमेवासि कुलस्य बीजं वंशप्रतिष्ठा त्वयि निर्भरा नः ।
कृत्वा विवाहं स्वकुलस्य वृद्धान् सन्तर्पयोत्पाद्य सुपात्रपुत्रान् ॥३॥

तुम ही एक मात्र कुल के बीजस्वरूप हो । तुम पर ही हमारे कुल की प्रतिष्ठा निर्भर है, (अतः) विवाह करके सत्पुत्रों को जन्म देकर, अपने कुल के पूर्वजों को सन्तुष्ट करो ।

पुत्रः किलात्मा पुरुषस्य लोके पुत्रेण लोकान् स जयत्यनन्तान् ।
पुत्रेण जातेन स एव जातः पुत्रे स्थिते स स्थितिमाँश्चिराय ॥४॥

लोक में पुत्र ही पिता का आत्मा होता है । पिता पुत्र के द्वारा ही अनन्त-लोकों को जीतता है । पुत्र के रूप में ही पिता उत्पन होता है । पुत्र के स्थित होने पर ही पिता का अस्तित्व चिरकाल तक स्थिर रहता है ।

**पुं नाम दीर्घं नरकं वदन्ति तस्मान्नरं त्रायत एष पुत्रः ।**
**पुत्रेण हीना नरके वसन्ति त्रायस्व बन्धो ! नरकात् पितॄँस्त्वम् ॥५॥**

पुराण पुं नामक विशाल नरक का उल्लेख करते हैं, जो पुं नामक नरक से पिता को बचाता है वही पुत्र कहलाता है । पुत्रहीन व्यक्ति नरक में रहते हैं । अतः बन्धु ! तू नरक से पितरों का उद्धार कर ।

**पितुः समग्रानपि कार्यशेषान् पूर्णान् विधातुं प्रभवेत् सुपुत्रः ।**
**तस्मात् सुधीः कामयते सुपुत्रं तत्प्राप्तये कामयते च भार्याम् ॥६॥**

पिता के सम्पूर्ण अवशिष्ट कार्यों को पूर्ण करने के लिए सुपुत्र ही समर्थ होता है । इसी कारण बुद्धिमान् व्यक्ति सुपुत्र की कामना करता है और पुत्र प्राप्ति के लिए ही पत्नी को चाहता है ।

**भार्याञ्च संसारतरिं किलाहुस्तया विना नो सुतरः स सिन्धुः ।**
**अन्ये च संसाररथस्य चक्रं वदन्ति तां मार्गगतस्य पुंसः ॥७॥**

विद्वानों ने पत्नी को संसार सागर पार करने वाली नौका कहा है । उसके (पत्नी के) विना यह संसार सागर पार करना दुष्कर है । कुछ लोग संसार पथ के यात्री पुरुष की पत्नी को—संसार को पार कराने वाले रथ का चक्र कहते हैं ।

**पितास्मदीयस्तव चित्तवृत्तिं दृष्ट्वातिचिन्ताकुलितो नितान्तम् ।**
**प्रसादनीयः स शरीरदस्ते तत्रैव पुत्रस्य कृतार्थता हि ॥८॥**

हमारे पिताजी तुम्हारी मनोवृत्ति को देखकर पूर्णरूपेण अत्यधिक आकुल हैं । वे ही तुम्हारे शरीरदाता हैं, अतः उन्हें प्रसन्न करना चाहिये क्योंकि पुत्र की कृतार्थता पिता की तुष्टि में ही होती है ।

**तस्माद् विवाहं कुरु धर्ममाद्यं भूत्वा गृहस्थः प्रतिपालयान्यान् ।**
**सर्वेऽपि जीवाः खलु जीविकार्थं गृहस्थमेव प्रतियान्ति नित्यम् ॥९॥**

इसलिए धर्म के मूल विवाह को सम्पादित करो और गृहस्थी होकर अन्यों का पालन करो । क्योंकि सभी जीव जीविका-हेतु नित्य गृहस्थ का आश्रय लेते हैं ।

इमां भगिन्या विहितां गिरं तां प्रमाण्य चित्ते च निधाय सम्यक् ।
निवृत्तकामोऽपि मुदे स तस्यास्त्रिवारमोमित्यवदन्महात्मा ॥१०॥

बहिन द्वारा कही हुई, उस वाणी को प्रमाण मानकर, भली भाँति चित्त में विचारों को स्थिर किया और काम वासना से मुक्त होने पर भी महात्मा नानक ने बहिन के विचारों के प्रति प्रसन्नता व्यक्त की और तीन बार 'ओम्' (स्वीकृति सूचक वचन) कहा।

बभूव सुल्तानपुरं प्रसन्नं ततो महामोदमयोत्सवाब्धौ ।
यतो विमुक्तोऽपि स साधुपूज्यो दाम्पत्यसूत्रे भविता निबद्धः ॥११॥

तब समग्र 'सुल्तानपुर' उत्सवमय आनन्द सिन्धु में निमग्न हुआ प्रसन्न था क्योंकि वह मुक्तात्मा श्रेष्ठ सन्त अब दाम्पत्य-सूत्र में बँधेगा। (विमुक्त का निबद्ध होना आश्चर्यजनक होने से अत्यन्त आनन्ददायक होता है।)

कश्चित्कुमारोऽभिलषत्यनूपां स्वधर्मपत्नीं सततं नृलोके ।
आवश्यको ह्यत्र कृते जनानां सहायकोऽस्त्येव गृहस्थतायाम् ॥१२॥

इस मनुष्य लोक में कोई भी कुँआरा (अविवाहित) व्यक्ति हो, वह (निश्चय ही) सुन्दर पत्नी की अभिलाषा करता है। क्योंकि गृहस्थाश्रम में मनुष्यों के लिए सहायक (जीवन साथी) आवश्यक ही होता है।

युवा न कः कामयते किशोरीं नवं वयः प्राप्य विना विरोधम् ।
विचित्रतास्तीयमिहैव लोके समस्तदुःखस्य च हेतुभूमिः ॥१३॥

ऐसा कौन युवक होगा? जो नूतन युवावस्था को प्राप्त करके, निर्विरोध रूप से, पत्नी की अभिलाष नहीं करता? (अर्थात् सभी करते हैं।) इस संसार में यही तो विचित्रता है और यही दु:खों का मूल है।

भूत्वापि नारी निगडं नितान्तं यदिष्यते बुद्धिमतापि कामम् ।
नार्यास्तदेवास्ति महन्महत्त्वं न नानकोऽप्यन्यतरो बभूव ॥१४॥

नारी पूर्णरूप से बन्धन होते हुए भी बुद्धिमानों के द्वारा भी अत्यधिक चाही जाती है। यह नारी का परम महत्त्व है। नानक भी इससे भिन्न नहीं हुए।

सर्वे महामोदविनोदपूर्णाः सुसज्जिता वस्त्रविभूषणैश्च ।
भ्रमन्ति गेहे भगिनी प्रसन्ना करोति सज्जामखिलां सहर्षम् ॥१५॥

आज सभी लोग वस्त्र विभूषणों से सुसज्जित आनन्दपूर्वक इधर उधर घूम रहे हैं। और घर में हर्षिता वहिन सभी सजावट कर रही है।

बाला नवान्याभरणानि धृत्वा वासोभिरङ्गानि च रञ्जयित्वा ।
सुशेखरान् मूर्ध्नि च रोपयित्वा चक्रुर्वरस्यानुकृतिं समन्तात् ॥१६॥

बालक नूतन अलंकारों को धारण करके और वस्त्रों से अङ्गों को सजाकर शिर पर सेहरे बाँधकर चारों ओर वर का अनुकरण करने लगे।

या बालिकास्ता अपि भूषणैश्च वस्त्रैर्नवीनैश्च विभूषिताङ्ग्यः ।
गायन्ति नृत्यन्ति नटन्ति गेहेष्वन्योन्यभूषामवलोकयन्त्यः ॥१७॥

जितनी किशोरियाँ थी वे सभी नूतन वस्त्र और अलँकारों से सुसज्जित होकर घरों में एक दूसरे की वेशभूषा को देखती हुईं, गाने नाचने और अभिनय करने लगीं।

आसन् युवानश्च तथा युवत्योऽप्यन्योन्यशोभाव्यतिभूतचिन्ताः ।
आधाय नानाविधवेशभूषाः स्वशोभयाऽन्यानतिरेचयन्तः ॥१८॥

युवक और युवतियाँ एक दूसरे की शोभा से अभिभूत हुए विविध प्रकार की वेशभूषाओं को धारण करके अपनी अपनी शोभा से दूसरों की शोभा को मात करने लगे।

वध्वो नवा नित्यनवा- नवाभिर्भूषाभिरापाद्य शरीरशोभाम् ।
पुनः पुनस्ताः परिवर्तयन्ति शृङ्गारवैचित्र्यमुपाश्रयन्त्यः ॥१९॥

नव वधुएँ नित्य नवीन वेशभूषाओं से शरीर की शोभा को बढ़ाकर शृंगारिक विचित्रताओं का आश्रय लेती हुई, बार-बार वेशभूषाओं को परिवर्तित करने लगीं।

कन्याः कुमार्योऽपि च भाविसौख्यं दाम्पत्यरूपं परिभावयन्त्यः ।
वरस्य वध्वाश्च विधाय वेशं विवाहनाट्यान्यानुनाट्यन्ति ॥२०॥

कुँवारी कन्याएँ भी भविष्यत्कालीन दाम्पत्त्य जीवन के सुख की कल्पना करती हुईं वर और वधू की वेशभूषा को धारण करके वैवाहिक अभिनयों (मुद्राओं) को प्रदर्शित करने लगीं ।

वृद्धाः स्त्रियो मङ्गलगानरक्ताः सक्ताः कुलाचार-परम्परासु ।
कूपादिपूजासु निमग्नचित्ता गायन्ति गीतानि मृदङ्गहस्ताः ॥२१॥

कुल-आचार- सम्वन्धी परम्पराओं में लीन हुई वृद्धांगनाएँ मंगलगीत गानें लगीं । कूप (कुआ) आदि की पूजा में मन लगाकर हाथ में मंजीरे लिए हुए गीत गानें लगीं ।

सर्वेऽप्यभूवन् पितरः पितृव्या भव्यानि भूषावसनानि धृत्वा ।
महामहोत्साहभृतः स्वचित्ते कामप्यपूर्वां श्रियमाश्रयन्तः ॥२२॥

परिवार के सभी सदस्य पिता, चाचा, ताऊ आदि भव्य-भूषण और सुन्दर वस्त्रों को धारण करके अपने-२ चित्त में, अपूर्व उत्साह सम्पन्न हुए, किसी अपूर्व शोभा को धारण करने लगे ।

बृद्धाः पुराणाः पुरुषा अपि स्वान् यूनोन वीनानभिमन्यमानाः ।
भृता नवोत्साहभरेण नित्यं भ्रमन्ति कर्माण्यनुवीक्षमाणाः ॥२३॥

बृद्ध पुरातन पुरुष भी अपने आप को युवा मानते हुए नूतन उत्साह भरकर विविध कार्यों का अवलोकन करते हुए नित्य विचरण करने लगे ।

वैवाहिकैर्मञ्जुतमैः सुवेशैर्विभूषितः सुन्दरतां दधानः ।
श्रीनानको दीव्यति दिव्यदीप्त्या भूत्वा वरः किं कथयामि शोभाम् ॥२४॥

वैवाहिक मञ्जुल सुन्दर वेशभूषाओं से विभूषित श्री नानक भी सौन्दर्य सम्पन्न हुए दूल्हा बनकर दिव्य कान्ति से देदीप्यमान हुए । वह शोभा अवर्णनीय है, उसका वर्णन कैसे करूँ ।

सशेखरं तस्य शिरो विरेजे तटं पयोधेरिव कीर्णमुक्तम् ।
स्नातानुलिप्तं मुखमण्डलञ्च रेजे समुद्रोत्थमिवेन्दुबिम्बम् ॥२५॥

सेहरे से मण्डित, श्रीनानक का शिर बिखरे हुए मोतियों वाले सागर के तट के समान सुशोभित हुआ। स्नान किये हुए मुखमण्डल पर अङ्गराग का लेपसागर से आविर्भूत चन्द्रमण्डल के समान सुशोभित हुआ।

छत्रेण राजेव वरो रराज प्रवीजितश्चामरयुग्मकेन ।
कल्याणरायश्च रराज पुत्रं जयन्तमत्रानुसरन्निवेन्द्रः ॥२६॥

छत्र सहित युगल चंवर डुलाया जाता हुआ, वर स्वरूप श्रीनानक राजा के समान सुशोभित हुआ। और पिता कल्याणराय पुत्र के पीछे चलते हुए, जयन्त का अनुगमन करने वाले देवराज इन्द्र के तुल्य सुशोभित हुए।

सम्प्रस्थिताऽभूच्च विवाहयात्रा सुवाहनैस्तीव्रतरैः प्रशान्ता ।
तथापि शून्यं भरति प्रकामं कोलाहलो माङ्गलिकः समुत्थः ॥२७॥

वरयात्रा (बारात) यद्यपि द्रुतगामी श्रेष्ठ वाहनों पर आरूढ़ होकर शान्तिपूर्वक ढंग से ही चल रही थी, फिर भी आकाश माङ्गलिक गीतों से समुत्पन्न कोलाहल से भर रहा था।

व्याप्तो हयानां समलङ्कृतानां झणज्झणत्कारवः समन्तात् ।
व्याप्ताश्च घण्टाध्वनयो रथानां तथा परेषामपि वाहनानाम् ॥२८॥

जिस प्रकार चारों ओर सजे हुए घोड़ों की हिनहिनाहट एवं झनझनाहट की ध्वनि व्याप्त हो रही थी। उसी प्रकार रथों के घण्टों की ध्वनि तथा अन्य वाहनों की भी ध्वनि सर्वत्र व्याप्त हो रही थी।

सन्ताड्यमानैर्मुरजैर्मृदङ्गैर्भेरीभिरन्वाहतवाद्यवृन्दैः ।
नभो जुगुञ्जाथ धरा जुगुञ्ज मध्ये च सर्वं नगरं जुगुञ्ज ॥२९॥

निरन्तर बजाये जाते हुए मुरज, मृदङ्ग एवं भेरी आदि वाद्ययन्त्रों के समूह से आकाश, पृथ्वी, अन्तरिक्ष, एवं सम्पूर्ण नगर गूञ्ज उठे थे।

नृत्यन्ति गायन्त्यनुयात्रिसंघाः स्वर्णानि रत्नानि च वर्षयन्तः ।
मध्ये च मध्ये मधुरैः सुपेयैः सन्तृप्यमाणाः प्रचलन्ति मन्दम् ॥३०॥

बारातियों के समूह सुवर्ण तथा रत्नों की वर्षा करते हुए गा रहे और नाच रहे थे और बीच-बीच में मधुर सुपेयों (दूध, ठण्डाई आदि) द्वारा तृप्त हुए मन्द-मन्द चल रहे थे ।

वरानुगानां संघोऽयं सोढ्वा मार्गमहाव्यथाम् ।
रनधावस्य पक्षाख्यं स्थानं प्राप्य मुदं गतः ॥३१॥

बारातियों का यह समूह मार्ग की महान् व्यथा को भी सहकर 'रनधावे की पक्ख' नामक स्थान पर पहुंच कर प्रमुदित हुआ ।

पंक्तिबद्धाः स्थितास्तत्र स्वागतायागता जनाः ।
स्वागतं बहुधा चक्रुः प्रसन्ना वरयात्रिणाम् ॥३२॥

स्वागतार्थ उपस्थित हुए जो लोग लाइन लगाकर प्रसन्न हुए खड़े थे, उन्होंने बारातियों का अनेक प्रकार से स्वागत किया ।

वस्त्रेषु विविधान् गन्धान् भालेषु चन्दनानि च ।
ददुर्हस्तेषु पुष्पाणां स्तबकानि लघूनि ते ॥३३॥

उन्होंने कपड़ों पर अनेक प्रकार के इत्र तथा सैंट लगाकर, और मस्तकों पर चन्दन लगाकर, छोटे छोटे फूलों के गुच्छे हाथों में भेंट किये ।

कण्ठेष्वारोपयामासुर्मालाः सुरभिसौरभाः ।
रञ्जयामासुरास्यानि विविधै रागरञ्जनैः ॥३४॥

बारातियों के गले में सुगन्धित मालाएं पहनाकर, विविध प्रकार के गुलाल आदि द्वारा बारातियों के मुखों को मण्डित किया ।

मूलचन्द्रस्य तद्गेहं श्वसुरस्य महात्मनः ।
अपूर्वां महतीं शोभां कमनीयामधारयत् ॥३५॥

"महापुरुष मूलचन्द्र नामक श्वसुर का वह घर", कमनीय, महती, अपूर्व किसी शोभा को धारण कर रहा था।

गृहद्वारात् समारभ्य मार्गोऽभूद् वरयात्रिणाम् ।
आस्तीर्णः कम्बलैश्चित्रैः कोमलैः कमलोपमैः ॥३६॥

बारातियों के आने का वह मार्ग, घर के द्वार से लेकर दूर तक विछाये गये कमल तुल्य, कोमल, विचित्र कालीनों से सजा हुआ था।

अभितः स्तम्भपंक्तीनां स्थापितानां श्रितश्रियाम् ।
मुखेष्वासन् निबद्धानि माल्यानि विविधान्यपि ॥३७॥

मार्ग के दोनों ओर खड़े किये गये सुन्दर खम्भों के अग्र भाग पर विविध प्रकार की रंग विरंगी मालाएँ लटकी हुईं थीं।

पार्श्वतश्चोर्ध्वतस्तत्र बद्धा वन्दनमालिकाः ।
विविधैः पल्लवैः पुष्पैर्ग्रथिता रेजिरेऽद्भुताः ॥३८॥

उन पर दोनों ओर तथा ऊपर की ओर विविध के प्रकार के पुष्प और पल्लवों से गुंथी हुई विचित्र वन्दनवार बंधी हुई सुशोभित हो रही थीं।

जनानां गच्छतां मूर्ध्नि स्वयं पुष्पाणि पातुकाः ।
पुष्पपाल्यः क्रमाबद्धा व्यराजन्ताखिले पथि ॥३९॥

नीचे चलते हुए बारातियों के सिरों पर स्वयमेव पुष्पों की वर्षा करने वाले फूलों के थैले सम्पूर्ण मार्ग पर क्रम से बँधे हुए सुशोभित हो रहे थे।

गृहं प्राप्ते वरे श्रीमन्नानके दिव्ययानके ।
आशिश्लिषुर्मुदाऽन्योन्यं गाढं सम्बन्धिनो जनाः ॥४०॥

दिव्ययान में बैठे हुए दूल्हा बने हुए श्रीनानक के (कन्या के पिता के) घर पहुंचने पर, सम्बन्धी-जन प्रसन्नतापूर्वक परस्पर गाढ़ आलिङ्गन करने लगे।

मूलचन्द्रः पिता लक्ष्म्या नानोपायनसम्भृतः ।
कल्याणरायं शिश्लेष पितरं नानकस्य तम् ॥४१॥

अनेक भेंटों से युक्त लक्ष्मी के पिता श्री मूलचन्द्र ने नानक के पिता श्री कल्याणराय का आलिङ्गन किया।

भुवं पस्पर्श पादाभ्यां नानकस्त्यक्तयानकः ।
द्वारपूजामथ प्राप सुभगाभिः कृतां वरः ॥४२॥

दूल्हा रूप श्री नानक ने वाहन छोड़कर भूमि पर जब पैर रखे, तब सौभाग्यवतियों द्वारा की गयी द्वार-पूजा को प्राप्त किया।

रत्नानि वारयामासुः कुलवध्वो वरोपरि ।
दीपाँश्च भ्रामयामासुर्ज्वलतः स्नेहसम्भृतान् ॥४३॥

कुलीन वधुओं ने वर के ऊपर रत्न न्यौछावर किये और स्नेह (प्रेम, तेल) से परिपूर्ण जलते हुए दीपकों को घुमाया (अर्थात् नीराजना की)

प्राप्य नीराजनां स्त्रीभिः सुभगाभिः कृतां वरः ।
आगमन् मण्डपं दिव्यं प्रधानैः पुरुषैः सह ॥४४॥

स्त्रियों द्वारा की गई नीराजना (आरती) को पाकर, वर ने प्रधान पुरुषों के साथ दिव्य-विवाह-मण्डप में प्रवेश किया।

तिथिनक्षत्रयोगेषु शुभेष्वेवाभवद् विधिः ।
नानकस्य च लक्ष्म्याश्च विवाहः समपद्यत ॥४५॥

श्रीनानक का शुभ विवाह लक्ष्मी के साथ शुभ तिथि, शुभ नक्षत्र एवं शुभ योग में वैदिक विधि से सम्पन्न हुआ।

हस्तभे मीनलग्ने च त्रिकोणस्थैः शुभैर्ग्रहैः ।
गुरुशुक्रानुकूल्येन विवाहः स शुभोऽभवत् ॥४६॥

हस्तनक्षत्र, मीनलग्न में त्रिकोण में स्थित शुभ ग्रहों से युक्त, गुरु और शुक्र की अनुकूलता होने पर वह शुभ विवाह सम्पन्न हुआ।

विधिविधानवशान्नवदम्पती
परिणयेऽधिकमञ्जुलपेशले ।
निगडितावपि भव्यविशालता-
मथगतौ सुमती प्रणयाकुलौ ॥४७॥

विधि के विधान के आधीन अत्यधिक कोमल परिणय-सूत्र में बँधकर सुबुद्धि वाले, प्रणय स्नेही नव दम्पती भव्य विशालता को प्राप्त हुए।

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्रीगुरुनानकदेवचरितेमहाकाव्ये
षष्ठः सर्गः ।



# अथ सप्तमः सर्गः

अथ गृहं गृहिणी सहितोऽतुलं त्वरितमागतवान्गुरुनानकः ।
मुदमतीव जगाम निरीक्ष्य तं शुचिमती भगिनी प्रियनानकी ॥१॥

इसके बाद गुरु नानक पत्नी सहित शीघ्र ही सुसज्जित घर में आगये। उनकी पवित्र हृदया बहिन नानकी उन्हें देखकर परम प्रसन्न हुई।

वनितया नवया सहितं हितं समवलोक्य वरं गृहमागतम् ।
विदधुराशु समेत्य तदर्चनां मनसि मोदमुदीर्य कुलस्त्रियः ॥२॥

नववधू सहित हितैषी वर को घर पर आया हुआ देखकर, कुलीन स्त्रियों ने मन में मुदित होकर, शीघ्र ही वर के निकट जाकर, उसका पूजन किया।

विहितमङ्गलचूर्णककोष्ठके निहितपीठगतौ सुवधूवरौ ।
बहुशिखैर्नवनिर्मितदीपकैः सपदि दीपयति स्म वधूगणः ॥३॥

माङ्गलिकचूर्णों से निर्मित वेदी पर रखे हुये, सुन्दर आसनों पर विराजमान वर-वधू की अनेक वत्तियों वाले नूतन दीपकों द्वारा शीघ्र ही कुलीन स्त्रियों के समूह ने नीराजना की।

शुचिरुचिं नवकांस्यविनिर्मितां कुसुमकुङ्कुमसम्भृतपात्रिकाम् ।
मृदितचूर्णकदीपसमुज्ज्वलां भ्रमयति स्म वरे वनितागणः ॥४॥

नूतन पवित्र कान्ति वाले कांस्य-निर्मित कुसुम एवं कुङ्कुम से परिपूर्ण कर्पूर के दीपक से समुज्ज्वल, थाली को महिलावृन्द ने वर पर घुमाया। (अर्थात् आरती की)

स्मितमुखी नवगीतिभिरस्तवीद् वर-वधू-युगलं भगिनी शुभा ।
मुदमतीव बभार च नानकी सुकुसुमैरभिवृष्य नवां वधूम् ॥५॥

सुन्दर बहिन ने मुस्कराते हुये नूतन गीतों द्वारा वर-वधू-युगल की स्तुति की तथा नव वधू पर पुष्पों की वृष्टि करके हर्ष का अनुभव किया ।

बहुविधं विदधुः किल मङ्गलं नववधू प्रमुदे सुभगाः स्त्रियः ।
तदुपदिष्टपथेन च दम्पती विदधतुर्निखिलाश्च कुलप्रथाः ॥६॥

नव वधू के प्रति अनेक माङ्गलिक क्रियायें करती हुईं, सौभाग्यवती स्त्रियों ने हर्ष का अनुभव किया । तथा वर वधू ने कुलीन स्त्रियों द्वारा वतलायी गई सम्पूर्ण कुल की प्रथाओं को सम्पन्न किया ।

नववधूश्चरणौ समवाहयत् क्रममपेक्ष्य च वृद्धकुलस्त्रियाम् ।
ददुरिमाश्च वधूसुभगश्रियै प्रमुदितेन हृदा विविधाशिषः ॥७॥

नव वधू ने कुल की वृद्धाङ्गनाओं के क्रमानुसार चरणों को दवाया । प्रसन्न हुईं, इन वृद्धांगनाओं ने हृदय से सुन्दर सौभाग्य के लिये अनेक आशीष दीं ।

धनवती भव पुत्रवती भवेत्यभिहिताऽपि न हृष्यति सा तथा ।
पतिसुखं खलु तेऽस्तु शतं समा इति शुभाशिषमेत्य यथा वधूः ॥८॥

धनवती हो, पुत्रवती हो, ऐसा वृद्धागनाओं के कहने पर वह नववधू उतनी हर्षित नहीं हुई, जितनी 'तेरा पति शतायु हो' इस शुभाशीष को पाकर हर्षित हुई ।

प्रमुदिता महिलाश्च समागता नववधूमुखदर्शनलालसाः ।
शशिमुखीमवलोक्य मुहुर्मुहुः समधिकं स्म वहन्ति मुदं पराम् ॥९॥

नववधू के मुख को देखने की इच्छावली, प्रसन्नचित्त महिलायें (वहां) आयीं और उस चन्द्रमुखी को बार-बार देखकर अत्यधिक हर्ष को प्राप्त हुईं ।

सखि ! यथा शुभनाम तथा गुणो गुणवतीमभिनन्दति पश्य हे ।
सफलजीवनमाप्य वधूमिमां न कुलमेव पुरं निखिलं खलु ॥१०॥

हे सखि ! देखो, इसका जैसा सुन्दर नाम है वैसे ही सुन्दर गुण, (शीलादि) हैं, इस वधू को पाकर यह कुल ही नहीं अपितु सम्पूर्ण नगर ही धन्य हो गया है ।

सखि ! यथैव वरोऽस्ति गुणाधिको गुणमयीव वधूरपि तादृशी ।
वरवधू-युगलं किमु वेधसा रचितमेतदभिन्नगुणोत्करैः ॥११॥

हे सखि ! जिस प्रकार गुणों से पूर्ण वर है, उसी प्रकार वधू भी गुणवती है । विधाता ने क्या एक जैसी ही गुण राशि के द्वारा यह वर वधू की जोड़ी निर्मित की है ।

प्रथममेव विधाय स नानकं विधिरचिन्तयदन्वितयोषितम् ।
तदनुरूपगुणामत एव स व्यधित सम्यगिमां सदृशीं वधूम् ॥१२॥

उस विधाता ने प्रथम नानक की रचना करके, फिर उसके लिये पत्नी के विषय में विचार किया होगा । इसीलिये उसके अनुरूप गुण वाली वैसी ही इस वधू को वनाया है ।

वदति चन्द्रमसा सदृशं मुखं नववधूमुखदर्शिजनो यदि ।
न सखि ! मे प्रतिभाति स सत्यवाक् मुखमिषात् स्वयमेव हि चन्द्रमाः १३

नववधू के मुख को देखने वाली स्त्रियां, चन्द्र-तुल्य उसका मुख बतलाती हैं । तब अन्य स्त्री कहती हैं, हे सखि ! तुम्हारा यह कथन (इसका मुख चन्द्र-तुल्य है) यह सत्य नहीं है । क्योंकि वह तो मुख के रूप में साक्षात् चन्द्रमा ही है ।

सखि ! रमामिव वेद्मि समागतां नववधूं हरिरेव च नानकः ।
हरिरमायुगलं विकलं जगत् सुखयितुं मिलितं प्रतिभाति मे ॥१४॥

हे सखि ! मैं तो आयी हुई वधू को लक्ष्मी के समान तथा नानक को साक्षात् हरि मानती हूँ । मेरे विचार से यह लक्ष्मी-नारायण की जोड़ी आकुल जगत् को सुखी बनाने के लिये ही आयी है ।

इतिवधूगुणविस्तरकीर्तनैर्न खलु तृप्तिमगाद् वनिताजनः ।
प्रतिदिनं व्रजति स्म स तद्गृहं हरति कस्य मनो न मनोहरम् ॥१५॥

इस प्रकार वधू के गुणों का विस्तार से वर्णन करता हुआ वनितावृन्द तृप्ति को नहीं प्राप्त हुआ । अतः प्रतिदिन उनके घर स्त्री समूह जाता था क्योंकि मनोहर वस्तु किसका मन आकृष्ट नहीं करती है ।

बहु विधाय वधूगुणकीर्तनं बहुविधा मुखदर्शनदक्षिणाः ।
नववधूं सुखयन् प्रददौ मुहुर्मुहुरुपेत्य गृहं महिलागणः ॥१६॥

मुख दर्शन के प्रति उत्कण्ठित स्त्री समूह विविध प्रकार से वधू के गुणों का वर्णन करके, घर पहुंचकर बार-बार नव वधू को सुख देती हुई, मुख देखने के उपलक्ष्य में भेंट दिया करता था ।

प्रतिगृहं निजरूपगुणैर्जनान् मुदमयान् ससुखान् प्रतिकुर्वती ।
सह धवेन बभूव कथेव सा, मनुजताप्रियनानकभामिनी ॥१७॥

वह मानवताप्रिय गुरु नानक की पत्नी रूप तथा गुणों से लोगों को आनन्दित और सुखी करती हुई, प्रत्येक घर में कथा सी व्याप्त हो गयी ।

सरसलौकिकताविरसोऽपि स प्रतिपलं प्रथमप्रणयाकुलाम् ।
समवलोक्य शुभां सहधर्मिणीं समयसार्थकतां स्वयमन्वभूत् ॥१८॥

सरस लौकिकता से विरक्त भी नानक प्रथम प्रणयिनी प्रेमाकुला शुभ-गृहिणी को देखकर समय सार्थकता की अनुभूति करते थे ।

स रमते रमणीं रमयन् रहः कुमुदिनीमिव साधु सुधाकरः ।
कमलिनीमिव दिव्यदिवाकरः प्रतिगताञ्च लतामिव पादपः ॥१९॥

जैसे चन्द्रमा कुमुदिनी के साथ, दिवाकर कमलिनी के साथ, और वृक्ष आश्रित लता के साथ विहार करते हैं वैसे ही वह नानक एकान्त में अपनी रमणी को सुख देते हुए उसके साथ रमण करने लगे ।

वसति साधुजनोऽपि गृहे तथा नरगणा निवसन्ति यथा मुदा ।
भवति किन्तु तदीय गृहस्थता हरिकृपा कलिता न विपत्प्रदा ॥२०॥

सन्त जन भी अपने घर में उसी प्रकार निवास करते हैं, जिस प्रकार अन्य साधारण लोग किन्तु सन्त की गृहस्थी प्रभु की कृपा के अनुकूल होने से कष्टकारिणी नहीं होती ।

गृहगतोऽपि वशी विजितेन्द्रियः सकलकर्मकृदात्मनि संस्थितः ।
न विषयैः क्वचिदप्यभिभूयते समुदितैः सलिलैरिव पङ्कजम् ॥२१॥

गृहस्थी होने पर भी संयमी जितेन्द्रिय वह नानक सकल कर्म करते हुए भी आत्मा में स्थित थे । सन्त जन कभी भी विषयों से अभिभूत नहीं होते हैं, यथा विकसित कमल जल से अभिभूत नहीं होता ।

न पुरुषो विषयेष्वनुषज्जते सततमेषु वसन्नपि चिन्मयः ।
रजसि वर्षशतं स्थितिमानपि कलुषतामुपयाति न दर्पणः ॥२२॥

चेतन मनुष्य इन विषयों के निकट रहता हुआ भी विषयों में आसक्त नहीं होता है । यथा दर्पण रज में सौ वर्ष तक स्थित रहकर भी कालुष्य को प्राप्त नहीं होता है ।

जलनिधौ निवसन्नपि सन्ततं व्रजति रत्नचयो न किलार्द्रताम् ।
न खलु गन्धशतैरपि वासितं कनकमभ्युपगच्छति सौरभम् ॥२३॥

यथा रत्न समूह, निरन्तर सागर में भी रहते हुए, आर्द्रता को प्राप्त नहीं करता है और सुवर्ण सैकड़ों गन्ध से सुवासित करने पर भी, गन्धमय नहीं बन पाता है । उसी प्रकार सन्तजन पर लौकिक प्रभाव नहीं पड़ता है ।

समनुभूय शिवं नवयौवनं वनितया सह सङ्गमभावकः ।
सुसमये रमते स्म रसाकुलो रसविदां प्रथमो गुरुनानकः ॥२४॥

परम रसज्ञ, गुरुनानक मांगलिक नवयौवन की अनुभूति करके पत्नी समागम की भावना से युक्त होकर समय से रमण किया करते थे ।

नववधूरमणीयतनौ रमां प्रभुकलामिव पश्यति सर्वदा ।
अथ च पश्यति साधुविवेकभृत् प्रभुमिव स्थितमात्मनि नानकः ॥२५॥

वह (नानक) नव वधू के रमणीय शरीर में रमा के समान साक्षात् प्रभु की कला को सर्वदा देखा करते थे तथा श्रेष्ठ विवेक सम्पन्न, नानक अपनी आत्मा में प्रभु को स्थित देखा करते थे ।

स रमते स्म निधाय मनो हरौ नववधूमनसः सुखशान्तये ।
न निगृहीतनिजेन्द्रियमानसो विषयपङ्कसरस्यवसज्जते ॥२६॥

हरि में अनुरक्त रहते हुए भी वह नानक नव वधू के मन की सुख शान्ति के लिये रमण करते थे । अपनी इन्द्रियां और मन को वश में रखने वाला संयमी पुरुष विषय-रूपी कीचड़ में नहीं फंसता है ।

स रमणी ललितेषु वसन्नपि न्यवसदेव ततः पृथगात्मवान् ।
वसति गह्वरवारिणि पद्मिनी नहि मनागपि पद्ममधोऽम्भसः ॥२७॥

सुन्दर पत्नी के समीप रहता हुआ भी वह आत्मवेत्ता नानक उस (पत्नी) से पृथक् ही रहता था । कमलिनी अगाधजल में रहती है किन्तु कमल किञ्चित् भी जल से अभिभूत नहीं होता है ।

अवसरे स्म करोति कृपाकुलो निखिलकल्मषकन्दन कीर्त्तनम् ।
उपदिशत्यनुभूतिविनिःसृतं हरिकथात्मकबोधमनन्तदम् ॥२८॥

समय समय पर दयालु हुए नानक सम्पूर्ण पापों का विनाश करने वाले कीर्त्तन को किया करते थे । और अनुभूति-जन्य अनन्तदायी हरिकथा सम्बन्धी ज्ञानोपदेश दिया करते थे ।

न रमणी रमणीयगुणोत्करे भवति सक्तमनाः स महामनाः ।
सरसि नित्यगतेऽपि सरोरुहे प्रभवति क्व समृद्धजलोत्करः ॥२९॥

महामनस्वी वह नानक, रमणी के रमणीय गुणों की खान होने पर भी उसमें आसक्त नहीं हुए तालाब में नित्य रहने पर भी, कमल पर समृद्ध जलराशि अपना प्रभाव कहां दिखा पाती है ?

न रमणी रमणं रमयन्त्यपि प्रभवति स्म तदीय गुणक्षये ।
तरुलता तरुमाश्रितवत्यपि स्थगयति स्वरसेन न तद्रसम् ॥३०॥

रमणी रमण करती हुई भी रमण (प्रिय) के गुणों के क्षय करने में समर्थ न हो सकी जैसे तरुलता वृक्ष के आश्रित होती हुई भी अपने रस से वृक्ष के रस को अभिभूत नहीं कर पाती हैं ।

वनितयानुगतोऽपि जगद्धितं व्यरहयत् स मनाङ् न मनः स्थितम् ।
पथिकतापमपाकुरुतेऽधिकं न लतया सहितः किमु पादपः ॥३१॥

पत्नी से अनुमत होने भी वे (नानक) जगत् हित सम्पादन में किञ्चिन्मात्र भी विमुख नहीं हुए । क्या लता सहित वृक्ष, क्या पथिकों के सन्ताप को और अधिक दूर नहीं करता है ?

स सततं स्मरति स्म हरिं हृदा नवविवाहसुखेष्वपि नानकः ।
नहि हरेरधिकं किमपि प्रियं जगति पश्यति तस्य मनः क्वचित् ॥३२॥

नवविवाह के सुख में अनुरञ्जित हुए भी वे नानक हृदय से निरन्तर हरि का स्मरण करते थे, क्योंकि उनका मन जगत में हरि से अधिक कहीं भी, कुछ भी प्रिय नहीं मानता था ।

गृहगतोऽपि वने निवसन्निव प्रतिपलं परमात्मनि संस्थितः ।
भजति नित्यमसौ जगदीश्वरं निखिलवस्तुषु तत्प्रतिबिम्बदृक् ॥३३॥

गृहस्थी होते हुए भी वे (नानक) प्रतिपल वन में निवास करते हुए । पर-ब्रह्म में लीन हुए, नित्य हरि का भजन करते थे । तथा अखिल वस्तुओं में हरि का प्रतिबिम्ब ही देखते थे ।

उपदिदेश निजां सहधर्मिणीं रहसि लोकरहस्यमसौ स्फुटम् ।
अनुबभूव च सापि निजात्मनि द्युतिमपूर्वविकासमयीं पराम् ॥३४॥

उस (नानक) ने एकान्त में अपनी धर्मपत्नी को स्पष्ट रूप से लोक का रहस्य समझाया । उस पत्नी ने भी अपनी आत्मा में अपूर्व विकासमयी परब्रह्म की कान्ति का हृदय में दर्शन किया ।

न वनिताऽवनितापपराङ् मुखी भवति यद्यपि लोकसुखेच्छया ।
व्रजति किन्तु तथाप्युपदेशिता स्वपतिना खलु शान्तिमलौकिकीम् ॥३५॥

यद्यपि लौकिक सुख की इच्छा करती हुई स्त्री लौकिक सन्तापों से विमुख नहीं होती है। तथापि अपने पति द्वारा उपदेश ग्रहण करके वह अलौकिक शांति को प्राप्त करती थी।।

सरलसुन्दरभावविभूषितं स्वगुणतुल्यमवाप्य पतिं प्रियम् ।
सुवचसा मनसा च सुकर्मणा सुवनिताऽऽचरतिस्म गृहस्थताम् ॥३६॥

उसकी सुन्दर पत्नी स्वगुणानुरूप सरलपति को प्राप्त करके मनसा, वाचा कर्मणा गृहस्थी में सहयोग देती थी।

भजति सा पतिमीशमनीषया तदनुरूप-समाचरणा सती ।
यदपि सोऽर्थयते मनसा यथा तदनुतिष्ठति सा समये तथा ॥३७॥

वह ईशबुद्धि से पति का भजन करती थी और पति के अनुकूल आचरण करती थी, वह जिस समय जैसा चाहते थे, वह उस समय वैसा ही आचरण किया करती थी।

जगदसक्तमपि प्रियमानसं समवलोक्य विषीदति न प्रिया ।
विदधती ललितानि च तन्मनो रमयितुं यतते स्म पतिव्रता ॥३८॥

जगत् के प्रति पति को उदासीन देखकर भी वह कभी खिन्न नहीं होती थी। वह पतिव्रता अपने पति के मन को प्रसन्न करने के लिये सुन्दर आचरण के लिये यत्न किया करती थी।

तप-ऋतौ तपति स्म च भास्वता जगदयः पटलेन समं यदा ।
भुवि तदपि कृतास्तरणं पतिं भजति सा भजमानमहस्पतिम् ॥३९॥

ग्रीष्म ऋतु के आने पर सूर्य द्वारा लौह पटल के समान जब जगत् को तपाया जाता था। उस समय भी वह भूमि पर आसीन होकर सूर्य की आराधना करते हुए तेजस्वी पति की सेवा किया करती थी।

दिनकरेऽस्तमिते सततं सती स्नपयति स्म पतिं स्वकराम्बुजैः ।
अथ समाधिगतं तमवीजयत् व्यजनवातमुखेन सुखं सदा ॥४०॥

सूर्यास्त हो जाने पर प्रतिदिन वह पतिव्रता अपने करकमलों से पति को स्नान कराया करती थी । और समाधि में लीन हुये पति का पंखा डुलाकर हवा करती हुई प्रसन्न, हुई, सदा सेवा किया करती थी ।

घन-ऋतौ घनगर्जनभैरवं समवधाय रबाबरवे रवम् ।
स्तुतिपरे स्वपतौ परमात्मनि तमनुयाति पतिं सुपतिव्रता ॥४१॥

वर्षा ऋतु के आगमन पर वह पतिव्रता मेघ-गर्जन की सघन ध्वनि को सुनकर 'रबाब' नामक वीणा के स्वरों में परमात्मा की स्तुति में मग्न पति का अनुसरण किया करती थी ।

हिमकणान् भुवि वर्षति वारिदे वसनहीनमवेक्ष्य निराश्रितम् ।
स्वतनुवस्त्रममुष्य करेऽर्पयन् निजपतिः क्व तया न समर्थितः ॥४२॥

मेघो के, भूमि पर जल की बूंदों की वर्षा करने पर, किसी निराश्रित, वस्त्रहीन पुरुष को देखकर, अपने शरीर से वस्त्रों को उतारकर, उसके हाथों में अर्पित करते हुए, अपने पति का, उसके द्वारा, कब समर्थन नहीं किया गया ?

शरदि निर्मलवारिसमेधिते सरसि फुल्लमवेक्ष्य सरोरुहम् ।
किमपि चिन्तयति स्वपतौ चिरं परिहृतान्नजलापि न खिद्यते ॥४३॥

शरद् ऋतु के आने पर, निर्मल जलराशि हो जाने पर, तालाब में विकसित कमलों को खिला देखकर, अपने पति के चिरकाल तक कुछ सोचने लगने पर, वह भूखी प्यासी होने पर कभी दुःखी नहीं हुआ करती थी ।

रजसि पूर्णतया शमिते सरः श्रयति हंसततिः स्वयमागता ।
गतरजस्कममुं यदि मत्प्रियं श्रयति सा ननु काऽत्र विरोधिता ॥४४॥

धूलि के पूर्णरूप से शान्त हो जाने पर, हंसों का समूह तालाबों में आश्रय लेने स्वयं आने लगता है । रजोगुण रहित यदि मेरे पति के समीप भी वह हंसों (ज्ञानियों) का समूह आकर आश्रय ले रहा है, तो इसमें क्या आपत्ति हो सकती है ?

इति पतिं समुपासितुमागतान् मुनिजनानवलोक्य घनात्यये ।
न हि विषीदति चेतसि सा सती गृहमुनेर्वनिताऽतिथिभाविनी ॥४५॥

इस प्रकार वर्षा ऋतु बीत जाने पर पति की उपासना हेतु आये हुए मुनिगण को देखकर, वह गृहस्थ मुनि की अतिथियों का सत्कार करने वाली साध्वी पत्नी चित्त में कभी खिन्न नहीं होती थी ।

हिम-ऋतौ हिममाश्रितमेकतः सरसि वीक्ष्य पृथक् पयसः क्वचित् ।
चिदचिदात्मकगीतिरतं प्रियं प्रतिरुणद्धि मनागपि न प्रिया ॥४६॥

हेमन्त ऋतु में तालाब के अन्दर एक और जल से पृथक् स्थित हिम (वर्फ) को देखकर उस चेतना चेतनात्मक (हिम के रूप में अचेतन और जल के रूप में चेतन) ब्रह्म का गान करने में रत हुए अपने पति को वह प्रिय पत्नी कभी रोकती न थी ।

त्यजति भानुरपि स्वविभां हिमे हिमहतो महितोऽपि महस्विनाम् ।
पतितनौ तु ततोऽप्यधिकाऽधुना द्युतिरति प्रतियाति मुदं सती ॥४७॥

जिस हेमन्त ऋतु में तेजस्वियों में अग्रगण्य सूर्य भी अपनी कान्ति को त्याग देता है किन्तु उसी ऋतु में हिम से पीड़ित हुये भीं श्री नानक के शरीर में और भी अधिक कान्ति को देखती हुई वह साध्वी अति प्रसन्न होती थी ।

शिशिरशीतहतं निखिलं जगद् दिनकृदातपमह्नि निषेवते ।
निशि हुताशनमाश्रयते परं न हि चिदात्मनि तत्प्रभुता क्वचित् ॥४८॥

शिशिर ऋतु की शीत (ठण्ड) से पीड़ित हुआ सम्पूर्ण जगत् दिन के समय धूप का सेवन किया करता है और रात्रि में अग्नि का आश्रय लेता है। किन्तु चैतन्य प्रभु में लीन श्रीनानक पर उसका कुछ भी प्रभाव लक्षित नहीं होता था ।

शिशिरनिट्स्वपि वीक्ष्य बहिः स्थितं पतिमुपेत्य मिषेण कथञ्चन ।
अभिनिवेश्य गृहं स्वतनूष्मणा सुतनुराशयतीव तमुष्णताम् ॥४९॥

शिशिर ऋतु की रात्रि में भी ईश्वराधना हेतु घर से वाहर स्थित अपने पति को देखकर किसी भी ब्याज (वहाने) से वह घर में लाकर अपने शरीर की गर्मी से, उस (नानक) को उष्णता (गर्मी) प्रदान किया करती थी ।

शिशिरिणि प्रणिवाति समीरणे तरुलतातितिरप्यवकम्पते ।
पतिमुदीक्ष्य तु शान्तमकम्पितं स्वसुकृतान्यभिनन्दति भामिनी ॥५०॥

शिशिर में ठण्डी वायु के चलने पर वृक्षलता भी काँपा करती हैं, किन्तु उसी ऋतु में शान्त, और अकम्पित पति को देखकर वह साध्वी अपने पुण्यों को सराहा करती थी।

शिशिरकालमयाय तपस्विने सकलपल्लवसम्पदमर्पयन् ।
स्वपतितुल्यवदान्यतया तया तरुगणः स्मकिलाद्रियते भृशम् ॥५१॥

शिशिर ऋतु रूपी तपस्वी के लिये, समग्रपलल्व रूपी सम्पत्ति को अर्पित करने वाले वृक्षसमूह को अपने पति के तुल्य उदार, देखकर वह उसका (वृक्षसमूह का) वहुत आदर किया करती थी।

अथ निरीक्ष्य वसन्तसमागमे तरुततौ स्फुरितान् नवपल्लवान् ।
पति कृतानि दरिद्रजने सदा वितरणानि हृदा प्रशशंस सा ॥५२॥

इसके वाद वसन्त ऋतु के आने पर, वृक्षसमूह में अङ्कुरित नवपल्लवों को देखकर पति द्वारा दरिद्र समूह के लिये वस्तुओ के दान करने की वह सदा हृदय से प्रशंसा किया करती थी।

कुसुमितासु लतासु परिभ्रमद्भ्रमरपङ्क्तिमनन्तरसोत्सुकाम् ।
पतिमवेक्ष्य रसाद् विमुखञ्च सा तुलयति स्म तयोर्विपरीतताम् ॥५३॥

पुष्पित लताओं पर रस की लोभी भ्रमर पंक्ति को चारों ओर घूमती हुई देखकर और अपने पति को रस (रतिजन्य आनन्द) से विमुख देखकर, वह उन दोनों में वैपरीत्य की समीक्षा किया करती थी।

तरुरसालरसोन्मदमानसं परभृतं कलगीतिपरायणम् ।
निजपतिञ्च तथापि मुनिव्रते स्थितमियं स्म सविस्मयमीक्षते ॥५४॥

आम्रवृक्षों के रस से उन्मत्त कोकिलों को सुन्दर राग अलापते हुए और अपने पति को इस पर भी मुनियो के व्रत में स्थित हुआ देखकर वह साध्वी अत्यधिक आश्चर्य का अनुभव किया करती थी।

जगति यद्यपि सर्वजनाः सदा सुसमयेऽत्र भवन्ति विवाहिताः ।
भवति कस्यचिदेव तु सङ्गमः पतिपरायणया प्रियया सह ॥५५॥

इस संसार में समय आने पर यद्यपि सभी लोग विवाहित होते हैं किन्तु पतिव्रता पत्नी का सङ्गम किसी किसी को ही मिला करता है ।

दम्पत्योर्मनसो विहाय निखिलं स्वार्थं विना विग्रहम् ।
तुल्या यत्र रतिः करोति विविध-क्रीडां हृदाह्लादिनीम् ॥
गार्हस्थ्यं सफलं सदुत्तमसुखं तत्रैव विश्राम्यति ।
देवाश्चाखिललोकमङ्गलकरान् वर्षन्ति नानावरान् ॥५६॥

जिन दम्पत्तियों के हृदय में समस्त स्वार्थ को छोड़कर, हृदय को आनन्द देने वाली कलह रहित रति सदा विविध क्रीडाएं करती हैं, उनका गार्हस्थ्य जीवन धन्य होता है । और वहीं देवता लोग मंगलकारी नाना प्रकार के वरदानों की वर्षा करते हैं ।

भोगान् भुक्तवतोः सुखं बहुविधान् स्निग्धान् भगिन्याहृतान् ।
सानन्दं वसतोस्तयोः स्वभवने कालो महान् व्यत्यगात् ॥
कालेपुण्यमयेऽथ तुष्टहृदया लक्ष्मीः प्रियाह्लादिनी ।
योग्यं पुत्रमजीजनद् गुणगणैः सम्पूरितं चात्मनोः ॥५७॥

बहिन के द्वारा एकत्र किए गये अनेक स्निग्ध पदार्थों का सेवन करते हुए, उन दम्पतियों के अपने घर में सानन्द निवास करते हुए, अत्यधिक समय व्यतीत हो गया । तत्पश्चात् पुण्यकाल के उपस्थित होने पर प्रिय को प्रसन्न करने वाली सन्तुष्ट हृदया लक्ष्मी ने अपने पति के तुल्य गुणों से परिपूर्ण एक योग्य पुत्र को जन्म दिया ।

इति कविवरविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्रीगुरुनानकदेवचरिते
महाकाव्ये सप्तमः सर्गः ।

## अथाष्टमः सर्गः

पुत्रः स एव नाम्नास्य श्रीचन्द्रश्चरितोज्ज्वलः ।
उदासीनमतस्याभूत् आद्यः संस्थापको भुवि ॥१॥

समुज्ज्वल चरित्रवाला श्रीचन्द्र नाम से विख्यात इसका वही पुत्र भूमण्डल पर 'उदासीनता मत' का आदि संस्थापक हुआ ।

आसीच्चन्द्रोऽप्युदासीनः श्रिया तस्य महात्मनः ।
तस्मादेवाभवत् सोऽयम् उदासीनविचारकः ॥२॥

उस महात्मा की, श्री से 'चन्द्र' भी उदासीन था । लगता है, इसी कारण वह उदासीन विचारों वाला हुआ ।

मन्ये पितुरुदासीनं मनस्तत्पुत्रतां गतम् ।
आरभन्ते गुणा हेतोर्लोके कार्यगुणान् सदा ॥३॥

मानता हूं कि पिता का उदासीन मन ही पुत्रत्व को प्राप्त हुआ था क्योंकि लोक में हेतु के गुण ही कार्यरूपी गुणों में सदा परिणत होते हैं ।

तस्य पुत्रस्य सौख्येन सौख्येष्वन्येषु तत् कुलम् ।
चिरायाभूदुदासीनं तत्त्वं पुत्रे प्रतिष्ठितम् ॥४॥

उस पुत्र के सुख के कारण, वह कुल अन्य सुखों के विषय में चिरकाल के लिये उदासीन हो गया, वही उदासीनता पुत्र में प्रतिष्ठित हुई ।

पुनः काले गते पुत्रो द्वितीयोऽभून्मनोहरः ।
लक्ष्मीचन्द्र इति ख्यातो मानवतासुखप्रदः ॥५॥

पुनः कुछ समय व्यतीत हो जाने पर मानवता का संरक्षक, विख्यात, 'श्री लक्ष्मीचन्द्र' नामक द्वितीय पुत्र उत्पन्न हुआ।

लक्ष्मीचन्द्रः स एवासीत् यस्मिन् गार्हस्थ्यमुत्तमम् ।
आधृतन्तु मनस्तत्त्वं पद्मपत्रमिवाम्भसि ॥६॥

श्री लक्ष्मीचन्द्र वही था, जिस पर उत्तम गृहस्थ का भार स्थित था, उसका मन श्री ईश्वरीय तत्त्व में, जल में कमलपत्र के समान स्थित था।

यद्यपि जायते लोके सर्वेषामत्र सन्ततिः ।
आत्मानुरूप–सत्पुत्र कस्यचित्तु महात्मनः ॥७॥

यद्यपि संसार में सभी के सन्तति उत्पन्न होती है किन्तु आत्मानुरूप पुत्र तो किसी महात्मा (भाग्यवान्) को ही प्राप्त होता है।

जीवनं सफलं तावद् भवत्येवात्र नो नृणाम् ।
यावन्न जायते पुत्रो योग्यः सौम्योऽथ शीलवान् ॥८॥

इस संसार में मनुष्यों का जीवन तब तक सफल नहीं हो सकता, जब तक कि उनके यहाँ योग्य, शीलवान् एवं सच्चरित्र पुत्र पैदा नहीं हो जाता।

पुण्यवन्तो नरा लोके संस्कारैश्च युताः शुभैः ।
प्राप्नुवन्ति यथाकालं नूनं पुत्रं फलं यथा ॥९॥

संसार में शुभ संस्कारों से युक्त पुण्यात्मा पुरुष समयानुसार फल के समान पुत्र प्राप्त करते हैं।

नाभवन्नानकोऽप्येवं पुत्रसौरभवञ्चितः ।
तस्मादधिक–पुण्यात्मा कश्चासीन्मनुजस्तदा ॥१०॥

इस प्रकार नानक भी पुत्र सौरभ से वञ्चित नहीं हुए । भला उस समय उनसे अधिक पुण्यात्मा मनुष्य कौन था ?

एवं मायामयं गूढं वडिशं दैवनिर्मितम् ।
प्रेक्ष्य नानकचैतन्ये भृशं चिन्तोदिताभवत् ॥११॥

इस प्रकार दैवनिर्मित मायात्मक गूढ़जाल को देखकर नानक का चित्त–चैतन्य अत्यधिक चिन्तातुर हो गया ।

मनस्त्वासीत्सदा तस्य ब्रह्मभासासमाकुलम् ।
गार्हस्थ्यस्य तमो व्याप्तिस्तत्र संजायते कथम् ? ॥१२॥

लेकिन उसका मन तो निरन्तर ब्रह्मकान्ति से व्याप्त था । अतः गार्हस्थ्य रूपी तम (अन्धकार, अज्ञान) की व्याप्ति कैसे सम्भव थी ?

इदमेवास्ति भूलोके महदाश्चर्यडम्बनम् ।
विषया यान्ति तत्रैव श्रेयो यत्र विभोः रतिः ॥१३॥

भूलोक में यह बड़ी आश्चर्यमयी विडम्बना है कि विषय वहीं जाते हैं, जहाँ ईश्वरानुरक्ति परम श्रेय होती है ।

नानकस्य महानात्मा संस्कारैः प्रथमैः युतः ।
निर्लेपः सततं मुक्तो विषयैरपि चुम्बितः ॥१४॥

अपने प्रथम शुद्ध संस्कारों से युक्त नानक की महान् आत्मा विषयों से चुम्बित होकर भी सदैव निर्लेप थी ।

ज्ञानधौतमलो नात्मा विषयैरभिभूयते ।
न तिरस्क्रियते पद्मं भूरिणापि हि वारिणा ॥१५॥

ज्ञान से निर्मल हुई आत्मा विषयों से अभिभूत नहीं होती है। कमल कभी भारी जलराशि से भी तिरस्कृत नहीं किया जाता।

ज्ञानं सूर्य इवोदेति हरतेऽज्ञानजं तमः ।
प्रकाशे विद्यमाने च तमसः प्रभुताकुतः ॥१६॥

ज्ञान सूर्य के समान उदय हुआ करता है, जो अज्ञान जन्य अन्धकार को हर लेता है। प्रकाश के रहते हुए अन्धकार की प्रभुता कहाँ रहती है ?

पुत्रवित्तकलत्राणां बन्धनं मृदुलं महत् ।
कृत्वोपेक्षितमेवासीन्नानको भवने स्थितः ॥१७॥

पुत्र, वित्त, एवं कुल आदि के मृदुल बन्धन को उपेक्षित करके ही नानक अपने घर में स्थित थे।

न हि सांसारिका मोहा बध्नन्ति ज्ञानिनं क्वचित् ।
सरोजं न हि सिन्वन्ति शैवालततयो जले ॥१८॥

साँसारिक मोह ज्ञानी पुरुष को कभी नहीं बाँध पाते हैं। पानी में फैले हुए सिर वाली घास के जाल कमल को नहीं बाँध सकते हैं।

तिष्ठन् पुत्रकलत्रेषु न ज्ञानी तेषु लिप्यते ।
आकाशो बध्यते नेषत् तिष्ठन्नपि मठे घटे ॥१९॥

ज्ञानी पुरुष पुत्र और कलत्रों में रहता हुआ भी उनमें लिप्त नहीं होता। मठ और घर के भीतर रहता हुआ भी आकाश मठ और घट के बन्धन में लेशमात्र भी नहीं बंधता।

आत्मा ह्यात्मविदः पुंसो न बद्धो न च मुच्यते ।
सदा मुक्तः स्वभावात् स मुक्ताकाश इव स्थितः ॥२०॥

आत्मज्ञ पुरुष की आत्मा न कभी वंधती है, न मुक्त होती है, वह तो मुक्त आकाश की तरह सवमें स्थित होकर भी स्वभाव ही से सदा मुक्त हैं।

ईशभक्तिस्तथा त्यागो वैराग्यं च वदान्यता ।
साधुजीवनसम्वादं प्रेषयन्ति स्म भूतले ॥२१॥

उनकी ईश्वर भक्ति, त्याग, वैराग्य एवं उदारता सन्तजीवन के संवाद को घर-घर में भेजती थी।

मोदीखाना तदा त्वासीत् सत्संगस्थलमुत्तमम् ।
यत्रदीनाः क्षुधाक्षीणा निवसन्ति सदा मुदा ॥२२॥

उस समय जहाँ नानक रहते थे, वह मोदी खाना उत्तम सत्संग स्थल वना हुआ था। वहाँ दीन-हीन व्यक्ति भी सानन्द रहते थे।

सत्सङ्गरतस्तत्र दीनहीनेषु नानकः ।
दयावान् रमते नित्यं कुटुम्बादपि चाधिकम् ॥२३॥

वहाँ दयावान् नानक दीन-हीन जनों में सत्सङ्गनिरत रहते हुए कुटुम्व से भी अधिक प्रसन्न रहते थे।

किन्तु लक्ष्मीः प्रिया पत्युर्दृष्ट्वेदं जगदुत्तरम् ।
औदासीन्यञ्च वैराग्यं नित्यमासीत् सुदुःखिता ॥२४॥

किन्तु पत्नी लक्ष्मी पति के लोकोत्तर औदासीन्य और वैराग्य को देखकर अत्यन्त दु.खी थी।

एकस्मिन् दिवसे सेयं विनयादुपसृत्य तम् ।
चेतसा खिद्यमानेव जगाद पतिमादरात् ॥२५॥

एक दिन वह विनयपूर्वक पति के समीप जाकर चित्त में दुःखी हुई सी पति से आदरपूर्वक बोली ।

नाथ ! द्रव्यार्जनं लोके यः करोति न यौवने ।
वार्धक्ये दुःखमेवाप्तुं रचिता तेन भूमिका ॥२६॥

हे नाथ ! जो मनुष्य अपने यौवन में धन नहीं अर्जित करता है, वह वृद्धावस्था के दुःख की भूमिका तैयार करता है ।

तावकौ तनयौ कान्त क्षुत्पिपासासमाकुलौ ।
वाञ्छतः सततं पोष्यं त्वया दत्तं नवं नवम् ॥२७॥

हे नाथ ! ये तुम्हारे दोनों पुत्र तुम्हारे द्वारा दिये गये नित्य नवीन पोष्य की निरन्तर इच्छा किया करते हैं ।

क्षुत्पिपासा समाक्रान्तो विलपन् सम्मुखे सुतः ।
कस्या मातुर्न तापेन प्राणान् दहति नित्यशः ॥२८॥

भूख और प्यास से पीड़ित पुत्र माता के सम्मुख नित्य विलाप करता हुआ किस माता के प्राणों को दग्ध नहीं करता ?

आत्मना माति पुत्रस्य सुखदुःखे सदा भुवि ।
तदेवमातुर्मातृत्वं माता भवति नान्यथा ॥२९॥

भूमि पर, माता आत्मा द्वारा, सर्वदा पुत्र के सुख दुःख को तोलती है, वही तो माता का मातृत्व है । मातृत्व कभी भी इस सिद्धांत से विमुख नहीं होता है । [माति इति माता]

न देहदानमात्रेण, पिता भवति पालनात् ।
पालनार्थञ्च पुत्रस्य धनमेवास्ति साधनम् ॥३०॥

केवल शरीर प्रदान करने मात्र से पिता 'पितृत्व' का अधिकारी नहीं होता है, वह तो पालन करने से ही पिता बनता है। [पाति रक्षतीति पिता] पुत्र के पालन करने के लिये धन ही एक मात्र साधन है।

श्रुत्वैवमपि पत्न्यास्तद्भाषणं हितदं शुभम् ।
न जगादाधिकं किञ्चिन्मौनमेव गतस्तु सः ॥३१॥

इस प्रकार पत्नी के हितप्रद कथन को सुनकर भी नानक कुछ अधिक न कहकर मौन ही रहे।

भगिनी नानकी पूर्णं भवनं यद्धनादिकैः ।
नानकायाददात्तस्य त्रोटितं तेन मोहनम् ॥३२॥

बहिन नानकी ने धनधान्यादिकों से पूर्ण जो भवन दिया था, नानक अब उसके सम्मोहन से दूर हो चुके थे।

एकदा तु तटं गत्वा वेपीति सरितः शुचि ।
अवसन्नानकस्तत्र प्रभुलीनो दिनत्रयम् ॥३३॥

एक बार गुरु नानक ने घर से निकलकर वेपी नदी के पवित्र तट पर जाकर तीन दिन तक निवास किया।

ध्यानावस्थितचैतन्ये नानकस्य विभासुरम् ।
समुद्भूतमिदं ज्ञानं प्रथमं परमोत्तमम् ॥३४॥

वहाँ ध्यानावस्थित नानक के चित्त में प्रथमतः यह उत्तम ज्ञान समुद्भूत हुआ।

सर्वे सन्ति जना लोके सञ्जाताः परमात्मनः ।
पिता स एव सर्वेषां भेदः काल्पनिको जने ॥३५॥

इस संसार में सभी सुखी लोग परमात्मा से उत्पन्न हैं। वही परमात्मा सबके आदि जनक हैं। मनुष्य-मनुष्य में भेद काल्पनिक है।

जातिपंक्त्योस्तथा वर्गे धर्मे मतमतान्तरे ।
मानवता सदोपास्या दृष्टिभेदो भयानकः ॥३६॥

जाति, पंक्ति, वर्ग मतमतान्तरों में एक मात्र मानवता ही सर्वदा उपासनीय है। दृष्टिभेद भयानक है।

नोत्तमो मध्यमः कश्चिन्नाधमश्चास्ति भूतले ।
एकेश्वर-परिव्याप्ता धर्मा वर्णास्तथा जनाः ॥३७॥

धरातल पर न तो कोई उत्तम है, न मध्यम है और न कोई अधम है। धर्म, तथा सभी वर्णों के व्यक्ति एकेश्वर से व्याप्त हैं।

मन्दिरं मस्जिदं वापि गुरुद्वारमथापि वा ।
सर्वाणीश्वर सम्प्राप्तेः साधनानि विना भयम् ॥३८॥

चाहे मन्दिर हो, चाहे मस्जिद हो अथवा गुरु-द्वारा हो सभी निर्भय रूप से ईश्वर प्राप्ति के साधन हैं।

धर्मो विना घृणां द्वेषं विना द्रोहं च निर्मलः ।
रक्षितो रक्षति प्राणान् धनं धान्यादि संविदाम् ॥३९॥

घृणा, द्वेष और द्रोह से रहित, निर्मल धर्म, धनधान्यादि एवं प्राणों की रक्षा करता है।

जात्यादिभेदनिर्मुक्तान् मनुजान् दलितान् सदा ।
सम्वर्धयति यादर्शैर्युक्ता मानवता तु सा ॥४०॥

जो जात्यादि भेदों से निर्मुक्त दलित मनुष्यों का आदर्शों से संवर्धन करती है, वही सच्ची मानवता है।

कर्त्तव्यं मनुजैः प्रेमद्रोहं त्यक्त्वा परस्परम् ।
स्मर्तव्यं प्रभुनामैक्यं क्षेमो नूनं भविष्यति ॥४१॥

मनुष्यों को द्रोह त्यागकर आपस में प्रेम करना चाहिये, प्रभु का नाम भजना चाहिये, ऐसा करने से निश्चित रूप से कल्याण होगा।

एवं ज्ञानमिदं दिव्यं समुद्भूतं यदा हृदि ।
तदा दीप्तिं परां भेजे नानको गुरुरानने ॥४२॥

इस प्रकार जब हृदय में यह दिव्य ज्ञान उत्पन्न हो गया। तब गुरु नानक ने मुख पर विशेष कान्ति को प्राप्त किया।

अथैष लोके सर्वस्मिन् वर्षन् ज्ञानामृतं मुदा ।
विचचार चिरं शान्तः सुधावर्षीव वारिदः ॥४३॥

इसके पश्चात् सम्पूर्ण लोक में सहर्ष ज्ञानामृत की वर्षा करते हुए चिरकाल तक अमृत की वर्षा करने वाले बादल के समान, उन्होंने शान्त भाव से सर्वत्र भ्रमण किया।

तुल्यः पिता स सर्वेषां तुल्यास्तस्य सुताः समे ।
वर्णजातिकृतो भेदो मनुष्यैरेव कल्पितः ॥४४॥

वह परमेश्वर सभी के समान रूप से पिता हैं, और सम्पूर्ण जनता उनकी तुल्य सन्तति है। वर्ण जातिकृत् भेद तो मनुष्यों द्वारा ही कल्पित हैं।

तुल्यः प्रसूयते सर्वः तुल्य एव विलीयते ।
मध्ये जात्यादिको भेदः कृत्त्रिमो लोककल्पितः ॥४५॥

प्रत्येक व्यक्ति एक सा ही उत्पन्न होता है और एक सा ही निलीन होता है, उत्पत्ति (जन्म) और विलय (मरण) के मध्य जो यह जाति आदि का भेद है, वह कृत्त्रिम है, लोगों द्वारा कल्पित किया गया है।

विहाय भेदं सर्वेऽपि सेवन्तामैक्यमुत्तमम् ।
एकमेवेश्वरं सर्वे भजन्तामेकमार्गगाः ॥४६॥

सभी व्यक्तियों को भेद का परित्यागकर, उत्तम एकता का ही सेवन करना चाहिये। एक मार्गगामी होकर सभी को एकेश्वर का भजन करना चाहिये।

ऐवमैक्यसमुद्घोषो नानकस्य तदाभवत् ।
व्याप्तः सर्वेषु गेहेषु सर्वसौख्यविवर्धनः ॥४७॥

सर्वहितदायी नानक की एकता का वह उद्घोष, उस समय सर्वत्र घर-घर में व्याप्त हो गया।

एकत्वं गुरुवरनानकस्य चित्ते ।
जातं यत् समुदितमीश्वरानुयोगात् ॥
तज्ज्ञानं ननु परमं वदन्ति सन्तः ।
कस्तस्मिन् विमतिपरो भवेन्मनीषी ॥४८॥

ईश्वर की कृपा से श्रीगुरुनानक के मन में जो एकत्व की भावना उत्पन्न हुई। सन्त लोग उसे निश्चित रूप से परमश्रेष्ठ ज्ञान कहते हैं ? ऐसा कौन बुद्धिमान् होगा, जो इस विचार से विमुख होगा ? अर्थात् सभी मनीषी एकत्व को श्रेष्ठ मानने वाले हैं।

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्रीगुरुनानकदेवचरिते
महाकाव्येऽष्टमः सर्गः ।

## अथ नवमः सर्गः

विरुद्धं तत्समालोक्य दौलतखाँ तदावदत् ।
धर्मनिर्देशनां तस्य मत्वा राज्यविरोधिनीम् ॥१॥

श्रीनानक के धर्मोपदेश को राज्य विरोधी मानकर और उन्हें अपने विरुद्ध देखकर दौलत खां ने तब गुरुनानक से कहा ।

किमस्ति कारणं यत् मे त्वयादेशो न पाल्यते ।
शासनेऽपि स्थितो लोकं धर्मं दिशसि नित्यशः ॥२॥

क्या कारण है ? जो कि तुम्हारे द्वारा राजाज्ञाका पालन नहीं किया जाता है ? शासन के आदेश को मानते हुए, तुम्हें नित्य लोक को धार्मिक उपदेश देना चाहिये ।

तच्छ्रुत्वा नानको मन्दस्मितविस्फूर्जिताधरः ।
भूपं दौलतखानाख्यं स्फुटमेतदभाषत ॥३॥

यह सुनकर मन्द मन्द मुस्कराने से होठों को कम्पित करते हुए श्रीनानक ने बादशाह दौलत खाँ से स्पष्टतः कहा—

राजसेवारतो नाहं राजन् मम मनस्तनुः ।
जानीहि निरते नित्यं ब्रह्मणः शासने शुभे ॥४॥

हे राजन् ! मैं राजा का सेवक नहीं हूं और न, ही मेरा मन और शरीर आपके आधीन है ! मैं ब्रह्म के शुभ प्रशासन में नित्य विहार करता हूँ । आपको यह विदित होना चाहिये ।

शास्यते केन को लोके शासकः परमः प्रभुः ।
भेदा नरकृताः सर्वे मानवता महीयसी ॥५॥

संसार में कौन किसके द्वारा शासित है ? परम प्रशासक केवल परम पिता है, मनुष्यों द्वारा राजा और प्रजा का भेद निर्मित है । जगत् में मानवता ही सबसे बढ़कर है ।

शास्ता सर्वस्य लोकस्य प्रभुरेकः सनातनः ।
स एव राजा तस्यैव राज्येऽत्र निवसाम्यहम् ॥६॥

सम्पूर्ण लोक के केवल एक मात्र नित्य प्रशासक परमात्मा ही हैं, वही वास्तविक राजा हैं और मैं उनके ही राज्य में निवास करता हूं ।

तेन संरक्षितः सर्वस्तिष्ठत्यत्र सुरक्षितः ।
नाश्यमानञ्च तेनाऽत्र न राजा रक्षितुं क्षमः ॥७॥

उस प्रभु से रक्षित हुए ही सब जीव यहाँ सुरक्षित रहते हैं । उसके द्वारा विनष्ट किये गये की कौन राजा रक्षा कर सकता है । (अर्थात कोई नहीं)

राज्ञा तु रक्षितः सम्यक् तेन नश्यति नाशितः ।
तद्रक्षितञ्च न स्प्रष्टुमपि राजार्हति क्वचित् ॥८॥

राजा के द्वारा सम्यक् प्रकार से सुरक्षित प्राणी भी उसके द्वारा ही नष्ट किये हुए नष्ट होते हैं और उस प्रभु द्वारा सुरक्षित प्राणी को कहीं भी, कोई भी छू तक नहीं सकता है । नष्ट करना तो बड़ी बात है ।

अन्नं जलञ्च वायुञ्च जीवेभ्यः सृजतीह यः ।
यश्च रक्षति तान् राजा स तेषां नेतरः पुमान् ॥९॥

जिस प्रभु ने जीवों को जीवित रखने के लिए अन्न, जल, और वायु को उत्पन्न किया है । और जो उनकी रक्षा करतर है वही उनका राजा है, उस प्रभु से भिन्न कोई मनुष्य राजा नहीं है ।

यो नृणां रक्षति प्राणान् कुपितेष्वपि राजसु ।
यस्माद् बिभेति कालोऽपि स राजा नेतरः पुमान् ॥१०॥

राजाओं के क्रुद्ध हो जाने पर भी जो प्रभु प्राणियों के प्राणों की रक्षा करता है, तथा जिससे मृत्यु भी डरती है, वही परमात्मा एक मात्र राजा है। उस प्रभु से भिन्न कोई मनुष्य राजा नहीं है।

यदाज्ञया रविर्नित्यमुदेति चास्तमेति च ।
नित्यं वहति वायुश्च स राजा नेतरः पुमान् ॥११॥

जिस प्रभु की आज्ञा से सूर्य नित्य उदित और अस्त होता है। और वायु नित्य वहता है, वही प्रभु एक मात्र राजा है। उस प्रभु से भिन्न कोई मनुष्य राजा नहीं है।

उदयन्ते विलीयन्ते क्रमादायान्ति यान्ति च ।
यदिच्छया ग्रहाः सर्वे स राजा नेतरः पुमान् ॥१२॥

जिसकी इच्छा से सम्पूर्ण ग्रह नक्षत्र उदित और विलीन होते हैं और क्रम से आते तथा जाते हैं। वही एक मात्र परमात्मा जगत् का प्रशासक है। उससे अतिरिक्त कोई भी पुरुष राजा नहीं है।

यो देवो व्योम्नि सर्वस्मिन् शब्दरूपेण संस्थितः ।
य एव ब्रह्मनित्यञ्च य एव महतो महान् ॥१३॥

जो देव सम्पूर्ण आकाश में शब्द रूप से स्थित है। जो देव नित्य ब्रह्म है। जो महान् से भी महान् है।

सर्वप्राणिषु यो देवः प्राणरूपेण संस्थितः ।
यदाज्ञया स्थिरा भूमिः, स्थिरं व्योम, स्थिरा दिशः ॥१४॥

जो देव सम्पूर्ण प्राणियों में प्राण रूप से स्थित है। जिसकी आज्ञा से भूमि स्थिर है, आकाश स्थिर है और सम्पूर्ण दिशाएं स्थिर हैं।

यो देवः सर्वजीवेषु शक्तिरूपेण संस्थितः ।
यस्याधीनं जगत्सर्वं स राजा नेतरः पुमान् ॥१५॥

जो देव सम्पूर्ण प्राणियों में शक्ति रूप से स्थित है, जिसके आधीन अखिल संसार है, वही एक मात्र राजा है । उस प्रभु से भिन्न कोई मनुष्य राजा नहीं है ।

सम्प्रदायौ परिभ्रष्टौ हिन्दुमुस्लिमयोर्द्वयोः ।
सन्मार्गे प्रचरेतां वै, लक्ष्यं यत्नः सदा मम ॥१६॥

हिन्दू और मुसलमान दोमों साम्प्रदायिक विचार धारा वाले पुरुष पथ भ्रष्ट हैं । उन्हें सन्मार्ग पर चलाना मेरा उद्देश्य है, इस विषय में ही मेरा सतत यत्न रहता है ।

नाहं मन्ये मनाक् हिन्दुं तुरुकं वा पृथग्गुणम् ।
प्रकृत्या तुल्यदेहौ तौ तुल्यात्मानौ हि निर्मितौ ॥१७॥

मैं हिन्दू और मुसलमानों को पृथक् गुण स्वभाव वाला किञ्चिन्मात्र भी नहीं मानता हूँ । क्योंकि प्रकृति के द्वारा दोनों समान देह और आत्मा वाले निर्मित किये गये हैं ।

निसर्गाज्जायते सर्वोऽप्येकरूपः सदा भुवि ।
तुल्याकृतिस्तुल्यगुणस्तुल्येन्द्रियमनो मतिः ॥१८॥

स्वभावतः सभी मनुष्य भूतल पर सदा एक रूप में जन्म लेते हैं । और उन सबकी तुल्य आकृति, तुल्य गुण, तुल्य इन्द्रियाँ, तुल्य मन एवं तुल्य बुद्धि होती हैं ।

बुभुक्षा च पिपासा च निद्रा हास्यञ्च रोदनम् ।
यथा हिन्दोर्विजातस्य तुरुकस्य शिशोस्तथा ॥१९॥

भूख, प्यास, निद्रा, हंसना और रोना जिस प्रकार का हिन्दू के वालक का होता है, उसी प्रकार मुसलमान शिशु का होता है ।

श्रुत्वैवं नानकोद्घोषं कोपाविष्टोऽभवन्नृपः ।
करणीयं परं नासीन्नानकं प्रति भूभुजः ॥२०॥

श्रीनानक के इस प्रकार के उद्घोष को सुनकर बादशाह (दौलत खाँ) कुपित हो उठा किन्तु 'नानक का कुछ करे' यह सामर्थ्य से बाहर था।

धार्मिकं भेदनिर्मुक्तं नानकं ब्रह्मवादिनम् ।
शिक्षितुं प्रभवेद्राजा पूर्णमासीदकल्पितम् ॥२१॥

भेद भाव से मुक्त, ब्रह्मवादी, धार्मिक नानक को एक सामान्य राजा शिक्षा दे— यह पूर्ण अकल्पित था।

राजसत्ताङ्कुशो लोकं शास्ति किन्तु न शास्ति सः ।
भेदभावविनिर्मुक्तां व्यक्तिमात्मपरायणाम् ॥२२॥

इस संसार में राजसत्ता का अङ्कुश (अधिकार) लोक पर शासन करता है किन्तु भेद मुक्त आत्म-परायण व्यक्ति पर उसका शासन नहीं चलता है।

साधु-र्नित्यं समादेशं पालयन्भुवि शर्मदम् ।
ईश्वरस्य जनान् धर्मं सात्विकं रमते वदन् ॥२३॥

साधु पुरुष तो धरती पर निरन्तर भगवान् के माङ्गलिक आदेश का पालन करता हुआ, लोगों को सात्त्विक धर्म का उपदेश देता हुआ, ईश्वर में लीन रहता है।

नानकोऽप्येवमेवासीत् मुक्तो धर्मं विनिर्दिशन् ।
आत्मज्ञानेन संयुक्तो ज्योत्स्नयेव निशाकरः ॥२४॥

श्रीनानक भी परममुक्त धर्मोपदेश देते हुए जैसे कौमुदी से (ज्योत्स्ना से) चन्द्रमा समन्वित रहता है, वैसे ही श्रीनानक आत्म-ज्ञान के प्रकाश से युक्त थे।

एकदा प्रेतभूमौ स यदासीत् संस्थितः सुखी ।
समाधिस्थः परात्मानं चिन्तयन् हृदये स्वके ॥२५॥

एक समय जब वे अपने हृदय में पराज्ञान का चिन्तन करते हुए श्मशान भूमि में समाधिस्थ थे ।

मीरासीति मरदाना तदैवागत्य शोधकः ।
जगाद गृहगमनार्थं पित्रोर्दुःखं न्यवेदयत् ॥२६॥

तभी उन्हें ढूंढता हुआ मरदाना मीरासी वहाँ आ पहुंचा और उसने उनके माता पिता के दुःख का निवेदन किया तथा घर चलने के लिए आग्रह किया ।

शोकदुःखविनिर्मुक्तो मायाहीनस्तु नानकः ।
कृतवान् नैव तां बुद्धिं या स्याद् भवनगामिनी ॥२७॥

किन्तु शोक दुःख निर्मुक्त, मायाविहीन, नानक ने गृह-गमन के लिये निषेध कर दिया ।

नानक्याश्च धनं प्राप्य प्रेषितवान् तमापणम् ।
'रबाब' इति वाद्यं स समानेतुं समुत्सुकः ॥२८॥

अपितु बहन नानकी से कुछ पैसे लेकर उसे 'रवाव' नामक वाद्य यन्त्र खरीदने के लिए, बाजार भेजा ।

सम्प्राप्य सम्प्रहृष्टस्तं स रबाबं समागतम् ।
नानको रचितं स्वीयमगायल्ललितं पदम् ॥२९॥

खरीदे हुए, रवाव यन्त्र को लेकर प्रसन्न मन, श्रीनानक रवाब नाम्नी वीणा पर स्वरचित भजनों का गान करने लगे ।

देव ! देव ! नमस्तुभ्यं विश्वरूप ! नमोऽस्तुते ।
सर्वसाक्षिन् ! नमस्तुभ्यं सर्वलोकपितामह ॥३०॥

हे देवाधिदेव ! विश्व स्वरूप परमात्मा ! तुम्हारे लिए नमस्कार है, नमस्कार है। हे सर्वसाक्षिन् ! सम्पूर्ण लोकों के जनक ! तुम्हारे लिए नमस्कार है।

हे ओङ्कार ! नमस्तुभ्यं निरङ्कार ! नमोऽस्तुते ।
नमस्ते कालरूपाय कालकालाय ते नमः ॥३१॥

हे ओङ्कार स्वरूप ! तुम्हारे लिए नमस्कार है। हे निरङ्कार स्वरूप ! तुम्हारे लिए नमस्कार है। हे मृत्युरूप ! तुम्हारे लिए नमस्कार है। हे मृत्यु के भी विनाशक ! तुम्हारे लिए नमस्कार है।

जगत्कर्त्रे नमस्तुभ्यं जगद्भर्त्रे नमोऽस्तुते ।
जगद्धर्त्रे नमो नित्यं त्रयोरूपाय ते नमः ॥३२॥

जगत् के निर्माता के लिए नमस्कार है, जगत् के पालन करने वाले तुम्हारे लिए नमस्कार है, जगत् के संहारक तुम्हारे लिए नित्य नमस्कार है। ब्रह्मा, विष्णु एवं रुद्ररूप त्रयीमूर्ति तुम्हारे लिए नमस्कार है।

नमस्तेऽनन्तरूपाय, नमस्तेऽनन्ततेजसे ।
नमस्तेऽनन्तज्ञानाय, नमस्तेऽनन्तशक्तये ॥३३॥

असंख्य रूप वाले के लिए नमस्कार है। अनन्त तेज वाले के लिए नमस्कार है, अनन्त ज्ञान वाले के लिए नमस्कार है और अक्षय शक्ति वाले के लिए नमस्कार है।

त्वमेव पुरुषोऽस्याद्यस्त्वया व्याप्तमिदं जगत् ।
त्वमेवाद्योऽसि मध्योऽसि त्वमेवान्तोऽसि सर्वगः ॥३४॥

हे सर्व व्यापक विभु ! तुम ही इस जगत् के आदि पुरुष हो। तुम्हारे द्वारा ही यह जगत् अधिष्ठित है। तुम ही सृष्टि के आदि हो और तुम ही मध्य हो और तुम ही अन्त हो।

त्वं पृथ्वी पृथुरूपोऽसि, त्वमाकाशः प्रकाशवान् ।
त्वं सूर्यस्त्वञ्च चन्द्रस्त्वं तारकास्त्वं हुताशनः ॥३५॥

पृथुरुप वाले तुम ही पृथ्वी हो, तुम ही प्रकाशवान् आकाश हो, तुम ही सूर्य हो तुम ही चन्द्र हो तुम ही तारे हो और तुम ही अग्नि हो ।

त्वं गिरिर्गिरिराजस्त्वं, त्वं वनं, त्वं वनस्पतिः ।
त्वं जलं जलदश्च त्वं, त्वं नदी, त्वं जलाशयः ॥३६॥

तुम ही, पर्वत हो और तुम ही पर्वतराज हिमालय हो, तुम ही वन हो और तुम ही वृक्ष हो, तुम ही जल हो और तुम ही मेघ हो, तुम ही नदी हो और तुम ही सागर हो ।

त्वमेव पवनः सोऽयं योऽयं वहति नित्यशः ।
त्वमेव प्राणिनां प्राणस्त्वं जीवो जीवधारिणाम् ॥३७॥

तुम ही वह प्रसिद्ध वायु हो, जो यह नित्य बहता है । तुम ही प्राणियों के प्राण हो और तुम ही जीवधारियों में जीवात्मा हो ।

बुद्धिर्बुद्धिमताञ्च त्वं, त्वं मनश्च मनस्विनाम् ।
ज्ञानं ज्ञानवताञ्च त्वं, त्वं तपोऽसि तपस्विनाम् ॥३८॥

तुम ही बुद्धिमानों में बुद्धि हो, तुम ही मनस्वियों में मन हो । तुम ही ज्ञानियों में ज्ञान हो और तुम ही तपस्वियों में तप हो ।

त्वमेव पूजा, त्वं पूज्यः, पूजकोऽसि त्वमेव च ।
ज्ञेयं ज्ञानञ्च ज्ञाता च ज्ञाप्यस्त्वं ज्ञापकः स्वयम् ॥३९॥

तुम ही पूजा हो, तुम ही पूज्य हो, और तुम ही पुजारी हो । तुम ही ज्ञेय (जानने योग्य) हो, तुम ही ज्ञान (प्रवीणता) हो, तुम ही ज्ञाता (जानने वाले) हो । तुम ही ज्ञाप्य (समझने योग्य) हो और तुम ही स्वयं ज्ञापक (सिखलाने वाले) हो ।

त्वं कर्त्ता च क्रिया च त्वं, त्वं कर्मंत्वञ्च कारणम् ।
त्वमेव सिद्धिः साध्यञ्च साधनञ्चापि साधकः ॥४०॥

तुम ही कर्त्ता हो और तुम ही क्रिया हो । तुम ही कर्म हो और तुम ही कारण हो । तुम ही सिद्धि (पूर्णता) हो और तुम ही साध्य (निष्पन्न होने योग्य) हो । तुम ही साधन (निष्पन्न करने वाले) हो और तुम ही साधक (सम्पन्न करने वाले) हो ।

त्वं दिवा त्वञ्च रात्रिश्च त्वं प्रकाशस्तथा तमः ।
त्वं मासो वासरश्च त्वं त्वं कल्पस्त्वं युगान्तरम् ॥४१॥

तुम ही दिन हो और तुम ही रात्रि हो । तुम ही प्रकाश हो और तुम ही अन्धकार हो । तुम ही मास (महीना) हो और तुम ही वर्ष (साल) हो । तुम ही कल्पयुगों का समूह हो, और तुम ही युग परिवर्तन हो ।

त्वमेवोर्ध्वं त्वमेवाधस्त्वं मध्ये त्वं त्वमुपर्यधः ।
अभितः परितोऽसि त्वं सर्वतस्त्वं विभासि मे ॥४२॥

तुम उर्ध्वलोक में चमक रहे हो और तुम ही अधोलोक में चमक रहे हो तुम ही मध्यलोक में चमक रहे हो और तुम ही ऊपर और नीचे चमक रहे हो, तुम ही दोनों और चमक रहे हो और तुम ही चारों और चमक रहे हो, और तुम ही मेरे सब ओर प्रकाशित हो रहे हो ।

भूतं भव्यं भवत् सर्वं व्यक्तं वाऽव्यक्तमेव वा ।
तत् त्वं न त्वत्परं किञ्चित्, क्वचित् पश्याम्यहं विभो ॥४३॥

तुम ही भूत हो तुम ही वर्तमान हो और तुम ही भविष्यत्काल हो । तुम ही व्यक्त हो और तुम ही अव्यक्त हो, तुम ही सब कुछ हो । तुम से अतिरिक्त कुछ भी कहीं भी, मैं नहीं देखता हूँ ।

निरङ्कारस्त्वमेव त्वं शुभं सत्यं जगद्वृथा ।
देव देव तवैवायं नानकोऽस्ति सुसेवकः ॥४४॥

तुम ही निरङ्कार हो तुम ही शुभ हो और तुम ही सत्य हो । यह जगत् व्यर्थ है । हे देवाधिदेव प्रभु ! यह नानक तुम्हारा ही आज्ञाकारी सेवक है ।

इत्थं परब्रह्मणि संस्थितात्मा
　　श्रीनानकः स्वात्मनि नित्यतृप्तः ।
प्रीतिञ्च भक्तिञ्च जने जनेऽपि
　　ब्रह्मैक्यमास्थाय दधार नित्यम् ॥४५॥

इस प्रकार पर ब्रह्म में आत्मा को लगाये हुए और अपनी आत्मा में ही नित्य तृप्त रहने वाले, श्रीनानक ने प्रत्येक व्यक्ति में ब्रह्म की नित्य एकता को प्रतिपादितकर, भक्ति और प्रीति को स्थापित किया ।

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्रीगुरुनानकदेवचरिते महाकाव्ये
नवमः सर्गः ।



## अथ दशमः सर्गः

सम्प्रति नानकस्त्वासीत् स त्रिंशद्हायनोत्तरः ।
मनसा कर्मणा वाचा ब्रह्मज्ञानपरायणः ॥१॥

मनसा (मन से) वाचा (वाणी से) कर्मणा (और कर्म से) ब्रह्मज्ञानपरायण श्रीनानक इस समय तीस (३०) वर्ष के थे ।

उदासीनस्तथात्मज्ञो गार्हस्थ्यविमुखः सुखी ।
सन्तुष्टः सततं तृप्तो लोकदर्शनलालसः ॥२॥

उदासीन, सतत सन्तुष्ट, गार्हस्थ्य से विमुख होकर सुखी, आत्मज्ञान-तृप्त, श्रीनानक के मन में देशभ्रमण की इच्छा हुई ।

अतो गैरिकसद्वस्त्रः सन्यस्तबहिरन्तरः ।
प्रस्थितोऽभूत्प्रसन्नात्मा देशभ्रमणहेतवे ॥३॥

अतः काषाय-वस्त्र पहनकर वाहर भीतर से सन्यासी बने हुए, प्रसन्नात्मा श्रीनानक ने देशभ्रमणार्थं प्रस्थान किया ।

यत्र यत्रैव यात्रायां नानकपादपङ्कजम् ।
विकसति स्म तत्रैव लोको भवति जागृतः ॥४॥

यात्रा प्रसङ्ग में जहाँ जहाँ नानक के चरण जाते थे, वहाँ लोगों में जागृति आ जाती थी ।

ग्रामे जनपदेऽरण्ये विचरन्नानकः सुधीः ।
सर्वत्र समतां पश्यन् ब्रह्मणोऽभूद्विमोहितः ॥५॥

ग्राम, जनपद, और अरण्य में विचरण करते हुए सर्वत्र ब्रह्म के समत्व भाव को देखकर श्री नानक मुग्ध हो गये ।

अधुना त्वखिलो लोको नानकस्य कुटुम्बकः ।
आसन् सहचरा जीवा गृहमासीद् धराम्बरम् ॥६॥

सम्प्रति, सकल संसार श्रीनानक का परिवार था, समस्त प्राणी साथी थे और पथ्वी तथा आकाश घर थे ।

स च ग्रामेषु पल्लीषु नगरी-नगरेषु च ।
बोधयन् परमात्मैक्यं बभ्राम धरणीतले ॥७॥

वह (श्रीनानक) ग्राम, बस्ती, नगरी और नगरों में परमात्मा के एकत्व का बोध कराते हुए सम्पूर्ण भूमण्डल पर विचरण करने लगे।

तस्य पादाम्बुजस्पर्शं प्राप्य धूलिविमण्डितम् ।
आत्मालोकमहामोदैः पूर्णा धन्याभवद् धरा ॥८॥

उनके धूलि-मण्डित चरण कमलों का स्पर्श प्राप्त करके आत्मज्ञान के आलोक से प्रमुदित हुई पृथ्वी धन्य हो गई ।

यत्र यत्र प्रयाति स्म नानको ज्ञानवारिदः ।
प्रणेशुस्तत्र तत्राशु धर्मविद्वेषपांसवः ॥९॥

ज्ञान के मेघ श्रीनानक जहाँ जहां जाते थे । वहाँ वहाँ धर्म द्वेष के धूलिकण शीघ्र नष्ट हो जाते थे ।

बभौ लाभपुरी रम्या यत्रासीत्प्रथमा सभा ।
संयोजिता तदावर्षद् धर्मप्रेमसुधारसः ॥१०॥

लाभपुरी नामक एक नगरी थी, जहाँ श्रीगुरुनानक की प्रथम सत्सङ्गगोष्ठी हुई थी । वहाँ तब धर्मसम्बन्धी प्रेम के रस की धारा प्रवाहित हुई थी ।

एकदासीत् समासीनो नानकस्तत्र धर्मवित् ।
जवाहरमलस्यान्तेवासिनो भवनेऽभयम् ॥११॥

वहां एक बार धर्मात्मा श्रीनानक अपने भक्त शिष्य जवाहर के यहाँ निर्भय बैठे हुए थे ।

तावत्समागतोऽत्यर्थं धर्मतृष्णः समुत्सुकः ।
सैयदाहमदः शाहो मुल्लामौलिविभिर्युतः ॥१२॥

तभी वहां सैयद अहमद खाँ नामक मुगल सम्राट् धार्मिक परिचर्चा के लिये उत्सुक बहुत से मौलवियों के साथ उपस्थित हुये ।

ते मौलिविजना वादे गुरुं जेतुमिहागताः ।
तान् दृष्ट्वा स जगौ गीतिं रबाबं वादयन्निजम् ॥१३॥

वे मौलवी लोग धर्मचर्चा में श्रीगुरुनानक को जीतने की इच्छा से यहां पहुंचे थे । उन मौलवियों को देखकर, उन्होंने अपनी रबाब नामक वीणा पर तब निम्नलिखित गीति का गान किया ।

गीतिः—

निराकार ओङ्कार महेश्वर !
सत्यरूप जय जय परमेश्वर !
निर्विकार जडचेतनमय जय !
जय निर्लेप निरञ्जन चिन्मय ॥१॥

हे परमेश्वर ! आप निराकार हैं, ओङ्कार स्वरूप हैं, जगदीश्वर हैं, सत्य स्वरूप हैं, आपकी जय हो, आपकी जय हो। हे निर्विकार (विकार रहित), चेतन और अचेतन स्वरूप आपकी जय हो। हे अनासक्त, आनन्दमय, चैतन्य स्वरूप आपकी जय हो।

कर्त्ता भर्त्ता हर्त्ता जगतः,
सर्वस्य त्वं कस्त्वत्परतः।
त्वं सर्वस्मिन् सर्वञ्च त्वयि,
तस्मिन्नस्मिंस्त्वमसि चरन् मयि ॥२॥

हे परब्रह्मन् ! आप ही सकल जगत के कर्त्ता, पालक एवं संहारक हैं। आपसे अतिरिक्त कौन है ? (अर्थात् कोई नहीं)। आप ही सकल जगत् में व्याप्त हैं और आपके ही विराट् स्वरूप में सकल चराचरजगत् स्थित है। आप ही उसमें इसमें और मुझमें अधिष्ठित हैं।

अन्तर्बहिरिह तव प्रद्योतः,
ऊर्ध्वमधस्तादोतप्रोतः।
वेद्योवेदकुरानगवीनाम्,
एकोगेयस्त्वमसि कवीनाम् ॥३॥

हे परब्रह्मन् ! जगत् के भीतर और बाहर आपका ही प्रकाश है। ऊर्ध्वलोक और पाताललोक आपके ही प्रकाश से ओत प्रोत (व्याप्त) हैं। आप ही वेद और कुरान की वाणियों के द्वारा जानने योग्य हैं। आप ही एकमात्र कवियों द्वारा गेय (गाने योग्य) हैं।

अस्ति शैवानां शिवस्त्वमेव,
वैष्णवजननुतविष्णुर्देवः ।
अल्लेतीश्वर इति च विकल्पाः,
जाग्रति तव जनकृता अनल्पाः ॥४॥

आप ही शैव मतावलम्बियों के शिव हैं। आप ही वैष्णवों के आराध्य विष्णु हैं। अल्ला और ईश्वर इत्यादि आपके अन्य अनेक नाम हैं। जो मनुष्यों द्वारा कल्पित किये गये हैं।

काबा काशी मथुरा सर्वं,
गायति ते महिमानमखर्वम् ।
मन्दिर मस्जिद रूपिणि गेहे
वससि विभो ननु देहे देहे ॥५॥

काबा, काशी और मथुरा आदि सभी स्थलियां आपकी महान् महिमा का का गान कर रही हैं। हे विभो ! आप ही मन्दिर और मस्जिद रूपी घर में तथा प्रत्येक व्यक्ति के शरीर में निवास करते हैं।

सर्वे जीवास्त्वया समाना,
जनिता जगति योनिर्भिन्नाना ।
हिन्दूमुस्लिमयोर्बत भेदः,
पण्डित मौलिविकृतः सखेदः ॥६॥

सभी जीव आपके द्वारा समान रूप से जगत् में विभिन्न योनियों में उत्पन्न किये गये हैं। किन्तु खेद का विषय है कि उनमें पण्डित और मौलवियों द्वारा हिन्दू और मुस्लिम आदि भेद उत्पन्न कर दिया गया है।

शत-संख्येषु वारिकलशेषु,

विलसति रविरेकः सकलेषु ।

एकोऽस्त्यात्मा तथा जगत्या,

भेदो भाति मनुजमतिगत्या ॥७॥

जल से प्रपूर्ण सैकड़ों और सहस्रों कलशों में जिस प्रकार एक ही रवि चमकता दीख पड़ता है, उसी प्रकार जगत् में एक ही आत्मा विद्यमान है, मनुष्यों की अपनी बुद्धि के कारण ही उसमें भेद प्रतीत होता है।

नानकहृदि हरिनामनिवासः,

स प्राणाः स च मम निश्वासः ।

एकेश्वर-गुणगीतिः सन्ध्या,

नानक ! भेद-भावना वन्ध्या ॥८॥

नानक के हृदय में तो हरि का निवास है, वही प्राण हैं, वही मेरा विश्वास है। एकेश्वर का गुणगान ही मेरी सन्ध्या है। नानक कहते हैं कि भेद की भावना व्यर्थ है।

शृण्वन्तस्तामिमां गीतिं जातास्ते चित्रतां गताः ।

तान् सर्वान् विस्मितान् दृष्ट्वा जगाद गुरु-नानकः ॥१४॥

इस गीति को सुनकर वे मुल्ला आश्चर्यचकित हो गए। उन सबको विस्मित देखकर गुरुनानक ने कहा।

सर्वेष्वेवात्र धर्मेषु मूलं सत्यं तथैकता ।
भेदो निरर्थको भूप ! श्रुत्वा स विस्मयं ययौ ॥१५॥

हे राजन् ! समस्त धर्मों में सत्य तथा एकता मूल हैं। भेद-भाव निरर्थक हैं। नानक का ऐसा उपदेश सुनकर वह विस्मित हो गया।

एभ्यो मुल्लाजनेभ्योऽयं पूज्योऽस्ति नानकोऽधिकः ।
इति ब्रुवन् गुरोस्तस्य शिष्यः शाहो बभूव सः ॥१६॥

श्रीनानक, इन मुल्लाओं की अपेक्षा अधिक श्रेष्ठ हैं—ऐसा कहते हुए शाह सैय्यद अहमद खां उनका शिष्य हो गया।

उपदेशं ददच्चैवं शिष्यत्वं च प्रसारयन् ।
एमनावादवास्तव्य-लालू-शिष्यगृहं गतः ॥१७॥

इस प्रकार उपदेश और शिष्यत्व प्रदान करते हुए श्रीनानक एमनावाद निवासी शिष्य 'लालू' के घर गये।

लालू हरिजनो नाम हरिभक्तिपरायणः ।
भिक्षामटति भिक्षैव तस्यासीज्जीविका परा ॥१८॥

लालू हरिजन था, हरिभक्ति में तत्पर था। नित्य भिक्षाटन किया करता था। भिक्षा ही उसकी एक मात्र आजीविका थी।

हरिभक्तिपरो लालू विमुखोऽभूद धनार्जनात् ।
सकृद् भिक्षामटित्वा ताम् असकृत् प्राश्नुते सुखी ॥१९॥

हरि भक्ति में तत्पर रहने वाला लालू धन कमाने से विमुख था। वह एक समय भिक्षा माँगकर लाता और उसी को अनेक समय खाकर सुखी रहता था।

स प्रसन्नमना आसीद् गुरुं दृष्ट्वा गृहागतम् ।
भिक्षान्नं यद्गृहेऽतिष्ठत् तत् तस्मैसोऽर्पयत् मुदा ॥२०॥

वह गुरु जी को घर आया देख मन में बहुत प्रसन्न हुआ। घर में जो भिक्षा का अन्न रखा हुआ था। उसने प्रसन्न मन से उन्हें अर्पित किया।

भिक्षान्नं गुरुणा तत्र प्रेम्णा भुक्तं सतण्डुलम् ।
तद् दृष्ट्वा संस्थिताः सर्वे सुजना विस्मयं ययुः ॥२१॥

वहाँ श्रीनानक ने प्रेमपूर्वक तण्डुल (चावल) सहित भिक्षा के अन्न का भक्षण किया किन्तु यह देखकर वहां स्थित अभिजात्य (कुलीन) लोग विस्मित हो उठे।

अन्त्यजान्नं कथं भुक्तं, नानकेन महात्मना
अतोऽयं धर्मसम्भ्रष्टः, सर्वे विमुखतां गताः ॥२२॥

महात्मा श्रीनानक ने इस अन्त्यज (हरिजन) का अन्न कैसे खाया ? अब ये धर्मभ्रष्ट हो गये हैं। ऐसा मानकर लोग इनसे विमुख हो गये।

दीवानमलिको भागो तत्रासीच्छासकः पुरे ।
तस्य गेहं गतो नैव स तेनामन्त्रितोऽसकृत् ॥२३॥

श्री गुरु नानकदेव जी उस नगर के शासक दीवान मलिक भाग द्वारा अनेक बार आमन्त्रित होकर भी उसके यहां नहीं गये।

कोपाविष्टस्ततो राजा नानकं प्रत्यभाषत ।
तस्मादप्यन्त्यजान्नान्मे क्षत्रियान्नं सदूषणम् ॥२४॥

श्रीनानक की इस उपेक्षा से क्रुद्ध होकर राजा ने कहा—'क्या उस शूद्र के अन्न की अपेक्षा मेरा क्षत्रियान्न दूषित है ?

न राजन् किञ्चिदप्यन्नं लघिम्नो द्योतकं भुवि ।
श्रद्धा-समर्पितं भोज्यं तया हीनं तु वर्जितम् ॥२५॥

हे राजन् ! कोई भी अन्न लघुता का द्योतक नहीं है । यदि वह श्रद्धापूर्वक प्राप्त है तो भक्ष्य है अन्यथा वर्जित है ।

उक्त्वैवमुभयोरन्नं तुलनार्थं सयत्नकः ।
नानको नृपतेर्भोज्यं प्रथमं लब्धवान् करे ॥२६॥

ऐसा कहकर दोनों के अन्नों की तुलना करने हेतु उत्सुक गुरु नानक ने पहले राजा के भोज्य (अन्न से बने पदार्थ) को हाथ में लिया ।

मर्दितं च यदा तस्माद्रक्तधारा च्युताभवत् ।
पयः प्रस्रवणं जातं लालूनीरस-भोजनात् ॥२७॥

और जैसे ही उसे मसला उसमें से रक्त की धारा बह निकली और जब लालू की नीरस रोटी को निचोड़ा तो उससे दूध की धारा प्रवाहित हो उठी ।

चकितान् मानवान् तथ्यं मृदुलं नानकोऽब्रवीत् ।
राजभोज्यं करप्राप्तं लालूभोज्यं श्रमार्जितम् ॥२८॥

यह दृश्य देखकर चकित लोगों से गुरु नानक ने कहा कि राजा का भोज्य कर (टैक्स) से निष्पन्न है और लालू का भोजन श्रम से अर्जित है ।

शोषका नरलोकानामभिजात्या जुगुप्सिताः ।
खादन्ति सततं दैत्या बन्धुताञ्च मनुष्यताम् ॥२९॥

ये मानवलोक के शोषक, घृणित अभिजात्य (कुलीन रूपी) राक्षस बन्धुता एवं मानवता का सदैव भक्षण करते रहते हैं ।

एते पद्दलिताः सर्वे मानवाः सन्ति मानवाः ।
एतेषामप्यभिप्रायो मानवता-हितं सदा ॥३०॥

ये सकल पद दलित भी मानव हैं। इनका भी उद्देश्य निरन्तर मानवता की सेवा है।

यावदेते समुद्विग्नाः प्रलपन्ति धनैः कृताः ।
तावन्नरकमेवास्ति भूतलं सुखसम्भृतम् ॥३१॥

जब तक ये पद दलित मानव धनिकों द्वारा पीड़ित हुये रोते रहेंगे। तब तक अनेक सुख साधनों से भरा भी संसार नरक ही है।

गर्जिष्यन्ति यदा क्रुद्धा दीना दलित-दुर्बलाः ।
अस्पृश्या निपतिष्यन्ति सर्वे शीघ्रं तदेश्वराः ॥३२॥

जिस दिन भी ये अस्पृश्य, दीन-दुर्बल प्राणी क्रुद्ध होकर गरज उठेंगे। उसी दिन धनिक लोग तत्काल धराशायी हो जायेंगे।

उक्त्वैवमेमनावादं त्यक्त्वा श्रीगुरुनानकः ।
स्यालकोट इति स्थानं गन्तुमासीत् समुद्यतः ॥३३॥

इस प्रकार उपदेश देकर 'श्रीगुरु नानक' एमनावाद को छोड़कर स्यालकोट जाने के लिये उद्यत हुए।

तं गन्तुमुद्यतं दृष्ट्वा लालू तत्पादपङ्कजम् ।
गृहीत्वा प्रणतः प्राह गुरो ! मां दिशमादिश ॥३४॥

वहाँ से जाने के लिये उद्यत हुए श्रीगुरुनानक को देखकर उनके चरण पकड़कर नम्रतापूर्वक 'लालू' ने श्री नानक से कहा कि हे गुरु ! मुझे भी कुछ उपदेश देने की कृपा कीजिये।

ब्रूहि यत्तु हितं मे स्याद् दोषा मे स्युरपाकृताः ।
तमो येन निवर्त्तेत प्रकाशो हृदि मे भवेत् ॥३५॥

हे गुरु ! मुझे ऐसा उपदेश दीजियेगा, जिससे कि मेरा कल्याण हो और मेरे सकल दोष नष्ट हो जायें। जिससे अज्ञानान्धकार नष्ट हो जाये और हृदय में ज्ञान का आलोक हो जाये।

गुरोरागमनं गेहे भाग्यादेवोपजायते ।
येन भाग्योदयो मे स्यात्तन्मे कर्त्तव्यमादिश ॥३६॥

क्योंकि गुरु का घर पर आगमन भाग्य से ही होता है। इसलिये मुझे ऐसा उपदेश दीजिये, जिससे मेरा भाग्योदय (भाग्य समृद्ध) हो जाये।

इति तद्वचनं श्रुत्वा नानकोऽतिप्रसन्नधीः ।
तमुवाच शनै - र्धीरस्तस्य धैर्यं प्रवर्धयन् ॥३७॥

लालू के उस वचन को सुनकर, श्रीनानक अति प्रसन्न हुए और उसका धैर्य बढ़ाते हुए, धीर सन्त श्रीनानक ने उससे धीरे से कहा।

वत्स ! धन्योऽसि पुण्योऽसि दोषं पृच्छसि यो निजम् ।
दोषं विज्ञाय दोषज्ञो गुणवान् जायते भुवि ॥३८॥

हे वत्स ! तुम धन्य हो, पुनीत हो जो कि अपने दोषों को पूछ रहे हो। क्योंकि दोष को जानकर दोष को जानने वाला व्यक्ति भूमण्डल में गुणवान् हो जाता है।

दोषैश्च बहुभिः पूर्णं यदिदं जन्म मानुषम् ।
अशक्यं दोष-संख्यानं दोषरूपा हि संसृतिः ॥३९॥

यह मनुज्य जन्म से बहुत दोषों से भरा हुआ है। क्योंकि संसार दोषमय है अतः दोषों की गणना करना असम्भव है।

तथाप्यवहितो वत्स ! शृणु यद् वच्मि ते हितम् ।
त्यज भिक्षाटनं कर्म श्रमं कृत्वोदरं भर ॥४०॥

फिर भी हे वत्स ! सावधान होकर सुनो जो मैं तेरे हित में कहता हूं। भिक्षाटन का कर्म छोड़ दो, और श्रम करके ही उदरपूर्ति करो ।

भिक्षया प्राप्तमन्नं हि विद्धि वत्स ! विषोपमम् ।
न हि भैक्षात् परं किञ्चिन्निकृष्टं विद्यते भुवि ॥४१॥

हे वत्स ! भिक्षा से प्राप्त अन्न को विषयतुल्य समझो, क्योंकि संसार में भिक्षा वृत्ति से निष्कृष्ट कोई आजीविका का साधन नहीं है ।

करप्रसारणं जन्तोरन्यस्याग्रेऽन्नलिप्सया ।
जानामि मृत्युना तुल्यं, याचञा मृत्युर्हि देहिनाम् ॥४२॥

अन्न की लालसा से अन्य व्यक्ति के आगे हाथ फैलाना मैं मृत्यु के तुल्य समझता हूं क्योंकि याचना मनुष्य की साक्षात् मृत्यु ही है।

आत्मानं प्रथमं हन्ति बुभुक्षां हन्ति तत्परम् ।
यः प्रसारयते पाणिं देहीत्यन्नाय दैन्यभृत् ॥४३॥

जो व्यक्ति दीन हुआ 'अन्न दो' ऐसा कहता हुआ किसी के आगे हाथ फैलाता है, वह स्वयं को पहले मारता है और भूख को बाद में मारता है ।

त्यज भिक्षामतः साधो ! धृतिं धृत्वा श्रमं कुरु ।
श्रमेणोपार्जितं चान्नं विद्धि वत्स ! सुधोपमम् ॥४४॥

अतः हे साधो ! भिक्षा वृत्ति का परित्याग करो। धैर्य धारण कर परिश्रम करो। हे वत्स ! श्रम से उपार्जित अन्न को अमृत के तुल्य जानो ।

न सुधा कश्चिदन्यास्यां जगत्यां विद्यते क्वचित् ।
स्वश्रमोपार्जितां वृत्तिं सुधामाहुर्मनीषिणः ॥४५॥

इस जगत में अमृत् कुछ अन्य वस्तु नहीं हैं। बुद्धिमानों ने अपने श्रम से उपार्जित आजीविका को ही अमृत कहा है।

श्रमं कृत्वा प्रयत्नेन स्वल्पं वा यदि वा बहु ।
यदन्नं प्राप्यते पुंसा तदस्य परमामृतम् ॥४६॥

प्रयत्नपूर्वक श्रम करके व्यक्ति द्वारा थोड़ा या अधिक जो कुछ भी अन्न प्राप्त किया जाता है। वही (अन्न) उस व्यक्ति के लिये परम अमृत है।

पश्य वत्स ! महात्मानं कबीरं ज्ञानिनां वरम् ।
यो बिभर्त्ति कुटुम्बानि वस्त्रनिर्माणकर्मणा ॥४७॥

हे वत्स ! ज्ञानियों में श्रेष्ठ महात्मा कबीर को देखो, जो कि कपड़ा बुनकर कुटुम्ब का निर्वाह करता है।

रविदासं प्रभोर्दासं महात्मानं न वेत्सि किम् ?
चर्मणः कर्मणा नित्यं यः करोति स्वजीविकाम् ॥४८॥

प्रभु के भक्त, महात्मा रविदास को क्या तुम नहीं जानते ? जो कि चर्म का कर्म करके नित्य आजीविका चलाता है।

कर्त्तुं शक्येति योग्येन येन केनापि कर्मणा ।
अमृतां वृत्तिमाधेहि त्यज भिक्षाटनं विषम् ॥४९॥

जिस किसी भी योग्य कर्म द्वारा जो आजीविका चलायी जा सकती है, उसी श्रममयी अमृत-वृत्ति को धारण करो और विषतुल्य भिक्षावृत्ति को त्याग दो।

वदन्ति दैहिकं कष्टं श्रमं यद्यपि मानवाः ।
तच्च भिक्षाटनेऽप्यस्ति तस्माद् भिक्षाऽपि ते श्रमः ॥५०॥

यद्यपि मानव शारीरिक कष्ट को श्रम कहते हैं तथापि भिक्षावृत्ति में भी तुझे श्रम करना पड़ता है, अतः भिक्षा भी एक श्रम है ।

भिक्षान्नमपि राजान्नात् पवित्रमधिकं मतम् ।
न हि दातुर्वधस्तस्मिन् दीयते स्वेच्छया हि तत् ॥५१॥

भिक्षान्न राजकीय अन्न से कहीं अधिक पवित्र हैं, ऐसा मेरा विचार है क्योंकि उस कार्य में दाता की हिंसा नहीं होती है क्योंकि दाता भिक्षा स्वेच्छा से ही देता है । बलात् नहीं ।

अत एव मया भुक्तं त्वदन्नं प्रीतिपूर्वकम् ।
तथापि त्यज भिक्षान्नं कुरु कर्म यथोचितम् ॥५२॥

इसीलिए मेरे द्वारा तुम्हारा अन्न प्रीतिपूर्वक ग्रहण किया गया है । तथापि भिक्षा के अन्न का परित्याग करो और यथोचित कर्म करो ।

भिक्षाटने श्रमं त्यक्त्वा कुरु कर्मात्मकं श्रमम् ।
कर्मैव श्रममित्याहुर्यत्र श्राम्यति देहभृत् ॥५३॥

भिक्षाटन में श्रम त्यागकर, कर्मोचित श्रम करो । कर्म को ही श्रम कहा जाता है जहाँ देहधारी श्रान्ति (थकान) का अनुभव करता है ।

तृणैर्विधाय रज्जुं वा काष्ठान्याहृत्य वा वनात् ।
तद्विक्रयेण लब्ध्वान्नं कुरु स्वोदरपूरणम् ॥५४॥

तृणों द्वारा रस्सी बनाकर या वन से लकड़ियां लाकर उनके विक्रय द्वारा अन्न प्राप्त करके अपनी उदरपूर्त्ति करो ।

अयमेवोपदेशो मे, त्वय्यादेशोऽयमेव च ।
कुरु कर्मैव कर्म त्वं, त्यज भिक्षां विगर्हिताम् ॥५५॥

यही मेरा तुम्हारे लिये उपदेश है, यही आदेश है कि तुम कर्म करो कर्म करो और निन्दनीय भिक्षावृत्ति का परित्याग करो ।

इति स तमुपदिश्य कर्मयोगं,
श्रममहिमानमथोपवर्ण्य तस्मै ।
पुनरपि च तमाशिषाभिवृष्य,
स्वमभिमतं प्रययौ दिगन्तरालम् ॥५६॥

इस प्रकार श्री नानक ने लालू को कर्मयोग का उपदेश देकर और उसके लिये श्रम का महत्व प्रतिपादित कर पुनः उसे आशीर्वाद देकर अपनी इच्छानुसार अभीष्ट गन्तव्य के लिये प्रस्थान किया ।

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्री गुरुनानकदेवचरिते महाकाव्ये
दशमःसर्गः ।



## अथैकादशः सर्गः

स्यालकोटमथ प्राप देशे भ्राम्यन् यदृच्छया ।
यत्रास्य रमते चित्तं स स्वदेशो हि योगिनः ॥१॥

श्री गुरु नानक स्वेच्छा से देश में परिभ्रमण करते हुए स्यालकोट पहुंचे । योगियों का जहाँ मन लगता है, वही उनका अपना देश होता है ।

बहिर्जनपदात्तत्र स्निग्धे बदरिकातले ।
स्वासनं कृतवान् शिष्यैः सहितो नानको गुरुः ॥२॥

जनपद से बाहर मनोहर बदरिकाश्रम में शिष्यों के सहित श्रीगुरुनानक ने अपना डेरा डाला ।

समवेतान् जनान् लक्षान् साधोर्दर्शनकांक्षया ।
नानकः कृतवान् तृप्तान् धर्ममुक्त्वा सनातनम् ॥३॥

श्री गुरुनानक के दर्शन की इच्छा से एकत्र हुए लाखों लोगों को श्रीनानक ने सनातन धर्म का उपदेश देकर सबको तृप्त किया ।

हमजागौस नामा तु कुभिक्षुः पतितः शठः ।
उपदेशसुधावर्षैर्नानकेन पवित्रितः ॥४॥

धूर्तबुद्धि, पापात्मा, हमजागौस नामक एक दुष्ट फकीर था, जिसे उपदेशामृत की वर्षा से श्री नानक ने पवित्र किया ।

भूतवादं तथा रूढ़िं नानकस्त्रोटयन् मुदा ।
तलवण्डीं गतो लोकं मोहयुक्तं विबोधयन् ॥५॥

श्री गुरुनानक ने प्रसन्नतापूर्वक रूढ़ि और भूतवाद (प्राचीन परम्परा को) तोड़ते हुए, मोहयुक्त प्राणियों को बोध कराते हुए तलवण्डी नामक ग्राम में पहुंचे ।

रायबुलारभूपालस्तत्रत्यो नानकप्रियः ।
तस्यागमनसम्प्रीतः स्यालकोटात्समागतः ॥६॥

श्रीनानक का परमस्नेही राजा रायबुलार, श्री गुरुनानक का आगमन सुनकर प्रसन्न हुआ स्यालकोट से वहाँ आ पहुंचा ।

पितरौ च समालोक्य तं काषायविभूषितम् ।
अवादिष्टां परित्यक्तुं तद्गन्तुं च पुनर्गृहम् ॥७॥

वहाँ आये हुए माता-पिता ने उन्हें काषाय वस्त्रों से विभूषित देखकर श्री नानक से काषाय वस्त्रों को छोड़ने और पुनः घर वापिस चलने के लिए आग्रह किया ।

उपहस्याग्रहं पित्रोर्नानकः कृतवान् पृथक् ।
एकेश्वरपरं ज्ञानं ताभ्यां चावितरच्छुभम् ॥८॥

श्री गुरु नानक ने हँसकर माता-पिता के आग्रह को अस्वीकार कर दिया और उन दोनों के लिए अद्वितीय ईश्वर के परमज्ञान को समझाया ।

पुनर्भूपसमाहूतः सादरं नृपमन्दिरम् ।
गतवान् सत्कृतस्तेन सिंहासनविराजितः ॥९॥

पुनः राजा से सादर आहूत (आमंत्रित) होकर वे राज-भवन गये । वहाँ राजा के द्वारा सत्कार को प्राप्त हुए, श्री नानक सिंहासन पर विराजमान हुए ।

राजधर्ममुवाचैनं प्रार्थितो नानकोऽमुना ।
शृणु भूप ! वदामि त्वां धर्मं राजभिरञ्चितम् ॥१०॥

उस राजा (रायबुलार) के द्वारा प्रार्थना किये जाने पर श्री नानक ने उसे राजधर्म को समझाया—हे राजन् ! राजाओं द्वारा सञ्चित राजधर्म को सुनिए आपको राजधर्म बतलाता हूँ ।

धारणाद् धर्ममित्याहु - र्धर्मो धारयते भुवम् ।
निहन्त्येव हतो धर्मो, धर्मो रक्षति रक्षितः ॥११॥

'धारण करता है' इस कारण इसे धर्म कहते हैं । धर्म सकल भूमण्डल को धारण करता है । धर्म नष्ट होने पर व्यक्ति नष्ट होता है । और धर्म सुरक्षित रहने पर व्यक्ति सुरक्षित रहता है ।

प्रत्येकं वस्तु लोकेऽस्मिन् धर्मे तिष्ठति तिष्ठति ।
धर्मे नष्टे च नश्यन्ति वस्तूनि सकलान्यपि ॥१२॥

इस संसार में प्रत्येक वस्तु धर्म के सुरक्षित रहते हुए ही सुरक्षित रहती हैं और धर्म के नष्ट होने पर सम्पूर्ण पदार्थ नष्ट हो जाते हैं ।

तस्माज्जीवितुकामो यः स धर्मं धारयेन्निजम् ।
दाहेन दहनः प्रोक्तस्तदभावे हि भस्म सः ॥१३॥

अतः जो व्यक्ति जीवन चाहता है, उसे अपने धर्म को धारण करना चाहिये । अग्नि दग्ध (जलाने) के कारण ही अग्नि कहलाती है । दाहशक्ति के अभाव में तो वह भस्म (राख) मात्र रह जाती है ।

राजा च राजते नित्यं राजधर्मेण शोभितः ।
प्रजानां पालनं प्रीत्या राजधर्मः परात्परः ॥१४॥

राजधर्म से मण्डित हुआ ही राजा नित्य भूषित होता है । प्रीतिपूर्वक प्रजा का पालन ही सर्वश्रेष्ठ राजधर्म है ।

सामदानमथो भेदो दण्डश्चेति चतुर्विधः ।
राजनीतेः स्वरूपोऽयं राजधर्मस्त्वतः पृथक् ॥१५॥

साम, दान, भेद और दण्ड यह राजनीति का चार प्रकार का स्वरूप है, राजधर्म इनसे पृथक् है ।

पालयेद् विनयेल्लोकं, सर्वापद्भ्यश्च वारयेत् ।
धर्मे स्थितः प्रजाः सर्वाः, स्वे स्वे धर्मे नियोजयेत् ॥१६॥

राजा संसार का पालन करे, अनुशासित करे और सम्पूर्ण विपत्तियों से लोक को बचाये । अपने धर्म में स्थित हुआ राजा सम्पूर्ण प्रजा को अपने अपने धर्म (कर्त्तव्य) में नियुक्त करे ।

मानेन मण्डयेत् साधून् असाधून् दण्डयेत् सदा ।
न्याये तु साध्वसाधूनामुदासीनवदाचरेत् ॥१७॥

साधुजन को मान द्वारा भूषित करे और दुर्जनों को सदा दण्डित करे । न्याय के विषय में तो साधु और असाधुओं के विषय में उदासीन (तटस्थ) के समान आचरण करे ।

निष्पक्षो भूपतिर्यस्तु प्रजास्वाचरति प्रियम् ।
तं प्रजाः पितरं मत्वा स्निह्यन्ति श्रद्धया दृढम् ॥१८॥

निष्पक्ष हुआ जो राजा प्रजा के विषय में प्रिय आचरण करता है । प्रजा उसे अत्यधिक श्रद्धाभाव से पिता मानकर उससे स्नेह करती है ।

इदं राज्ञां महत् पापं पक्षपातो हि यो नृषु ।
प्रजासु पक्षपातेन पतन्त्यद्धा महीभृतः ॥१९॥

मनुष्यों के विषय में पक्षपात करना राजा के लिये महान् पाप है क्योंकि प्रजा में किये गए पक्षपात के कारण राजा लोग अधः पतन को प्राप्त होते हैं ।

नात्यन्तं मृदु वर्त्तेत नात्यन्तं कटुतां व्रजेत् ।
भास्वानिव यथाकालमुष्णानुष्णत्वमाश्रयेत् ॥२०॥

राजा को चाहिये कि वह न तो अत्यधिक कोमलता का आचरण करे और न अत्यधिक कटुता (कोप) को धारण करे, सूर्य के समान ऋतुओं के अनुसार उष्णता और शीतलता का आचरण करें।

दण्डञ्च दण्डनीयेषु पातयन्नपि भूमिपः ।
चित्ते तेषां हितं ध्यायेत् पुत्रेष्विव पिता सदा ॥२१॥

राजा को चाहिये कि दण्डनीय व्यक्तियों को दण्ड देते हुए भी, मन में उनका भी हित सोचे। जिस प्रकार पिता, उत्पाती होने पर भी अपने बालक का सदा हित ही सोचता है।

सुखेषु नानुषज्येत न विषज्येत चापदि ।
प्रजानां रक्षणे दुःखं सुखं मन्येत सर्वदा ॥२२॥

सुख में अत्यधिक अनुरक्त नहीं होना चाहिये और विपत्ति आने पर अधिक दुःखी नहीं होना चाहिये। राजा को चाहिये कि वह प्रजा के संरक्षण में प्राप्त हुए दुःख को भी सुख ही माने।

लक्ष्मीं तु चञ्चलां मत्वा न कदाचिन्मदं व्रजेत् ।
दामिनी द्युतिवद् ध्येषा नश्यत्याशु प्रपश्यतः ॥२३॥

लक्ष्मी को चञ्चला (अस्थायी) मानकर कभी अहङ्कार को प्राप्त न करे क्योंकि यह लक्ष्मी बिजली की चमक के समान क्षणिक है, देखते-देखते ही शीघ्र नष्ट हो जाती है।

दोषाणामाकरो लक्ष्मीरिति मत्वा सुपार्थिवः ।
न तस्यामवमज्जेत न प्रसज्येत तत्सुखे ॥२४॥

राजा को चाहिये कि वह लक्ष्मी को सकल दोषों की खान समझकर, उसमें अत्यधिक आसक्त न हो और न ही उसके सुख में लीन रहे।

सूरिभिर्बहवो दोषा लक्ष्म्या लोके निरूपिताः ।
तेषां मध्ये तु ये मुख्यास्तान् वदामि क्षितीश्वर ! ॥२५॥

विद्वानों द्वारा लोक में लक्ष्मी के अनेक दोष बतलाए गये हैं, उनमें जो प्रमुख दोष हैं । हे राजन् ! उन्हें तुम्हें बतलाता हूँ ।

अहङ्कारः परावज्ञा, स्वस्मिन् ईश्वरमानिता ।
व्यसनेषु प्रवृत्तिश्च लक्ष्मीवत्सूपजायते ॥२६॥

अहङ्कार, दूसरों का अपमान, स्वयं को ईश्वर मानना और दुर्व्यसनों में प्रवृत्ति, धनिकों में प्रायः उत्पन्न हो जाते हैं ।

अतिमानं मनुष्येषु लक्ष्मीर्जनयति ध्रुवम् ।
देवाश्चाप्यतिमानेन पराभूताः पुराऽभवन् ॥२७॥

निश्चय ही लक्ष्मी मनुष्यों में अत्यधिक गर्व उत्पन्न करती है । पहले समय में देव समूह भी अत्यधिक अहङ्कार के कारण परास्त हुआ था ।

आढया ह्यवज्ञादोषेण मित्राण्यपि न जानते ।
व्यस्मरद् द्रुपदो द्रोणं राजलक्ष्मीमधिश्रितः ॥२८॥

अवज्ञा के दोष से धनिक लोग मित्रों को भी नहीं पहिचानते हैं । राजलक्ष्मी के वैभव को पाकर राजा द्रुपद ने गुरु द्रोण को भी भुला दिया था ।

लक्ष्मीवन्तः प्रतार्यन्ते व्यंसकैश्चाटुभाषितैः ।
तेषां न वशमागच्छेत् संरक्षेदात्मनः श्रियम् ॥२९॥

धनिक लोग व्यंसक (धूर्त) और चाटुकारों के द्वारा छले जाते हैं । राजा को चाहिये कि वह उनके आधीन न हो और अपनी लक्ष्मी का संरक्षण करे ।

राज्ञामीश्वरमानित्वम् अनैश्वर्यंकरं परम् ।
नहुषो हीश्वरम्मन्यः सर्पो भूत्वाऽपतद् भुवि ॥३०॥

राजाओं का स्वयं को ईश्वर मानना पूर्णरूपेण प्रभुत्व से वञ्चित होना है क्योंकि स्वयं को ईश्वर मानने वाला स्वर्ग का राजा नहुष सर्प होकर भूमि पर आ गिरा था।

व्यसनान्यनुगच्छन्ति लक्ष्मीमनुचरा इव ।
मत्वाऽऽत्मानं हरेर्दासं तानि विद्वान् निवारयेत् ॥३१॥

ये व्यसन (दुर्गुण) लक्ष्मी (धन) के पीछे पीछे सेवक के समान दौड़ा करते हैं अतः विद्वान को चाहिये कि वह स्वयं को हरि का दास मानकर उन्हें अपने से दूर करे।

उत्पद्यन्ते धनैर्हीना धनैर्हीनास्त्यजन्त्यसून् ।
तस्माद् धनं मनुष्याणां नादावन्ते च साह्यकृत् ॥३२॥

सभी मनुष्य धन रहित उत्पन्न होते हैं और धन रहित होकर ही अन्त में प्राणों को त्यागते हैं। इस कारण धन न तो आदि में (जन्म के समय) सहायक है और न अन्तिम समय (मृत्युकाल) में ही सहायक होता है।

मध्येऽपि तडिदुद्योता न लक्ष्मीः स्थायिनी चिरम् ।
एषा प्रभाततारेव लुप्यते पश्यतां नृणाम् ॥३३॥

जीवन के मध्य काल में भी यह लक्ष्मी बिजली की चमक के समान क्षणिक चमकने वाली है। यह मनुष्यों के देखते देखते ही प्रभातकालीन तारों के समान लुप्त हो जाती है।

न लोके विद्यते कश्चिद् यो लक्ष्म्याऽऽलिङ्गितः पुरा ।
पश्चाच्च वञ्चितो नैव निसर्गाच्चलयाऽनया ॥३४॥

संसार में ऐसा कोई व्यक्ति नहीं है जो कि पहले स्वभाव से चञ्चल इस लक्ष्मी के द्वारा आलिङ्गित न हुआ हो और फिर पश्चात् उससे ठगा न गया हो।

नेयं स्निह्यति विद्वांसं नेयं स्निह्यति सद्गुणम् ।
अभिजातञ्च न स्निह्यत्येषा सर्वत्र निर्ममा ॥३५॥

सर्वत्र निर्मोही यह लक्ष्मी न तो विद्वान् से स्नेह करती है और न गुणियों से प्यार करती है और न यह कुलीन पुरुष से ही स्नेह करती है।

उलूको वाहनं लक्ष्म्याः सत्यमाहुर्मनीषिणः ।
गुरूनपि न पश्यन्ति लक्ष्मीवन्तोऽभिमानिनः ॥३६॥

विद्वानों ने सत्य ही उल्लू को लक्ष्मी का वाहन कहा है। अभिमानी धनाढ्य गुरुजनों को भी नहीं देखते हैं ।

लक्ष्मीपतिः क्व जानाति क्लेशमन्यस्य देहिनः ।
मूर्ध्नि भूमिं दधानेऽपि शेषे शेते हरिः सुखम् ॥३७॥

लक्ष्मीपति (धनाढ्य, विष्णु) अन्य देहधारी के कष्ट का अनुभव कहाँ करता है। मस्तक पर भूमि को धारण करने पर भी हरि (विष्णु) शेष नाग पर आनन्दपूर्वक सोते हैं।

लक्ष्मीं संश्लिष्यतो विष्णोस्तनुः श्यामलतां गता ।
तत्संसर्गविहीनस्तु शिवः कर्पूरनिर्मलः ॥३८॥

लक्ष्मी का आलिङ्गन करने वाले विष्णु का शरीर कृष्ण वर्ण हो गया है किन्तु लक्ष्मी के सम्पर्क से रहित शिव कर्पूर के समान निर्मल हैं।

मूढा लोके महत्त्वस्य लक्ष्मीं पश्यन्ति कारणम् ।
दिगम्बरोऽपि किं शम्भुर्महादेवो न कीर्त्यते ॥३९॥

मूर्खजन ही लोक में लक्ष्मी को महत्व (महानता) का कारण समझते हैं। क्या दिगम्बर (धनहीन) होने पर भी शम्भु महादेव नहीं पुकारे जाते ? ।

धनरत्नेषु लुब्धाश्च प्रियं चिन्वन्ति नाप्रियम् ।
सुधामेवाऽऽददुर्देवा न विषं शोषणं दिवः ।।४०।।

धनरूपी रत्नों के लोभी पुरुष प्रिय को ही चुनते हैं, अप्रिय को नहीं । देवों ने सुधा को ही ग्रहण किया, दिव्यलोक के शोषण करने वाले विष को नहीं ।

न लक्ष्मीपरमो भूयाद् धर्मस्यापि कृते बुधः ।
अनायासेन तु प्राप्तां धर्मकृत्येषु योजयेत् ।।४१।।

धर्म के लिए भी लक्ष्मी सर्वाधिक महत्व की वस्तु नहीं है । अतः विद्वान् को चाहिये कि अनायास प्राप्त हुई लक्ष्मी का ही धर्म कार्यों में प्रयोग करें ।

किं पुनर्बहुनोक्तेन त्वयि धर्मपरायणे ।
परमात्मरतो भूत्वा प्रजाः पालय पुत्रवत् ।।४२।।

तुझ धर्मात्मा के लिए अधिक कहना व्यर्थ है । तू केवल परमात्मा में ही अनुरक्त होकर पुत्रवत् प्रजा का पालन कर ।

प्रजाः प्रजापतेरात्मा, प्रजा देहं प्रजापतेः ।
प्रीणयित्वा प्रजाः सर्वाः प्रीणयस्व प्रजापतिम् ।।४३।।

प्रजा प्रजापति का आत्मा है, प्रजा, प्रजापति का शरीर है, अतः सम्पूर्ण प्रजा को प्रसन्न करते हुए प्रजापति को प्रसन्न करो ।

धर्मार्थकाममोक्षाणां दायकं परमं हितम् ।
श्रुत्वा धन्योऽभवद् भूपो धर्मं नानकभाषितम् ।।४४।।

धर्म, अर्थ, काम और मोक्षप्रद परम हितकारी नानक के भाषण को सुनकर राजा राय बुलार कृत-कृत्य हुआ ।

इत्थं स भूपतिमिषादभिधाय राज्ञां
धर्मं हितार्थमविशेषतया समेषाम् ।
दत्त्वाऽऽशिषञ्च परिवारयुताय तस्मै
यात्रामुखः पुनरभूद् जगतो हिताय ॥४५॥

इस प्रकार उन श्रीनानक ने राजा रायबुलार के व्याज से सभी राजाओं के धर्म को सभी के सामान्य हित के लिए सुनाकर, परिवार सहित उस राजा को आशीर्वाद देकर, पुनः संसार की भलाई के लिए, यात्रा की इच्छा से प्रस्थान किया ।

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्रीगुरुनानकदेवचरिते
महाकाव्ये एकादशः सर्गः ।



## अथ द्वादशः सर्गः

ननकाना लघुर्यत्र 'छाँगा–माँगा' महावने ।
शिष्यैः सह गतस्तत्र नानको लोकनायकः ॥१॥

(भूपति को सन्तुष्ट करके) पुनः लोकनायक श्रीनानक शिष्यों के सहित 'छाँगा-माँगा' नामक महावन में गए। (जहाँ आज भी छोटा ननकाणा स्थान प्रसिद्ध है।)

मध्ये मध्ये सुसत्सङ्गैः साधुलोकं सुतर्पयन् ।
नानको गतवान् प्रीतश्चूनियाँ–नगरं पुनः ॥२॥

वीच वीच में सत्सङ्ग लाभ से, साधु-समूह को सन्तुष्ट करते हुए प्रसन्नमन, श्रीनानक 'चूनियाँ' नामक नगर में पहुंचे।

शैय्यददाउदं शेखं खाँ च हामिदगज्जवम् ।
नानकः कृतवान् तुष्टौ सतां श्रेष्ठौ विचारकौ ॥३॥

वहाँ मननशील, सन्तप्रवर, हामिद गज्जव खाँ और 'शेख सैय्यद दाउद' को अपने धार्मिक भाषण से तुष्ट किया।

सतलज-नदीपारे मालवाभुवि संस्थितम् ।
माझस्थानं शुचीकृत्य 'पिहोवा' तीर्थकं गतः ॥४॥

पुनः सतलज नदी के पार 'मालवा' भूमि पर स्थित माँझ नामक स्थान को प्रवित्र करके "पिहोवा" नामक तीर्थ पर पहुंचे।

विलोक्य नानकस्तत्र पिण्डदानरतान् नरान् ।
प्रमुषितधनादिकान् मुग्धान् तीर्थपुरोहितैः ॥५॥

वहाँ पर श्रीनानक ने, तीर्थ पुरोहितों द्वारा ठगे जाते हुए, पिण्डदान में रत, भोले-भाले मनुष्यों को देखा ।

रूढि भर्त्सितवान् व्यग्रः कर्त्तुं चाडम्बराहृतिम् ।
धर्मं सनातनं शुद्धं सर्वान् समुपदिष्टवान् ॥६॥

परमव्यग्रचित्त हुए, श्रीनानक ने आडम्बरमय रूढियों (परम्पराओं) की भर्त्सना की और लोगों को शुद्ध सनातन (नित्य) धर्म का उपदेश दिया ।

ततः क्रमात् कुरुक्षेत्रं गीतामृतसुतर्पितम् ।
प्राप्तो धर्ममहायुद्धं सूर्यग्रहणपर्वणि ॥७॥

फिर क्रमशः घूमते हुए, सूर्यग्रहण के अवसर पर, गीता के उपदेशामृत से पुनीत, धर्मयुद्ध से विभूषित, 'कुरुक्षेत्र' नामक तीर्थ पर पहुंचे ।

बाह्याडम्बरसंसक्तान् दृष्ट्वा लक्षाधिकान् जनान् ।
व्यथितोऽभूद् गुरुस्तत्र ब्रह्म-ज्ञान-विभासितः ॥८॥

वहाँ एकत्रित लाखों लोगों को बाह्याडम्बर के आचरण में संलग्न देखकर ब्रह्मज्ञान के तेज से दीप्तिमान् श्रीगुरुनानक अत्यधिक व्यथित हुए ।

यत्रासंश्च समायुक्ता धर्माध्यक्षाः प्रभाषिणः ।
कर्त्तुं प्रचक्रमे गत्वा तत्रैवामिषरन्धनम् ॥९॥

और जहाँ प्रवचन देने वाले धर्माध्यक्ष विराजमान थे । वहीं जाकर श्रीनानक ने माँस पकाना प्रारम्भ कर दिया ।

दृष्ट्वेदं तत्र संक्रुद्धाः सर्वेऽभूवन् यदा जनाः ।
बाह्याचारं बिना धर्मं व्याहृतवान् तदा गुरुः ॥१०॥

उनका यह आचरण देखकर जब सभी लोग क्रुद्ध हो गये, तब उन्होंने आडम्बर-हीन धर्म का उपदेश दिया ।

नूत्नं सत्यान्वितं श्रुत्वा धर्मपुण्यं सनातनम् ।
शिष्यतामागताः शीघ्रं सर्वे विस्मितमानसाः ॥११॥

उनके सत्यमय परमपवित्र नूतन सनातन धर्म को सुनकर विस्मित हुए सभी लोग शिष्य बन गये ।

हरिद्वारं ततः प्राप्तो वैशाखीशुभपर्वणि ।
पश्चिमाभिमुखस्तत्र सूर्यार्घ्यं दातुमुद्यतः ॥१२॥

पुनः वैशाखी के पुनीत पर्व पर हरिद्वार पहुंचे और वहाँ पश्चिम की ओर मुख करके अर्घ्य देने लगे ।

धर्माध्यक्षैः सुसंरुद्धः सर्वैस्तीर्थपुरोहितैः ।
उक्तवान्नानकः सर्वान् विश्वासो न दिगुत्तमः ॥१३॥

समस्त तीर्थ पुरोहितों तथा धर्माधिकारियों द्वारा प्रतिरोध किये जाने पर, श्रीनानक ने उन सबसे कहा कि—"विश्वास प्रधान होता है न कि दिशा ।"

न यदा ते सुविश्वस्ता नानकभाषणेऽभवन् ।
सुलतानपुरोद्यानं ततः स वारिणाऽसिचत् ॥१४॥

जब लोगों ने श्रीनानक के इस कथन पर विश्वास नही किया । तब उन्होंने वहीं से जल द्वारा सुलतानपुर स्थित, अपने उद्यान को सींचा ।

दृष्ट्वा सिञ्चितमुद्यानं तस्मादपि जनान् गुरुः ।
उपदिश्यागमत् स्थानमन्यद्विस्मयसम्भृतान् ॥१५॥

वहाँ से ही सिञ्चित हुए उद्यान को देखकर, परम विस्मित हुए लोगों को उपदेश देकर, श्रीगुरुनानक ने अन्य स्थान के लिए प्रस्थान कर दिया।

आगरां मथुरां रम्यामयोध्यां च क्रमात् पुनः ।
लङ्घयन् गतवान् पुण्यमिन्द्रप्रस्थमथोज्ज्वलम् ॥१६॥

वे पुनः क्रमशः आगरा, मथुरा और रम्य अयोध्या में विचरण करते हुए परमोत्कृष्ट राजधानी 'इन्द्रप्रस्थ' (दिल्ली) पहुंचे।

तत्रासीदधिकक्रोधी 'लोदी' नामा सिकन्दरः ।
शासको मुस्लिमाचारः परधर्मभयावहः ॥१७॥

वहाँ का प्रशासक, इस्लामधर्मावलम्वी, अतिक्रोधी, अन्य धर्मों से ईर्ष्या करने वाला 'सिकन्दर लोदी' था।

एकस्मिन् दिवसे क्रूरो मरदानां च नानकम् ।
कारावासं महामूर्खः साधुभिः सह नीतवान् ॥१८॥

एक दिन उस क्रूर महामूर्ख 'लोदी' ने साधुओं सहित, मरदाना और श्रीनानक को कारागृह (जेलखाने) में डलवा दिया।

तत्र कारागृहाध्यक्षस्ताभ्यामन्नसुपेषिणीम् ।
यदाददत्तदा क्रुद्धः मरदानां जगाद सः ॥१९॥

वहां कारागृहाध्यक्ष (जेलर) ने उन लोगों को पीसने के लिए जब चक्की दी, तब क्रुद्ध होकर श्री नानक ने मरदाना से कहा—

शीघ्रं स्वीयं रबावं वैं नीत्वा चास्फालनं कुरु ।
एकेश्वरगुणान् मित्र प्रेम्णा धैर्ययुतो भज ॥२०॥

हे मित्र ! शीघ्र ही अपना रबाव उठाकर बजाना शुरू करो । और धैर्ययुत होकर प्रेमपूर्वक परब्रह्म का गुणगान करो ।

वाद्येन सह संसाध्य स्वरं सम्यक् शनैः शनैः ।
आललाप यदा तूर्णमचलत् धान्यपेषिणी ॥२१॥

और वाद्ययन्त्र के साथ स्वर साधकर जब प्रभु का नाम अलापना प्रारम्भ किया, तब अन्न पेषिणी (चक्की) धीरे-धीरे चलने लगी।

श्रुत्वेमं सुसमाचारं लोदी शीघ्रं सिकन्दरः ।
तत्रागत्य विनम्रोऽभूत् कृतवान्नानकस्तवम् ॥२२॥

इस शुभ समाचार को सुनकर सिकन्दर लोदी ने वहाँ आकर विनम्रतापूर्वक श्री गुरुनानक की स्तुति की ।

नानकस्तु यथापूर्वं तस्य सम्यक् प्रपश्यतः ।
रबाबे स्वरसन्धानं कुर्वन्नित्यं स्म गायति ॥२३॥

श्रीनानक भली भांति उन्हें देखते हुए, रबाव नामक वीणा पर स्वरसन्धान करते हुए, पूर्ववत् प्रभु का गुणगान करते रहे ।

हे सर्वेश ! नमस्तुभ्यं सत्योङ्कार ! नमोऽस्तुते ।
अविनाशिन् ! जगत्साक्षिन् ! त्वामेकं सततं भजे ॥२४॥

हे सर्वेश्वर !. सत्यमय ओङ्कार स्वरूप ! अविनाशी ! हे जगत के साक्षी ! आपके लिए नमस्कार है । मैं आपका नित्य भजन करता हूं ।

सर्वमेतज्जगच्चक्रं भ्राम्यति भ्रमितं त्वया ।
न श्राम्यति क्षणायापि चक्रिश्चक्रमिदं क्वचित् ॥२५॥

हे चक्रधारी प्रभु ! यह सम्पूर्ण जगत् रूपी चक्र भ्रमित हुआ, आपके द्वारा चलाया जा रहा है। क्षण भर के लिए भी यह जगच्चक्र कहीं भी विश्राम नहीं ले रहा है।

अनादिकालतश्चक्रं क्रममाणमिदं सदा ।
नाद्यान्तं विरतं नाग्रे विरंस्यति च कर्हिचित् ॥२६॥

अनादिकाल से नित्य क्रमानुसार यह जगच्चक्र चल रहा है। न इसके आदि का पता है, और न इसके अन्त का। न यह रुका है और न कभी रुक सकेगा।

चक्रिस्त्वच्चालितं चक्रं क्व कश्चिद् रोद्धुमर्हति ।
त्वच्चक्रमनुवर्त्तन्ते राजभिः सहिताः प्रजाः ॥२७॥

हे चक्रधारिन् ! आपके द्वारा सञ्चालित इस चक्र को कहाँ कौन रोक सकता है ? (अर्थात् कोई नहीं) आपके चक्र के अनुसार ही राजाओं सहित सम्पूर्ण प्रजा चल रही है।

तवेच्छया चलत्येषा जगतश्चक्रिका स्वयम् ।
लोकास्तामनुधावन्ति हठाद् धूलिकणा इव ॥२८॥

आपकी प्रेरणा से ही यह जगत् रूपी चक्की स्वयं चल रही है, संसार उसके पीछे पीछे धूलिकणों के समान हठात् दौड़ रहा है।

अयं लोकः समग्रोऽपि कारागारो महान् प्रभो ! ।
राजानश्च प्रजाश्चापि स्वकर्माण्यत्र भुञ्जते ॥२९॥

हे प्रभो ! यह सम्पूर्ण संसार ही एक महान् जेल है। जिसमें राजा और प्रजा सभी अपने कर्मों का फल भोग रहे हैं।

अस्मिन् महान् वा क्षुद्रो वा धनी वा निर्धनोऽपि वा ।
सर्वे कर्माणि कुर्वन्ति सर्वे पिंषन्ति पेषिणीम् ॥३०॥

इस संसार में महान् हो अथवा क्षुद्र हो, धनी हो अथवा निर्धन सभी प्राणी इस चक्की में कर्म रूपी अनाज पीस रहे हैं।

केचिद् धर्मेण पिंषन्ति केचित् पिंषन्त्यधर्मतः ।
नित्यं प्रवर्त्तिता सेयं न विश्राम्यति पेषिणी ॥३१॥

कुछ लोग धर्म के द्वारा चक्की चला रहे हैं, कुछ लोग अधर्म के द्वारा चक्की चला रहे हैं। यह जगत् रूपी चक्की नित्य चल रही है और कभी नहीं रुकती है।

चल रे जगतश्चक्र ! चल रे चल पेषिणि ! ।
चलैवाशु चलैवाशु चलैवाशु स्ववेगतः ॥३२॥

हे जगत् रूपी महान् चक्की तू चल ! हे चक्की ! तू चल। अपने वेग के साथ शीघ्र चल ! शीघ्र चल।

इत्थं गायति ध्यानस्थे नानके स्थिरचक्षुषि ।
कारागारस्य पेषिण्यः स्वयं चेलुर्जवात् समाः ॥३२॥

इस प्रकार स्थिर नेत्र, (नेत्र बन्द किये हुए) श्री गुरुनानक के ध्यानावस्थित हो, गाते रहने पर, जेलखाने की सम्पूर्ण चक्कियां वेगपूर्वक एक साथ चल पड़ीं।

लोदी सिकन्दरस्तावज्जग्राह चरणौ गुरोः ।
ययाचे च क्षमां भूयो येन तुष्टोऽभवद् गुरुः ॥३४॥

तभी सिकन्दर लोदी ने श्री गुरुनानक देव के दोनों चरण पकड़ लिए और बार बार क्षमायाचना की। जिससे श्री गुरुनानक प्रसन्न हुए।

तदा तस्मै गुरुः सम्यक् दत्त्वा ज्ञानोपदेशताम् ।
शिष्यत्वं च ततः काशीमचलत् सह साधुभिः ॥३५॥

उस समय श्रीगुरुनानक देव ने उसे अच्छी प्रकार ज्ञान का उपदेश दिया और शिष्य बनाकर, फिर साधुओं के साथ काशी चल दिए।

कबीरं रविदासं च प्राप्य प्रियतरौ वरौ।
सतां गोष्ठयां सुविख्यातौ परमं मोदमाप्तवान् ॥३६॥

फिर श्रेष्ठ सन्तों की गोष्ठी में सुविख्यात प्रियतर कबीरदास और रविदास (रैदास) से मिलकर, श्रीनानक परम प्रसन्नता को प्राप्त हुए।

कबीररविदासाभ्यां नानकस्य स सङ्गमः ।
त्रिवेणीसङ्गमेनासीत् सदृशो मुक्तिदायकः ॥३७॥

श्री कबीर और श्री रविदास (रैदास) के साथ, श्रीगुरुनानक का वह सङ्गम (मिलन) त्रिवेणी सङ्गम के समान मुक्तिप्रदायक था।

ताभ्यां सह सुसंलापं धार्मिकं कृतवान् गुरुः ।
गद्गदश्चाभवच्छ्रुत्वा ब्रह्मज्ञानं तयोः शुभम् ॥३८॥

श्रीगुरुनानक ने उन दोनों के साथ धार्मिक वार्तालाप किया। उन दोनों के शुभ ब्रह्मज्ञान को सुनकर श्रीगुरुनानक गद्गद् (भावविभोर) हो उठे।

बक्सरं छपरां स्थानं पटनां च क्रमात् पुनः ।
लङ्घयन् मनुजान् कुर्वन् सर्वान् ज्ञानसुमण्डितान् ॥३९॥

फिर क्रमशः बक्सर, छपरा और पटना आदि स्थानों पर परिभ्रमण करते हुए लोगों को ज्ञान से विभूषित करते हुए।

प्राप्तो गयामहातीर्थं पितृस्थानं पुराणगम् ।
पिण्डदाने रतान् तत्रासिञ्चत् ज्ञानसुधाकणैः ॥४०॥

पुराणोक्त पितृस्थान गया नामक महातीर्थ पर पहुंचे। वहाँ पिण्डदान में रत मनुष्यों को ज्ञानामृत के कणों से सिञ्चित किया।

वैद्यनाथस्य धामैवम् आसामं भागलं पुरम् ।
बङ्गदेशं गतो ढाकां सञ्चरन्नानको गुरुः ॥४१॥

श्रीगुरुनानक इसी प्रकार वैद्यनाथ-धाम, आसाम और भागलपुर में घूमते हुए वंगदेश स्थित ढाका पहुंचे।

बर्धासाहिब इत्यत्र स्थानमस्ति हितप्रदम् ।
अद्यापि मनुजा यत्र गत्वा पश्यन्ति गौरवम् ॥४२॥

यहीं पर बर्धा साहिब नानक कल्याणकारी स्थान वना हुआ है। जहाँ जाकर लोग आज भी अपने को गौरवान्वित अनुभव करते हैं।

कामाक्षामन्दिरं दृष्ट्वा वाममार्गान् तथोद्धरन् ।
सिन्धुकूलं गतो यत्र स्मारकमस्ति निर्मितम् ॥४३॥

श्री कामाक्षा देवी के मन्दिर में दर्शन करके वामपन्थियों का उद्धार करते हुए, श्रीनानक समुद्र तट पर पहुंचे। जहाँ आज भी स्मारक बना हुआ है।

ब्रह्मपुत्रं ततस्तीर्त्वा कच्छारादिषु सम्भ्रमन् ।
देवलोत नृपस्थानं लोशायीति तदागमत् ॥४४॥

पुनः ब्रह्मपुत्र को पार करके कच्छार आदि स्थानों में परिभ्रमण करते हुए, देवलोत नामक राजा की राजधानी लोशायी में पहुंचे।

एवं व्यधाद् गुरुवरो दशभिः समाभि—
र्ज्ञानाम्बुसिक्तमिह भारतपूर्वभागम् ।
तिष्ठन्, भ्रमन् प्रतिवसन्, बहुषु स्थलेषु
श्रीनानको नवपयोधरवत् समन्तात् ॥४५॥

इस प्रकार श्रीगुरुनानक देव ने, दस वर्ष तक भारत के पूर्वभाग को, बहुत से स्थलों पर सर्वत्र नूतम पयोधर के समान ठहरते हुए, घूमते हुए, रहते हुए, ज्ञान-जल से निरन्तर सिञ्चित किया ।

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्रीगुरुनानकदेवचरिते
महाकाव्ये द्वादशः सर्गः ।



## अथ त्रयोदशः सर्गः

परावर्त्तनवेलायां ब्रह्मपुत्रात् पुनर्गुरुः ।
कान्तारे घोरसञ्चारे संवृतोऽजनि दस्युभिः ॥१॥

ब्रह्मपुत्र से लौटते समय श्री गुरुनानक भयङ्कर जंगल में डाकुओं द्वारा घेर लिये गए।

सहसा पञ्चषाः क्रूरा दस्यवः शस्त्रपाणयः ।
नानकं मरदानाञ्च परिवेष्टयेदमब्रुवन् ॥२॥

अचानक शस्त्रधारी पाँच छः क्रूर डाकुओं ने श्री नानक और मरदाना को घेरकर कहा—

भो भोः द्वावपि नम्रास्यौ युवामस्माभिरावृतौ ।
अगत्वा पदमप्यग्रे सहागच्छतमञ्जसा ॥३॥

अरे ओ ! तुम दोनों नीचा मुंह किये हुए, हमारे घेरे में रहते हुए, एक कदम भी आगे न बढ़ कर, तुरन्त हमारे साथ चलो।

इतोऽस्त्यनति दूरे स स्वामी दस्युगणस्य नः ।
आदेशचारिणस्तस्य वयं वां नेतुमागताः ॥४॥

यहाँ से कुछ ही दूरी पर हम डाकुओं के स्वामी (सरदार) रहते हैं। हम सब उनकी आज्ञा का पालन करने वाले हैं, तुम दोनों को लेने के लिए आए हैं।

गच्छतं भोः सहास्माभिर्दस्युराजस्य सन्निधौ ।
तत्र गत्वा च तं नत्वा वर्त्तेथां स यथा दिशेत् ॥५॥

रे रहागीरों ! दस्युराज के समीप हमारे साथ चलो। वहाँ चलकर उनको (दस्युराज को) नमस्कार करके, वह जैसी आज्ञा दें आप दोनों वैसा करें।

इत्युक्त्वा तावुभौ बद्ध्वा निन्युः स्वस्वामिसन्निधौ ।
दस्युराजस्तु तौ दृष्ट्वा जहासोच्चैः प्रमत्तवत् ॥६॥

ऐसा कहकर, उन दोनों को पकड़कर अपने स्वामी (दस्युराज) के पास ले गये। उन दोनों को देखकर, मतवाले के समान, दस्युराज जोर से हँसा।

प्रोवाच स हसन् क्रूरो भो भो ब्रूतं कथं युवाम् ।
प्राप्ताविह वनेऽस्माकं किमस्मात् प्राप्तुमिच्छथः ॥७॥

हँसते हुए उस क्रूर दस्युराज ने कहा—रे रे ! तुम दोनों हमारे इस वन में क्यों आये हो, बोलो तुम यहां से क्या लेने की इच्छा रखते हो।

चरन्तौ भिक्षुरूपेण राज्ञो गुप्तचरौ युवाम् ।
मन्ये, प्राप्तौ वनोद्देशे छद्मना निग्रहाय नः ॥८॥

मैं मानता हूँ कि तुम दोनों राजा के गुप्तचर हो और भिक्षु के रूप में घूमते हुए, इस गहन वन में, छल से, हमें पकड़ने के लिए आये हो।

बलप्रयोगे विभ्रान्ता राज्ञो दण्डाधिकारिणः ।
छलप्रयोगादिच्छन्ति ग्रहीतुं नः किलाधुना ॥९॥

राजा के दण्डाधिकारी बल के प्रयोग में तो विफल हैं, इस कारण अब छल के प्रयोग से हमें पकड़ना चाहते हैं।

अस्तु, पार्श्वे यदप्यस्ति वस्तु वां तत्प्रदीयताम् ।
इत्युक्त्वा ज्ञापयामास दस्युराजः स्वसेवकान् ॥१०॥

ठीक है, अब जो कुछ वस्तु तुम दोनों के पास है, वह सौंप दो। यह कहकर दस्युराज ने अपने सेवकों को आज्ञा दी।

भोः भोः पश्यत यच्च स्यादनयोः सविधे धनम् ।
तद् गृहीत्वा च बद्ध्वा च भृशं ताडयताप्यमू ॥११॥

रे रे सेवकों! देखो! जो कुछ भी इन दोनों के पास में धन हो, उसे लेकर, फिर इन्हें बाँधकर अच्छी प्रकार से दण्डित करो।

इत्यादिष्टास्तु ते क्रूरा दस्युराजानुयायिनः ।
जगृहुः सकलं वस्तु यदासीत् सविधे तयोः ॥१२॥

यह आज्ञा पाकर, दस्युराज के क्रूर उन सेवकों ने जो कुछ उन दोनों के पास वस्तु थी उसे छीन लिया।

काषायाणि च वस्त्राणि दण्डं चापि कमण्डलुम् ।
रबाबञ्च विहायान्यत् किञ्चिन्नासीत्तदन्तिके ॥१३॥

किन्तु उन दोनों के पास तो काषाय वस्त्र (गेरुए कपड़े) दण्ड, कमण्डलु और रबाब नामक वीणा के अतिरिक्त कुछ भी नहीं था।

तत्सर्वं दस्युराजस्य पुरतोऽथ निधाय ते ।
ऊचुः स्वामिन्! न वस्त्वन्यद् विद्यते सविधेऽनयोः ॥१४॥

उन सेवकों ने दस्युराज के सम्मुख उन सब वस्तुओं को रखकर कहा—हे स्वामिन्! इन दोनों के पास अन्य कुछ नहीं है।

तच्छ्रुत्वा साट्टहासं स रबावं चक्षुषा स्पृशन् ।
नानकं प्राह भो ब्रूहि कोऽसि ? किं ते प्रयोजनम् ॥१५॥

यह सुनकर जोर से हँसकर उस रबाव नाम्नी वीणा को देखते हुए नानक से कहा—रे तू कौन है ? और यहाँ आने का तेरा क्या प्रयोजन है ?

प्रत्यूचे नानकस्तं भो ! योऽसि सोऽस्मीति विद्धि माम् ।
न हि त्वमसि मद्भिन्नो नाहं त्वद्भिन्न एव भोः ॥१६॥

श्रीनानक ने उसे उत्तर दिया कि हे दस्युराज ! जो तुम हो ! मुझे भी वही समझो ! क्योंकि तुम मुझसे भिन्न नहीं हो और न ही, मैं तुम से भिन्न हूँ ।

इदं तदुक्तमाकर्ण्य दृष्ट्वा स्फीतेन चक्षुषा ।
प्रत्यूचे दस्युराजस्तं योऽस्मि सोऽसि कथं नु भोः ॥१७॥

उनके उस कथन को सुनकर और फैली हुई आँखों से उसे देखकर, दस्युराज ने श्री नानक से पूछा कि जो मैं हूँ, वही तुम हो, यह कैसे ?

किन्तु त्वमपि चौरोऽसि साधुरूपेण सञ्चरन् ।
मायां प्रसार्य लोकस्य धनं लुण्ठसि वञ्चकः ॥१८॥

क्या भला तुम भी साधु रूप में विचरण करने वाले चोर हो, जो माया फैलाकर जगत् के धन को लूट रहे हो ।

यद्येवं तर्हि पार्श्वे ते धनराशिर्भवेद् ध्रुवम् ।
ब्रूहि निगूहितं क्वास्ते ? तव रत्नादिकं धनम् ॥१९॥

यदि यह बात है तो तेरे पास अवश्य धनराशि है । उस रत्नादिक धन को तुमने कहाँ छिपा रखा है, बतलाओ ।

यत्र कुत्रापि ते रत्न-हीरकादिमयं धनम् ।
वर्त्तते देहि मह्यं तद् अदत्त्वा नैव यास्यसि ॥२०॥

जहाँ कहीं भी तुम्हारा रत्न-हीरे आदि धन है, उसे मुझे तुरन्त सौंप दो। बिना दिये तुम नहीं लौट सकोगे।

तच्छ्रुत्वा स्मितपूर्वं तं प्रत्युवाच स आत्मवान् ।
योऽसि सोऽस्मीति मे वाक्ये कथं विस्मयसे महत् ॥२१॥

यह सुनकर उस आत्मनिष्ठ श्रीनानक ने मुस्कुराते हुए उस दस्युराज से कहा-जो तुम हो, वही मैं हूँ, मेरे इस वाक्य में तुम्हें विशेष आश्चर्य क्यों हैं ?

त्वं देही तव देहे च मनोबुद्धीन्द्रियस्थितिः ।
ममापि सा तथैवास्ति नास्ति भेदो मयि त्वयि ॥२२॥

तुम आत्मावान् हो, और तुम्हारे शरीर में मन, बुद्धि तथा इन्द्रियां हैं, मुझमें भी वही मन, बुद्धि और इन्द्रियां हैं, अतः मुझमें और तुझमें कोई अन्तर (भेद) नहीं है।

भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनोबुद्धिरेव च ।
अहङ्कार इतीयं ते प्रकृतिर्या ममापि सा ॥२३॥

पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु और आकाश (पञ्चतत्त्वों से निर्मित शरीर) मन, बुद्धि और अहङ्कार ये तेरी जो प्रकृति हैं, वही मेरी भी प्रकृति (जनक) हैं।

य एवात्मा शरीरे ते स एव वर्त्तते मयि ।
तस्माद् योऽसि स एवास्मि समत्वं सर्वथाऽऽवयोः ॥२४॥

जो आत्मा तेरे शरीर में विद्यमान है, वही आत्मा मेरे अन्दर विद्यमान है, इस कारण जो तुम हो, वही मैं हूं। हम दोनों में सभी प्रकार से समता दृष्टिगोचर होती है।

जनन्या जठरे सुप्त्वा यथैव त्वमजायथाः ।
तथाहमपि जातोऽस्मि तुल्या जातिस्तदावयोः ॥२५॥

माता के गर्भ में सोकर जिस प्रकार तूने जन्म लिया है। उसी प्रकार मैं भी उत्पन्न हुआ हूं। इसलिए तेरी और मेरी जाति समान हैं।

यथा शैशव-कौमार-यौवनानि तवाभवन् ।
तथा ममापि भो ब्रूहि को भेदः पुनरावयोः ॥२६॥

जिस प्रकार बचपन, कुमारावस्था और यौवन तेरे (शरीर) में प्रस्फुटित हुए हैं, उसी प्रकार मुझे भी यह क्रमशः प्राप्त हुए हैं, फिर बतलाओ! कि हम दोनों में क्या अन्तर है?

जरया जीर्णतां प्राप्तौ संसारान्ते नटाविव ।
यम-धानीं प्रवेक्ष्यावः को भेदः पुनरावयोः ॥२७॥

जरा अवस्था के कारण जीर्णता को प्राप्त हुए, हम दोनों शरीर छोड़ने के पश्चात् नटों के समान यमराज के परदे के पीछे चले जायेंगे, फिर बतलाओ! हम दोनों में क्या अन्तर है?

आयातो रिक्तहस्तस्त्वं रिक्तहस्तश्च यास्यसि ।
ममापि स्थितिरेषैव को भेदः पुनरावयोः ॥२८॥

तुम खाली हाथ आये हो और खाली हाथ जाओगे। मेरी भी यही स्थिति है, फिर बतलाओ कि हम दोनों में क्या अन्तर है।

सञ्चितानि धनानि त्वं नृणां हरसि नित्यशः ।
अहं हरामि तद्दोषान् को भेदः पुनरावयोः ॥२९॥

तुम नित्य मनुष्यों के सञ्चित धन का हरण करते हो और मैं उनके दोषों का हरण करता हूँ (अर्थात् तुम और मैं दोनों हर्त्ता हैं) फिर बतलाओ! हम दोनों में क्या अन्तर है?

धनानां लुण्ठकस्त्वं भोः पापानां लुण्ठकोऽस्म्यहम् ।
जानीहि सर्वथा सत्यं योऽसि सोऽस्मीति मे वचः ॥३०॥

रे दस्युराज ! तुम धन के लुटेरे हो और मैं पापों का लुटेरा हूं, जो तुम हो, वही मैं हूं। मेरे इस वचन को सर्वथा सत्य समझिए।

धनानां लुण्ठनाय त्वं यथा भ्राम्यसि सर्वतः ।
पापानां लुण्ठनायाहं तथा भ्राम्यामि देहिनाम् ॥३१॥

जिस प्रकार धन लूटने के लिए तुम सर्वत्र विचरण करते हो, उसी प्रकार मैं भी देहधारियों के पापों का हरण करने के लिए सर्वत्र विचरण करता हूं।

अन्विष्यसि धनैराढयं यथात्वं सर्वदा नरम् ।
पापैराढयं तथैवाहम् अन्विष्यामि व्रजामि च ॥३२॥

जिस प्रकार तुम सर्वदा धनिक (धनाढय) पुरुष को ढूंढते रहते हो, उसी प्रकार मैं भी सर्वदा वलिष्ठ पापी प्राणी को खोजने के लिए, घूमता हूं।

धनान्यस्य गृहीत्वैव यथा मुक्तिं ददासि भोः ।
तथा छित्वास्य पापानि मुक्तिमस्मै ददाम्यहम् ॥३३॥

रे दस्युराज ! जिस प्रकार तुम किसी का धन छीनकर ही उसे मुक्त करते हो (छोड़ देते हो), उसी प्रकार मैं भी पापी के पापों को नष्ट करके, उनके लिए मुक्ति प्रदान करता हूं।

महान्तं धनिनं प्राप्य यथा हृष्यसि सर्वदा ।
महान्तं पापिनं प्राप्य तथा हृष्याम्यहं खलु ॥३४॥

जिस प्रकार तुम सर्वदा विशेष धनाढय पुरुष को पाकर प्रसन्न होते हो। उसी प्रकार मैं भी महान् पापी पुरुष को प्राप्त करके प्रसन्न होता हूं।

बहवो धनिनः प्राप्ताः पूर्णाः पापधनेन माम् ।
यथा त्वं धनवान् पापैर्न प्राप्तः प्राङ्मयेदृशः ॥३५॥

पाप रूपी धन से परिपूर्ण बहुत से पापी मुझे प्राप्त हुए हैं । किन्तु जिस प्रकार का पापरूपी धन से परिपूर्ण धनी (महान् पापी) तू मुझे आज मिला है, इससे पूर्व कोई नहीं मिला है ।

नश्वरस्यास्य देहस्य कृते प्राणान् धनानि च ।
नित्यं हरसि भो हिन्सां चौर्यञ्च नित्यमर्जसि ॥३६॥

इस नश्वर शरीर के लिए तू प्राण और धन का नित्य अपहरण करता है और हिंसा तथा चोरी के कर्म को नित्य संग्रह कर रहा है ।

हिन्सातः स्तेयतश्चेत्थं प्राप्तं प्राप्तं महद् धनम् ।
व्ययीकरोषि नित्यं त्वं सुरासु सुन्दरीषु च ॥३७॥

चोरी और हिंसा से इस प्रकार प्राप्त हुआ यह विपुल धन तुम सुरा (शराब) और सुन्दरियों (वेश्याओं) पर नित्य खर्च करते हो ।

सुरा करोति धीमान्द्यं कामान्ध्यं सुन्दरी तथा ।
एताभ्यां सदृशः शत्रुर्मनुष्यस्य न विद्यते ॥३८॥

सुरा (शराब) बुद्धि को मन्द करती है और सुन्दरी पुरुष को कामान्ध बनाती है । इन दोनों के बराबर संसार में मनुष्य का कोई शत्रु नहीं है ।

सुरया ह्रियते बुद्धिर्नाबुद्धिः प्रभुरात्मनि ।
अनात्मवन्तं पापेषु कर्षन्तीन्द्रियशत्रवः ॥३९॥

शराब से बुद्धि नष्ट होती है, बुद्धिहीन पुरुष जितेन्द्रिय नहीं हो पाता है, अजितेन्द्रिय पुरुष को इन्द्रियरूपी शत्रु पाप की ओर खींचते हैं ।

सुरां पीत्वा प्रवर्त्तन्ते हिंसादौ पापकर्मणि ।
इयं पापा प्रसूतेऽतः सदा हिन्सासुता सुरा ॥४०॥

मनुष्य शराब पीकर ही हिंसा आदि पापकर्मों में प्रवृत्त होते हैं । यह पापिनी सुरा (शराब) ही हिंसा को उत्पन्न करती है अतः हिंसा सुरा की पुत्री है ।

हिन्सया कोटिकीटानामियं पापा प्रजायते ।
हिन्सामेव प्रसूतेऽतः सदा हिन्सासुता सुरा ॥४१॥

करोड़ों कीड़ों की हिंसा से यह पापिनी सुरा बनती है, और सर्वदा हिंसा को ही जन्म देती है । (हिंसा से उत्पन्न होने और हिंसा को उत्पन्न करने के कारण) वह सुरा सर्वदा हिन्सासुता (बहुव्रीहि और तत्पुरुष दोनों समासों से) है ।

स्पृष्टा दहत्यसौ कण्ठं पीता च हृदयं नृणाम् ।
आन्त्राण्यन्नाशयं दग्ध्वा रक्तं दहति पापिनी ॥४२॥

पीने पर यह सुरा पहले मनुष्यों के कण्ठ को दग्ध करती है फिर हृदय को दग्ध करती है । आतों को नष्ट करती हुई यह पापिनी सुरा रक्त को जलाकर मनुष्य को ही जला डालती है ।

सुरया दग्धसर्वस्वाः सर्वथा हृतचेतनाः ।
जायन्ते त्वादृशा मूढा वशगा वेशयोषिताम् ॥४३॥

सुरा से पूर्णरूपेण दग्ध हुए मनुष्य सर्वथा चेतना शून्य हो जाते हैं । तुझ जैसे मूर्ख फिर वेश्याओं के आधीन हो जाते हैं ।

धन-यौवन-हारिण्यो वेश्याः कस्य प्रिया भुवि ।
धनं यौवनमेवासां प्रियं, न पुरुषः प्रियः ॥४४॥

इस भूमण्डल पर धन ओर यौवन का हरण करने वाली वेश्यायें किससे स्नेह करती हैं ? (अर्थात् किसी से नहीं ।) इन वेश्याओं को धन और यौवन ही ही प्रिय हैं, कोई भी पुरुष इन्हें प्रिय नहीं है ।

यावद् धनं यौवनञ्च पार्श्वे तिष्ठति पुष्कलम् ।
तावत् स्नेहोऽस्ति वेश्यानां लुब्धानां यौवने धने ॥४५॥

जब तक मनुष्य के पास अधिक मात्रा में धन और यौवम रहता है। तभी तक लोभी वेश्याओं का स्नेह होता है, क्योंकि ये तो धन और यौवन की ही स्नेही है।

त्वत्तुल्या बहवो मूढा वेश्याभिः स्ववशे कृताः ।
गृहान्निःसारिताः पश्चाद् विनष्टधनयौवनाः ॥४६॥

तुम जैसे बहुत से मूर्ख वेश्याओं द्वारा अपने आधीन किये गये हैं। बाद में धन और यौवन से हीन होने पर उन्हें घर से बाहर निकाल दिया गया है।

पश्य पश्चिमदिग् वृद्धं नष्टतेजो धनं रविम् ।
सायङ्कालेऽपि सम्प्राप्तं निजाऽङ्कात् पातयत्यधः ॥४७॥

देखिये ! पश्चिम दिशा रूपी नायिका वृद्ध हुए, (अस्ताचल को प्राप्त हुए) तेजरूपी धन से हीन सायङ्काल में भी प्राप्त हुए, रवि को निज गोद से नीचे लुढ़का देती है।

सुरया हन्यसे नित्यं वेश्याभिश्चापि हन्यसे ।
न बुध्यसे तथापि त्वं शेषे मत्त इवानिशम् ॥४८॥

तुम नित्य सुरा के द्वारा और वेश्याओं के द्वारा नष्ट किये जा रहे हो, पुनरपि तुम मतवाले व्यक्ति के समान नित्य अपने को नहीं पहिचान रहे हो। गफलत में सोये हुये हो।

बहुभि - र्दस्युभिः क्रूरैर्लुण्ठ्यसे त्वं दिवानिशम् ।
आत्मानं लुण्ठ्यमानञ्च प्रमादान्नावबुध्यसे ॥४९॥

तुम रात दिन बहुत से क्रूर दस्युओं के द्वारा लूटे जा रहे हो। किन्तु प्रमादवश अपनी वञ्चना को भी तुम नहीं पहिचान रहे हो।

आयुर्वित्तं बलं सौख्यं हृतं ते तस्करैर्भृशम् ।
सर्वथा धनहीनोऽसि कथं मिथ्या प्रसीदसि ॥५०॥

तुम्हारा धन, आयु, बल और सुख लुटेरों द्वारा पूर्णरूपेण लूट लिया गया है तुम सर्वथा धनहीन हो, मिथ्या ही क्यों तुम प्रसन्न हो रहे हो ?

लुण्ठितं तव सर्वस्वं हिन्सास्तेयादिदस्युभिः ।
तथापि दस्युराजं स्वं मन्यसे हृतचेतनः ॥५१॥

तुम्हारा सर्वस्व धन हिन्सा और चोरी आदि दस्युओं के द्वारा हरण कर लिया गया है । पुनरपि चेतनाहीन हुए तुम अपने को दस्युराज समझ रहे हो ।

स्वयमामन्त्र्य लुण्ठाकान् सुरावेश्यादिकान् सदा ।
पार्श्वे स्थापयसि क्वान्यस्त्वत्तो मूढतरः पुमान् ॥५२॥

शराब वेश्या आदि लुटेरों को नित्य आमन्त्रित करके (बुलाकर) निकट में में उन्हें तुम रखते हो, तुम से बढ़कर कोई मूर्ख (जगत् में) नहीं है ।

कष्टेनोपार्जितं द्रव्यं स्वयं हारयसि क्षणात् ।
यैरेते प्रबलास्तेऽमी मृषा ते दस्युराजता ॥५३॥

कष्ट से कमायी हुई, दौलत को तुम क्षण भर में ही इन लुटेरों के हाथों हार जाते हो, यदि ये सुरा वेश्यादि लुटेरे तुझसे प्रबल हैं, तो तुम्हारी दस्युराजता मिथ्या है ।

दस्युभिर्लुण्ठयसे नित्यं दस्युराजश्च कीर्त्यसे ।
धिग् धिक् ते बुद्धिराहित्यं धिग् धिक् तव प्रमादिताम् ॥५४॥

तुम नित्य दस्युओं द्वारा लूटे जा रहे हो और 'दस्युराज' कहलाते हो । तुम्हारी बुद्धि-शून्यता को धिक्कार है, तुम्हारे प्रमाद को वार वार धिक्कार है ।

कामः क्रोधो मदो मोहो लोभो मात्सर्यमेव च ।
इति त्वं शत्रुभिः षड्भिर्हन्यसे न च बुध्यसे ॥५५॥

काम, क्रोध मद, लोभ और मात्सर्य (ईर्ष्या) इन छः शत्रुओं के द्वारा तुम 'मारे' जा रहे हो और फिर भी नहीं चेत रहे हो।

किं सुखं मन्यसे ब्रूहि वसन् भीतो वनान्तरे ।
शयानस्तरुगुल्मेषु गुहासु हिंस्रजन्तुवत् ॥५६॥

वृक्षों की झाड़ियों में, गुफाओं में हिंसक पशु के समान भयभीत हुए, वन के मध्य में, निवास करते हुए, तुम किस सुख का अनुभव कर रहे हो ? बतलाओ।

व्यतीतः खलु कः कालो धनानि लुण्ठतस्तव ।
तथापि न हि पश्यामि सुखं ते धनहेतुकम् ॥५७॥

धन को लूटते हुए, तुम्हारा कितना समय व्यतीत हो चुका है। फिर भी मैं इस लूटे हुए धन से तुम्हें कोई सुख प्राप्त हुआ नहीं देख रहा हूं।

बहवो ननु लुण्ठाकाः प्रागजायन्त दुर्धराः ।
को नु जीवन् सुखं प्राप्नोदपमृत्युं न कोऽव्रजत् ॥५८॥

पहले भी वहुत से अजेय लुटेरे पैदा हो चुके हैं, उनमें से जीवित रहते हुए, किसको सुख प्राप्त हुआ है ? और कौन कष्टदायी मृत्यु को प्राप्त नहीं हुआ है ?

उत्पद्यन्तेऽवतिष्ठन्ते म्रियन्ते क्षुद्रजन्तुवत् ।
अकीर्तेरेकपात्राणि धिग् दस्यून् निन्द्यजीवनान् ॥५९॥

क्षुद्र जन्तुओं के समान उत्पन्न होते हैं, जीवित रहते हैं और मृत्यु को प्राप्त होते हैं। अपकीर्ति के एक मात्र पात्र, निन्दित जीवन वाले, डाकुओं को धिक्कार है।

त्यज हिन्सां, त्यज स्तेयं, त्यज भो दस्युजीवनम् ।
कुर्वन् पवित्रकर्माणि पवित्रां कीर्तिमर्जय ॥६०॥

हिन्सा को त्याग दो, चौर कर्म को त्याग दो और पवित्र कर्मों को करते हुए, पवित्र कीर्ति को प्राप्त करो।

मार्गभ्रष्टान् जनान् लोके रञ्जय त्वं न भञ्जय ।
रञ्जनं रञ्जनाय स्याद् भञ्जनं भञ्जनाय ते ॥६१॥

संसार में पथभ्रष्ट लोगों को तुम सुख पहुंचाओ, दुःख नहीं। सुख देने से सुख मिलता है, और दुःख देने से दुःख।

अहं नाणकनामाऽस्मि यस्य पार्श्वे हि नाणकः ।
उपदेशाक्षराण्येव मदीयं धनमुत्तमम् ॥६२॥

मैं नाणक नाम वाला हूं (न सन्ति आणका यस्य पार्श्वे स नाणकः अर्थात् जिसके पास आना (चार पैसे) भी नहीं, वह नाणक है)। जिसके पास एक आना भी नहीं है, वह नाणक हूं, उपदेश रूपी अक्षर ही मेरे पास उत्तम धन है।

उपदेशधनञ्चैतन्मया तुभ्यं समर्पितम् ।
ब्रूहि प्राप्तं न वा प्राप्तं मया दत्तमिदं त्वया ॥६३॥

मेरे द्वारा तेरे लिए उपदेश रूपी धन समर्पित किया गया है। मेरे द्वारा दिया गया उपदेशरूपी धन तेरे द्वारा ग्रहण किया गया है अथवा नहीं। यह बतलाओ।

कच्चिद् धनमिदं प्राप्य प्रशान्ता ते धनस्पृहा ।
कच्चिदिच्छसि घोराया वृत्तेरस्या निवर्त्तितुम् ॥६४॥

इस उपदेशरूपी धन को प्राप्त करके, तेरी धन लालसा कुछ शान्त हुई है या नहीं? इस भयङ्कर दुर्वृत्ति से तुम कुछ दूर होना चाहते हो या नहीं?

एतच्छ्रुत्वा वचस्तस्य नानकस्य महात्मनः ।
पादयोर्न्यपतत् सोऽयं दस्युराड् दीनमानसः ॥६५॥

इस प्रकार महात्मा श्री नानक की उस वाणी को सुनकर वह दस्युराज दीनता को प्राप्त हुआ, उनके चरणों में गिर पड़ा।

अहो ! केनापि पुण्येन कृतेन पूर्वजन्मनि ।
अद्य ते दर्शनं जातं सफलं जन्म मेऽभवत् ॥६६॥

अहो ! पूर्वजन्म में किये गए किसी पुण्य के फल से, आज तुम्हारे दर्शन हुए हैं, और मेरा जन्म सफल हो गया है।

गुरुदेव ! क्षमस्वैतं पापकर्मपरं जनम् ।
क्षमस्व पापाचरणं त्वादृशेऽपि महात्मनि ॥६७॥

हे गुरुदेव ! इस पापात्मा व्यक्ति को क्षमा करो, आप जैसे व्यक्ति के प्रति भी किए गए पापाचरण के लिए क्षमा करो।

गुरो ! त्वया प्रदत्तेन धनेन ज्ञानरूपिणा ।
यथाऽद्य धनवानस्मि न तथा प्राक् कदाचन ॥६८॥

हे गुरु ! आपके द्वारा प्रदत्त ज्ञानरूपी धन के द्वारा जिस प्रकार आज मैं धनाढ्य बना हूं इससे पूर्व मैं कभी धनी नहीं था।

त्वदुपदेशमासाद्य निवृत्ता मे धने स्पृहा ।
निवृत्तो मे मनो मोहो निवृत्तं दैन्यमात्मनः ॥६९॥

आपके उपदेश को सुनकर मेरी धन-सम्बन्धी लालसा समाप्त हो गई है। मेरे मन से मोह और आत्मा से दैन्य भाव निकल गया है।

सर्वथा तामसं नष्टं प्रकाशोऽभून्ममात्मनि ।
समर्पयामि तुभ्यं स्वं यथेच्छसि तथा कुरु ॥७०॥

मेरी आत्मा का अज्ञानान्धकार सर्वथा नष्ट हो गया है और आत्मा में ज्ञान का प्रकाश उद्भूत हो गया है। मैं स्वयम् को आपके अर्पित करता हूं, आप मेरे इस (स्वरूपी स्व) धन का जैसे चाहें, वैसे उपयोग करें।

इत्थं तं शुचिवचनामृतेन सिक्तं
शुद्धान्तः- करणमुदीतशुद्धबोधम् ।
दस्यूनां पतिमकरोत् स सभ्यसभ्यं
सत्सङ्गः प्रभवति भूतये न कस्य ॥७१॥

इस प्रकार पवित्र वचनामृत से सिञ्चित, शुद्ध अन्तःकरण को प्राप्त, उद्बुद्ध शुद्ध ज्ञान वाले उस दस्युराज को श्रीनानक ने सभ्यातिसभ्य बना दिया। वास्तव में सत्सङ्गति किसके शुभ के लिए नहीं होती। (अर्थात् सबके लिए कल्याणकारी होती है।)

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्रीगुरुनानकदेवचरिते महाकाव्ये
त्रयोदशः सर्गः।



## अथ चतुर्दशः सर्गः ।

सुलतानपुरं प्राप्तो निजावासं पुनर्गुरुः ।
दृष्ट्वा यत्र मुदं प्राप्ता भगिनी स्वानुजं प्रियम् ॥१॥

पुनः श्रीगुरुनानक अपने आवास स्थान सुलतानपुर पहुंचे । जहाँ उन्हें देखकर बहिन नानकी अति प्रसन्न हुई ।

आत्मानमेव सम्प्राप्तं लिङ्गभेदादिवापरम् ।
नानकी नानकं दृष्ट्वा प्रसादं परमं ययौ ॥२॥

लिङ्ग भेद से नानक के रूप में अपने आपको ही आया हुआ देखकर, नानकी परम प्रसन्नता को प्राप्त हुई ।

उवाच नानकं देवी नानकी मुदिताननना ।
भ्रातः ! प्राप्ताः पुनः प्राणास्त्वयि प्राप्ते तनौ मम ॥३॥

प्रसन्नमुखी नानकी देवी ने श्रीनानक से कहा—हे भाई ! आपके यहाँ आ जाने पर मेरे शरीर में मानों प्राणों ने प्रवेश कर लिया है। (अर्थात् मेरे लिए तुम प्राण तुल्य प्रिय हो)

यतः प्रभृति देशं त्वं त्यक्त्वा देशान्तरं गतः ।
ततः प्रारभ्य सर्वेऽमी सीदन्ति तव बान्धवाः ॥४॥

जब से तुम यह स्थान छोड़कर परदेश चले गए हो । तभी से तुम्हारे, ये सभी बान्धव अत्यधिक दुःखी हैं ।

यथेन्द्रियाणि सीदन्ति सति प्राणपलायने ।
गृहाद् गच्छति सीदामस्तथा सर्वे वयं त्वयि ॥५॥

प्राणों के पलायन कर देने पर, जिस प्रकार इन्द्रियां आकुल होती हैं, उसी प्रकार तुम्हारे घर से चले जाने पर हम सब दुःखी रहे हैं ।

भ्रमित्वा बहुवर्षाणि दृष्ट्वा स्थानान्यनेकशः ।
सुतरां तात ! तृप्तोऽसि गृहे तावद् वसाधुना ॥६॥

प्रिय भाई ! अनेक वर्ष तक पर्यटन करते हुए विभिन्न स्थानों को देखकर तुम तृप्ति का अनुभव कर चुके होगे, इसलिए अब तुम घर में ही निवास करो ।

तात ! जानामि चित्तं ते विरक्तिं भजते गृहात् ।
तथापि गृहमेवास्ति विरक्तानां सदाश्रयः ॥७॥

हे वत्स ! मैं जानती हूं कि तुम्हारा मन घर से विरक्त हो चुका है । फिर भी विरक्तों के लिए भी घर ही श्रेष्ठ आश्रय होता है ।

यथा देशान्तरे तिष्ठन् नित्यं वससि निःस्पृहः ।
तथा तिष्ठन् स्वदेशेऽपि निःस्पृहो वस्तुमर्हसि ॥८॥

जिस प्रकार अन्य स्थलों पर ठहरते हुए तुम निःस्पृहभाव से रहते हो, उसी प्रकार यहां भी तुम निःस्पृहभाव से रह सकते हो ।

यथान्येषां गृहाणि त्वमसङ्गः श्रयसि प्रिय ! ।
तथैवेदं निजं गेहम् असङ्गः सन्नुपाश्रय ॥९॥

हे प्रिय ! जिस प्रकार तुम अनासक्तभाव से अन्य व्यक्तियों के घर रहा करते हो । उसी प्रकार तुम अपने घर में भी अनासक्तभाव से रहिए ।

आसक्तिर्यदि तेऽन्यत्र नोदेति वसतः सुखम् ।
उदेतु कथमत्रापि वसतस्ते गृहे निजे ॥१०॥

यदि अन्यत्र सुखपूर्वक रहते हुए तुम्हारे हृदय में आसक्ति उत्पन्न नहीं हुई तो अपने घर में रहते हुए, कैसे आसक्ति पैदा हो सकती है ?

त्वं निजं मन्यसेऽन्यस्य गृहं सत्वोदयाद् यदि ।
स्वयं सिद्धं निजे तर्हि निजत्वं विजहासि किम् ? ॥११॥

सात्विक भाव के उदय के कारण यदि अन्य व्यक्ति के घर को तुम अपना घर मानते हो तो अपने घर में (स्वतः सिद्ध) निजीपन (निजत्व) की भावना को क्यों त्याग रहे हो ?

यथा परेषां गेहेषु स्वत्वं हित्वा निषीदसि ।
तथाऽत्रापि गृहे तात ! स्वत्वहीनो वसानिशम् ॥१२॥

जिस प्रकार तुम दूसरों के घरों में निजत्व की भावना त्याग कर रहते हो, उसी प्रकार हे तात ! तुम अपने घर में निजत्व की भावना त्यागकर, अब हमेशा यहीं रहो ।

इति तद् वचनं श्रुत्वा नानक्या नानकः शुभम् ।
गृह-वासे रुचिं कृत्वा न्यवसत् सङ्गवर्जितः ॥१३॥

इस प्रकार, श्रीनानक बहिन नानकी के वचन सुनकर आसक्ति त्यागकर, घर में रहने का विचार करके, रहने लगे ।

तत्र सर्वाणि कर्माणि भगिन्याः प्रीतये चरन् ।
विदधे नानको नित्यं जले पद्ममिव स्थितिम् ॥१४॥

बहिन की प्रीति के लिए, वहीं सब कर्म करते हुए, श्रीनानक जल में जिस प्रकार कमल रहता है, उसी स्थिति में वहां रहने लगे । (जिस प्रकार कमल पर कीचड़ का कोई प्रभाव नहीं होता, वैसी ही नानक की स्थिति थी । )

एवं बहुविधं कालं विश्रम्य गुरुनानकः ।
स्वजनेभ्यः सुखं दत्त्वा पुनर्यात्रामुखोऽभवत् ॥१५॥

इस प्रकार श्रीगुरुनानक ने बहुत समय तक वहां विश्राम करके, अपने आत्मीयजनों को सुख देकर, पुनः यात्रा के लिये विचार किया।

तं यात्राभिमुखं दृष्ट्वा स्वजना व्याकुलेन्द्रियाः ।
ऊचुर्गद्गदया वाचा परिवेष्ट्य समन्ततः ॥१६॥

श्रीनानक को यात्रा के लिए उद्यत देखकर, व्याकुल हुए, बन्धु-बान्धवों ने घेरकर गद्गद (अस्पष्ट) वाणी से कहा—

तात ! त्वमेव नः प्राणास्त्वमेवात्मासि नः प्रियः ।
त्वमिन्द्रियाणि त्वं देहस्त्वमस्माकञ्च जीवितम् ॥१७॥

हे तात ? तुम ही हमारे प्राण हो, तुम ही आत्मा हो, तुम ही हमें सर्वाधिक प्रिय हो, तुम ही हमारी इन्द्रियाँ हो, तुम ही शरीर हो और तुम ही हमारे जीवन हो।

त्वां विना जीवितुं शक्ता दिनमेकं न भो वयम् ।
यत्र गच्छसि तत्रैव नयास्मानात्मना सह ॥१८॥

हे वत्स ! तुम्हारे बिना हम एक दिन भी जीवित नहीं रह सकते, जहाँ भी तुम जा रहे हो, हमें भी अपने साथ वहीं ले चलो।

त्वयैव सह सर्वत्र निवसन्तो वयं सुखम् ।
विचरन्तश्च सर्वत्र द्रक्ष्यामो भारतीं भुवम् ॥१९॥

तुम्हारे साथ ही सर्वत्र सुख पूर्वक निवास करते हुए और पर्यटन करते हुए हम भारतभूमि के दर्शन करेंगे।

भारभूता भविष्यामो न क्वचित् त्वयि लेशतः ।
स्वयमुपार्ज्यं च स्वार्थे स्वान्नं भोक्ष्यामहे वयम् ॥२०॥

तुम्हारे लिए, हम कहीं भी भार स्वरूप (बोझा) नहीं बनेंगे । अपने लिए स्वयं धनार्जन कर हम भोजन की व्यवस्था कर लेंगे ।

वसतां नस्त्वया सार्धं न दुःखं भविता वने ।
त्वां विना तु गृहेऽत्रापि नास्माकं भविता सुखम् ॥२१॥

वन में भी तुम्हारे साथ रहते हुए हम दुःखी नहीं होंगे । किन्तु तुम से वियुक्त होकर घर में भी हम सुखी नहीं रहेंगे ।

यदि नानक ! नैवास्मान् सह नेतुं त्वमिच्छसि ।
तदात्रैव वस ग्रामे यत्र कुत्र निजेच्छया ॥२२॥

हे नानक ! यदि तुम हमें अपने साथ नहीं ले जाना चाहते । तो इसी ग्राम में किसी भी जगह स्वेच्छापूर्वक निवास करो ।

इति तदाग्रहं श्रुत्वा विषीदन्निव नानकः ।
नानकीं सम्मुखीकृत्य प्रोवाच विजितेन्द्रियः ॥२३॥

उनके इस प्रकार के आग्रह को सुनकर दुःखित हुए जितेन्द्रिय, श्री नानक ने श्री नानकी को लक्ष्य करके कहा—

पश्य देवि ! स्वयं साक्षादन्तरं गृहबाह्ययोः ।
बाह्यानां क्व ममत्वं तद् यदिदं गृहवासिनाम् ॥२४॥

हे देवि ! तुम स्वयम् घर और बाहर के अन्तर को प्रत्यक्ष रूप से देखलो । बाहर वालों में यह ममता कहाँ होती है, जैसी कि यह घर वालों में उत्पन्न हो रही है ।

अत एव विरक्तात्मा वस्तुमिच्छति नो गृहे ।
गृहे हि वसतां सङ्गात् सङ्गः शङ्क्यो मुनेरपि ॥२५॥

इसीलिए विरक्तात्मा घर में नहीं रहना चाहता है। गृह (घर) में रहने वालों के सम्पर्क से मुनियों को भी सङ्ग दोष उत्पन्न हो जाता है।

इत्युक्त्वा मरदानाख्यशिष्येण सह नानकः ।
पश्यतां तत्र सर्वेषां गृहं तत्याज सत्वरम् ॥२६॥

यह कहकर, श्री नानक ने मरदाना नामक शिष्य के साथ सभी के देखते देखते तुरन्त घर को त्याग दिया।

आमन्त्रितो नृपेणादौ तलवण्डीं गतस्ततः ।
कस्सूरदेशमाधिक्यं मुगलानां विमर्दितुम् ॥२७

तदनन्तर तलवण्डी पहुंचने पर, प्रारम्भ में श्री नानक को कस्सूर देश के मुगलों के मानमर्दन हेतु, राजा रायबुलार द्वारा आमन्त्रित किया गया।

सतलजतटिन्यास्तु पारं गत्वा परिभ्रमन् ।
भटिण्डां शिरसां चाप्त्वा बीकानेरमथाप्तवान् ॥२८॥

फिर सतलज नदी को पार करके घूमते हुए भटिण्डा और शिरसा नामक स्थानों पर पहुंचकर फिर बीकानेर पहुंचे।

तत्रत्यान् जैनधर्म्यान् स शास्त्रार्थेन पराजितान् ।
कृत्वा जैसलमेरं च ययौ जोधपुरं तथा ॥२९॥

वहाँ के निवासी जैनधर्मावलम्बियों को श्री नानक ने शास्त्रार्थ में पराजित किया और फिर जैसलमेर और जोधपुर पहुंचे।

अजमेरं पुष्करं च तथाऽबूचम्बलादिकान् ।
लङ्घयन्नगरीं धारां गतो हर्षेण गद्‌गदः ॥३०॥

अजमेर, पुष्कर तथा आबू और चम्बल आदि स्थानों को पार करते हुए धारानगरी पहुंचे और वहाँ हर्ष से गद्‌गद् हो गये।

उज्जयिन्यां ततः शैवैः शास्त्रार्थं प्रविधाय सः ।
ओङ्कारशब्दमाहात्म्यं तत्रागायत्प्रहर्षितः ॥३१॥

तदनन्तर उज्जयिनी नगरी में पहुंचकर शैवों के साथ शास्त्रार्थ किया और उन्हें हराकर हर्षपूर्वक ओङ्कार शब्द का गान किया ।

रामटेकं ततो गत्वा नामदेवनिवासितम् ।
आवड़ाग्राममागत्य प्रीतिं भेजे श्रमाकुलः ॥३२॥

पुनः रामटेक पहुंचकर श्री नामदेव की जन्म भूमि 'आवड़ा' ग्राम पहुंचे। यहाँ आकर श्री नानक कुछ थक से गये थे।

विदर्भं हैदराबादं लङ्घयन् पांगलं गतः ।
नाथपान्थाः कृता यत्र शास्त्रार्थेन पराजिताः ॥३३॥

फिर विदर्भ और हैदराबाद को लांघते हुए, श्री गुरुनानक 'पाँगल' पहुंचे। जहाँ शास्त्रार्थ करके नाथ पन्थियों को हराया।

अत्रैवापाययत्तोयं मनुजान् तिलमिश्रितम् ।
यस्मात् स्थानमभूत् ख्यातं तिलंगज इति क्षितौ ॥३४॥

श्री गुरुनानक ने यहीं पर लोगों को तिलमिश्रित जलपान कराया। जिससे कि यह स्थान 'तिलंगज' के नाम से विख्यात हुआ।

केरलादि महाप्रान्तान् तीर्त्वा रामेश्वरं गतः ।
ततो लङ्कां नृपं राज्ञीं स्वधर्मे यत्र युक्तवान् ॥३५॥

केरल आदि स्थानों से होते हुए श्री नानक 'रामेश्वरजी' पहुंचे। इसके बाद वह लङ्का पहुंचे और वहां राजा और रानी को अपने धर्म में दीक्षित किया।

उपादिशद् गुरुस्तत्र मनुष्यान् दर्शनार्थिनः ।
निनिन्द राजसं कर्म प्रशशंस च सात्त्विकम् ॥३६॥

वहाँ दर्शनार्थी मनुष्यों को श्री नानक ने उपदेश दिया और राजस (रजोगुण प्रधान) कर्म की निन्दा की तथा सात्त्विक (सत्त्वगुण प्रधान) कर्म की प्रशंसा की।

दयां प्रचारयामास तत्र धर्मञ्च शाश्वतम् ।
बोधयामास सर्वत्र ज्ञानमज्ञाननाशनम् ॥३७॥

वहाँ नित्य सनातन धर्म और दया का प्रचार किया। और सर्वत्र ज्ञान द्वारा अज्ञान के विनाश का उपदेश दिया।

सुरापानरतान् दृष्ट्वा जनाँस्तत्राह नानकः ।
सुरापानात् परं नान्यत् पृथिव्यां कर्म निन्दितम् ॥३८॥

वहाँ श्री नानक ने सुरापान में रत मनुष्यों को देखकर कहा—कि हे मनुष्यों पृथ्वी पर सुरापान से बढ़कर कोई निन्दित कर्म नहीं है।

यथा सुरा शरीरस्य बुद्धेश्च मनसोऽपि वा ।
विनाशं कुरुते गाढं न तथाऽन्यद् वस्तु किञ्चन ॥३९॥

जिस प्रकार सुरा शरीर-बुद्धि और मन का विनाश करती है, उस प्रकार अन्य कोई वस्तु नहीं है।

मनो बुद्धि शरीरञ्च रक्षितुं यतते नरः ।
विनाशयितुमुद्युङ्क्ते धिगेतान्येव मद्यपः ॥४०॥

मनुष्य मन, बुद्धि और शरीर की रक्षा के लिए सतत यत्न करता है। परन्तु सुरापी (शराबी) इनका ही विनाश करने का उद्योग किया करता है। धिक्कार है ऐसे शराबी को।

बुद्धिर्नियामिका लोके, बुद्ध्या सञ्चालितं जगत् ।
बुद्ध्या सन्धार्यते देहं बुद्ध्यैवात्मापि धार्यते ॥४१॥

लोक में बुद्धि ही जगत् की नियामिका है, बुद्धि के द्वारा ही जगत् सञ्चालित होता है, बुद्धि से ही देह की रक्षा की जाती है और बुद्धि के द्वारा ही आत्मा की रक्षा की जाती है।

बुद्ध्येन्द्रियाणि धार्यन्ते, बुद्ध्यैव धार्यते मनः ।
बुद्ध्यैव धार्यते लोकः, परलोकश्च धीमता ॥४२॥

बुद्धिमान् व्यक्ति बुद्धि के द्वारा इन्द्रियों को धारण करता है, बुद्धि के द्वारा मन को धारण करता है, बुद्धि के द्वारा लोक को धारण करता है और परलोक भी बुद्धि के द्वारा ही प्राप्त करता है।

धर्माधर्मौ विनिर्णेतुं विवेक्तुञ्च हिताहिते ।
ज्ञानाज्ञाने च निश्चेतुं बुद्धिरेकं हि कारणम् ॥४३॥

धर्म और अधर्म के निर्णय के लिए हित और अहित के विवेक के लिए, तथा ज्ञान और अज्ञान के निश्चय के लिए एकमात्र बुद्धि ही कारण है।

बुद्ध्यैव जायते स्वर्गो मुक्तिर्बुद्ध्यैव जायते ।
सर्वेषां श्रेयसामेकं कारणं बुद्धिरेव हि ॥४४॥

बुद्धि के द्वारा ही स्वर्ग मिलता है, बुद्धि के द्वारा ही मुक्ति मिलती है। सब ही कल्याणों की एक मात्र जननी बुद्धि ही है।

तामेतां श्रेयसां मूलं लोकस्य परमं निधिम् ।
सद्यश्छिनत्ति या तस्याः सुरायाः किं प्रशस्यते ॥४५॥

लोक के कल्याणों की मूल परम निधि इस बुद्धि को, जो शीघ्र ही नष्ट करती है। उस सुरा की क्या प्रशंसा है ?

बुद्धिर्मित्रं मनुष्यस्य सुरा च तद्विनाशिनी ।
तस्मात् सुरासमानोऽन्यः शत्रुः पुंसां न विद्यते ॥४६॥

बुद्धि मनुष्य की मित्र है, सुरा उस बुद्धि को नष्ट करती है, इसलिए सुरा के तुल्य मनुष्य का अन्य कोई शत्रु नहीं है।

धिङ् नरा मद्यपा नित्यं मित्रस्य क्षतये धियः ।
उपासते सुरां शत्रुं व्ययीकृत्य धनं घनम् ॥४७॥

बुद्धि रूपी मित्र की विनाशिनी शत्रु स्वरूपा सुरा को जो धन खर्च करके नित्य पीते हैं, उन मद्यपान करने वालों को धिक्कार हैं।

सुरा धनस्य, देहस्य बुद्धेश्च नाशनं परम् ।
सुखस्य नाशिनीमेतां बुद्धिमान् दूरतस्त्यजेत् ॥४८॥

सुरा शरीर, धन और बुद्धि का नाश करती हैं। बुद्धिमान् को चाहिये कि सुख का विनाश करने वाली इस सुरा को दूर से ही त्याग दे।

सुरा प्रसूते द्यूतानि, सुरा सूते वधं नृणाम् ।
सुरा सूतेऽखिलान् दोषाननर्थान् लोकघातिनः ॥४९॥

सुरा जूए के व्यसन को उत्पन्न करती है, सुरा मनुष्यों का वध कराती है, सुरा अखिल दोषों को उत्पन्न करती है, और सुरा लोकघाती अनर्थों को जन्म देती है।

न सुरासदृशश्चौरो न सुरासदृशश्छली ।
न सुरा सदृशो वैरी मनुष्यस्येह भूतले ॥५०॥

इस धरातल पर मनुष्य के लिए सुरा के समान कोई चोर नहीं है, सुरा के समान कोई छली नहीं है। सुरा के समान कोई वैरी नहीं है।

तस्मात् सर्वप्रयत्नेन त्याज्येयं सर्वथा नरैः ।
सुरात्यागसमं त्यागं नान्यं पश्यामि भूतये ॥५१॥

इसलिए मनुष्यों के द्वारा सकल प्रयत्नों द्वारा सुरा का त्याग किया जाना चाहिये क्योंकि सुरा के त्याग के समान मनुष्य के कल्याण के लिए अन्य किसी वस्तु को नहीं मानता हूँ।

सुरा निन्दामेतां जनसदसि तेनोपगदितां,
जनाः श्रुत्वा सर्वे सपदि पतितास्तच्चरणयोः ।
प्रतिज्ञां चक्रुस्ते व्यपगतमलास्तस्य पुरतः,
सुरा-स्पर्शोऽस्त्यग्रे गुरुवर ! विषस्पर्श इव नः ॥५२॥

जनसभा में श्री गुरुनानक के द्वारा कथित सुरा की निन्दा को सभी मनुष्यों ने सुना और उनके चरणों में पड़ गये। निर्मल बुद्धि हुए उन मनुष्यों ने श्री नानक के सामने प्रतिज्ञा की कि हे गुरुवर ! आगे से (भविष्य में) हमारे लिए सुरा स्पर्श विष तुल्य होगा।

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्रीगुरुनानकदेवचरिते
महाकाव्ये चतुर्दशः सर्गः ।

# अथ पञ्चदशः सर्गः

प्रत्यागच्छन् गुरुर्मार्गे द्वारिकादीन् विलोकयन् ।
नारायणं च नरसीं मुलतानपुरं गतः ॥१॥

लौटते समय मार्ग में, श्रीगुरुनानक द्वारिकापुरी आदि के दर्शन करते हुए नारायणपुर, नरसीपुर और मुलतानपुर पहुंचे ।

तत्रासन् साधवो नैके ये श्रुत्वा नानकागमम् ।
दुग्धेन पूरितं पात्रं प्रैषयन् नानकं प्रति ॥२॥

वहां बहुत से साधु रहते थे । जिन्होंने श्रीनानक का आगमन सुनकर उनके पास दूध से भरा हुआ एक बर्तन भेजा ।

भावार्थ—यहां दुग्धतुल्यनिर्मल हृदय अनेक साधु निवास करते हैं, अतः अब यहां आपके लिए स्थान नहीं है । जिस प्रकार दुग्ध पूर्ण पात्र में यदि और दूध भरा जायेगा तो वह पात्र से बाहर ही गिरेगा ।

प्रागेव पूरितं सद्भिः स्थानमेतन्महात्मभिः ।
न चात्र तेऽवकाशोऽस्तीत्येषामाकूतमुन्नयन् ॥३॥

यह स्थान पहले से ही सत् महात्माओं से भरा हुआ है । यहां आपके लिए स्थान नहीं है, महात्माओ के ऐसे विचार को सोचकर श्रीनानक ने—

दुग्धपात्रे प्रसूनं वै न्यस्तवाँस्तत्र नानकः ।
दृष्ट्वा तन्निखिलाः सन्तो विस्मयं परमं ययुः ॥४॥

दूध से भरे उस पात्र में एक फूल रखकर लौटा दिया, जिसे देखकर सम्पूर्ण साधु सन्त परम आश्चर्य को प्राप्त हुए ।

भावार्थ—श्रीनानक ने दुग्धतुल्य महात्माओं में अपनी स्थिति पुष्पतुल्य घोषित की । अर्थात् दूध से परिपूर्ण पात्र होने पर भी फूल समुन्नत रूप में दूध से ऊपर रहने की स्थिति में रहता है ।

अहो भो ! वैभवं बुद्धेर्नानकस्य महात्मनः ।
इति ते तर्कयामासुर्दुग्धे पुष्पप्रवेशनात् ॥५॥

दूध में पुष्प के प्रवेश करा देने पर उन साधुओं को यह समझने में देर न लगी कि महात्मा श्रीनानक का बुद्धिचातुर्य आश्चर्यजनक है।

दुग्धेन पूर्णे पात्रेऽपि प्रसूनं स्थातुमर्हति ।
तद्वदस्मासु तिष्ठत्स्वप्यस्य स्थानमिह स्थिरम् ॥६॥

जिस प्रकार दूध से परिपूर्ण पात्र में भी पुष्प ठहर सकता है, उसी प्रकार हमारे विद्यमान रहने पर भी, इसकी स्थिति यहां उचित है।

इति तस्याशयं सन्तो व्यवृण्वन् बहवो धिया ।
अन्ये त्वितरथा व्याख्यां चक्रुः कुसुमसंस्थितेः ॥७॥

बहुत से महात्माओं ने बुद्धि द्वारा श्रीनानक की उस क्रिया का उक्त प्रकार का आशय वर्णन किया। अन्य व्यक्तियों ने कुसुम की स्थिति की भिन्न रूप में व्याख्या की।

दुग्धेन पात्रमाकण्ठं पूर्णञ्चेत् पूर्णमस्तु तत् ।
कुसुमस्य तु तत्रापि स्थितिं को नाम वारयेत् ॥८॥

पात्र यदि दूध से कण्ठ तक भरा हुआ है, तो रहे। किन्तु दूध से परिपूर्ण पात्र में भी पुष्प की स्थिति को कौन रोक सकेगा? (अर्थात कोई नहीं)।

नूनं दुग्धस्य कण्ठान्ता स्थितिर्नोर्ध्वमतो मता ।
कुसुमन्तु सदा लोके शिरसा धार्यते बुधैः ॥९॥

पात्र के भीतर दूध उसके कण्ठ तक ही ठहर सकता है, इसके ऊपर नहीं। परन्तु पुष्प तो मनुष्यों के द्वारा सर्वदा मस्तक पर ही धारण किया जाता है।

पात्ररूपं जगत् सर्वं दुग्धरूपा वयं समे ।
नानकः पुष्परूपोऽयं धार्योऽस्माभिः स्वमस्तके ॥१०॥

सम्पूर्ण जगत् पात्र के तुल्य है, हम सब (साधु) दुग्ध के समान हैं। और श्रीनानक पुष्प-रूप हैं, अतः हमारे द्वारा उन्हें मस्तक पर धारण किया जाना चाहिए। (अर्थात् हमारे (साधुओं के) द्वारा श्रीनानक को आदर दिया जाना चाहिए।)

इति ध्यात्वाऽखिलाः सन्तः शिरसाऽधारयन् गुरुम् ।
बुद्ध्वा तस्माज्जगत्तत्वं तस्य शिष्यत्वमागताः ॥११॥

इस प्रकार विचार करके सकल साधुओं ने श्रीनानक को सर्वोच्च सम्मान दिया और उनसे जगत् के रहस्य को जानकर, वे श्रीनानक के शिष्य बन गए।

ततस्तलम्बा ग्रामं स यावदायाति नानकः ।
तावद् रायबुलारस्य दूतस्तत्र समागमत् ॥१२॥

तदनन्तर श्रीनानक जब 'तलम्बा' नामक ग्राम में पहुचे, तभी श्री रायबुलार का दूत वहाँ आ पहुंचा।

स प्रणम्य गुरुं प्रोचे महात्मन्! नृपतिर्मम ।
पतितो मृत्युशय्यायां भवन्तं द्रष्टुमिच्छति ॥१३॥

उस दूत ने श्रीनानक को प्रणाम करके कहा कि— हे महात्मन्! मृत्यु-शय्या पर लेटे हुए, मेरे भूपति आपका दर्शन करना चाहते हैं।

धर्मबुद्धिः स भूपालो भवद्दर्शनकांक्षया ।
दिदेश मह्यं त्वां नेतुं सर्वथा भक्तिमाँस्त्वयि ॥१४॥

धर्मात्मा उस राजा ने आपके दर्शन की लालसा से मुझे आपको साथ लाने के लिए आदेश दिया है, क्योंकि वह (राजा) आपके प्रति अनन्य भक्ति रखता है।

राज्यचिन्तां विहायैष त्यक्तसंसारवासनः ।
केवलं द्रष्टुकामोऽस्ति भवन्तं, तं सनाथय ॥१५॥

वह राजा संसार की वासनाओं से मुक्त हुआ राज्य की भी चिन्ता को त्यागकर, केवल आपके दर्शन करना चाहता है। आप उसे दर्शन देकर सनाथ करें।

त्वां दृष्ट्वा च पुनः पीत्वा त्वन्मुखादमृतं वचः ।
शान्तेन चेतसा सोऽयं संसारं त्यक्तुमिच्छति ॥१६॥

आपके दर्शन करके और आपके मुख से अमृत तुल्य वचन सुनकर शान्त, मन होकर वह राजा संसार को त्यागना चाहता है।

न हि पुत्रकलत्रादेस्तस्य चिन्तास्ति काचन ।
गुरो ! तवैव चिन्तास्ति, तस्य चिन्तां निवारय ॥१७॥

उस राजा को पुत्र स्त्री आदि की कोई चिन्ता नहीं है। हे गुरुदेव ! उन्हें आपकी ही चिन्ता है। अतः उस राजा की चिन्ता दूर कीजिये।

भवन्तमन्तकाले स दृष्ट्वा श्रुत्वा च ते वचः ।
अस्ति त्यक्तुमना देहं, तदिच्छां पूरय प्रभो ॥१८॥

जीवन के अन्तिम समय में वह आपके दर्शन करके और आपके वचनामृत को सुनकर शरीर त्यागना चाहते हैं। अतः उनकी इच्छा पूर्ण करो।

नायं क्षितिभृदादेशो नेयमाज्ञा च भूपतेः ।
इयं हि याचना भक्तस्य त्वयि भक्तिमतोऽन्तिमा ॥१९॥

यह कोई राजा का आदेश नहीं है और न, ही यह कोई राजाज्ञा है। यह तो भक्तिमान् भक्त की आपके प्रति अन्तिम याचना है।

साध्नोति परकार्याणि साधुः स्वार्थं विहाय हि ।
तस्माद् गच्छ मया सार्धं त्यक्त्वा यात्रामिमां निजाम् ॥२०॥

इसलिए आप इस निजी यात्रा को त्यागकर, मेरे साथ श्री रायबुलार जी के यहां चलियेगा, क्योंकि साधु लोग स्वार्थ त्यागकर दूसरों के कार्य किया करते हैं।

इति तद्वचनं श्रुत्वा गुरुः शिष्यार्त्तिकातरः ।
दूतेन सार्धं तत्कालं तलवण्डीमुपागमत् ॥२१॥

शिष्य की पीड़ा से आकुल हुए श्रीगुरुनानक उस दूत के वचनों को सुनकर, उसके (दूत के) साथ तत्काल तलवण्डी के लिए चल पड़े।

तत्र रायबुलारस्य प्रविश्य सदनं गुरुः ।
आसन्नमृत्युं तं भूपं वचनैरभ्यषेचयत् ॥२२॥

वहां (तलवण्डी) पहुंचकर, श्रीगुरुनानक ने रायबुलार के भवन में प्रवेश करके, आसन्न मृत्यु उस राजा को अमृतमय वचनों द्वारा अभिषिक्त किया।

राजन् ! धर्मेण सत्येन त्वया भूः पालिता सदा ।
कृतं पूर्वैः कृतं कृत्यं निश्चिन्तो भव मा शुचः ॥२३॥

हे राजन् ! तुमने सर्वदा सत्य एवं धर्म द्वारा पृथ्वी का पालन किया है, तुमने पूर्वजों के मार्ग का अनुसरण किया है, इसलिए तुम चिन्ता को छोड़ दो, कोई शोक न करो।

जायते यः पुमानत्र म्रियतेऽवश्यमेव सः ।
विषयोऽपरिहार्योऽयं निर्व्यथो भव मा शुचः ॥२४॥

इस संसार में जो भी जन्म लेता है, वह अवश्य मृत्यु को प्राप्त होता है। यह विषय अपरिहार्य (अपरिवर्तनीय) है। इसलिए आप शोक को प्राप्त न हों।

मर्त्यलोके ध्रुवो मृत्युर्मर्त्यो हि मरणान्मतः ।
यशसा शिष्यते यस्तु स चिरं जीवति क्षितौ ।।२५।।

मर्त्यलोक में मृत्यु निश्चित है क्योंकि मरण अर्थ वाली धातु से ही मर्त्य शब्द निष्पन्न हुआ है । जो व्यक्ति कीर्ति कलेवर द्वारा जीवित रहता है वही व्यक्ति चिरकाल तक भूमण्डल पर जीवित रहता है ।

आगच्छन्ति च गच्छन्ति संसृतौ सर्वमानवाः ।
सन्ततं सरणादेव संसारः सद्भिरुच्यते ।।२६।।

इस संसार में सभी मनुष्य आते हैं और जाते हैं, अर्थात् जन्म लेते हैं और मृत्यु को प्राप्त होते हैं । निरन्तर संसरणशील (गतिशील) होने के कारण ही सज्जनों ने इसे 'संसार' कहा है ।

शरीरं शीर्यते नित्यं स्वभावस्तस्य शीर्णता ।
शरीरस्य शरीरत्वं शीर्णतायां व्यवस्थितम् ।।२७।।

शरीर नित्य शीर्ण (क्षीण) होता है क्योंकि शरीर का स्वभाव ही शीर्णता (क्षीणता) है । वास्तव में शरीर का शरीरत्व शीर्णता (क्षीणता) में ही स्थित है ।

न श्रुतो न च दृष्टोऽसौ शरीरी कोऽपि भूतले ।
शरीरं यस्य नो शीर्णं ज्ञानिनो योगिनोऽपि वा ।।२८।।

भूमण्डल पर ऐसा कोई भी शरीरधारी न तो सुना गया है और न ही देखा गया है । जिसका शरीर शीर्ण (जीर्ण) न हुआ हो चाहे । वह ज्ञानी का शरीर हो, चाहे वह योगी का हो ।

इक्ष्वाकुरथ मान्धाता हरिश्चन्द्रः कुरुः पुरुः ।
कोऽपि लोके सदा देहं न दधौ महतो महान् ।।२९।।

राजा इक्ष्वाकु, मान्धाता, हरिश्चन्द्र, कुरु और पुरू आदि महान् से भी महान् पुरुष कोई भी लोक में ऐसा नहीं हुआ है, जिसने शरीर को सदा धारण किया हो ।

रामः कृष्णश्च बुद्धश्चेत्याहुर्यानीश्वरान् बुधाः ।
तेऽपि याता भुवं त्यक्त्वा कोऽन्यः स्थातुमिहेश्वरः ॥३०॥

"श्रीराम, कृष्ण और बुद्ध आदि" जिन्हें विद्वान् लोग ईश्वर कहते हैं। वे भी भूमि को त्यागकर चले गए तो फिर अन्य कौन यहां नित्य रह सकता है ?

राजन् ! जगति सर्वस्मिन् यद्यत् पश्यसि सम्मुखे ।
गमनाय स्थितं सर्वं स्मृतं हि गमनाज्जगत् ॥३१॥

हे राजन् ! इस संसार में जो जो वस्तु आप सम्मुख देख रहे हो। वह सब जाने के लिए (विनाश के लिए) ही है। क्योंकि जगत् शब्द 'गम्' धातु से बना है जिसका अर्थ है 'जाना'।

जगद् विश्रामशालेयं विश्राम्यन्तीह यात्रिणः ।
विश्रम्य च पुनर्यान्ति तस्माद् भूपाल ! मा शुचः ॥३२॥

यह जगत् विश्रामशाला है, यात्री लोग यहा विश्राम करते हैं, विश्राम करके फिर चले जाते हैं। इसलिए हे राजन् ! आप शोक न करो।

प्रपायां सङ्गमो यद्वत् जायते यात्रिणां क्वचित् ।
पुत्रपौत्रकलत्राणां संसृतौ सङ्गमस्तथा ॥३३॥

प्याऊ पर जिस प्रकार कहीं यात्रियों का मिलन हो जाता है। उसी प्रकार संसार में पुत्र-पौत्र-और कलत्र (स्त्री) आदि का मिलन है।

न स्थिरं संसृतौ किञ्चित् सर्वं संसरतीह यत् ।
सम्यक् सरणमेवास्याः स्वभावः संसृतेर्नृप ॥३४॥

इस संसार में कुछ भी स्थिर नहीं है, इसे संसार इसलिए कहा जाता है क्योंकि वह संसरणशील है। हे राजन् ! संसरण इस संसार का स्वभाव ही है। भलीभांति जो चलायमान (संसरणशील) है, वही संसार है।

यद् यदाकारवद् वस्तु तत् सर्वं क्षयि निश्चितम् ।
निराकारः प्रभुः साक्षी योऽस्य सोऽत्र हि शाश्वतः ॥३५॥

जो भी वस्तु आकार वाली है, वह सब निश्चित रूप से विनाशशील है। इस जगत् के साक्षी निराकार प्रभु ही केवल अविनाशी हैं।

राजन् ! सनातनः, सोऽयं परमात्मा त्वयि स्थितः ।
तस्मिन् स्वचित्तमाधत्स्व त्यक्त्वा संसारवासनाम् ॥३६॥

हे राजन् ! वही सनातन (नित्य) परमात्मा तुम्हारे भीतर स्थित हैं। अतः संसार की वासना को छोड़कर उसी के प्रति मन लगाओ।

मिथ्या संसारसम्बन्धान् कुरु चित्ताद्बहिर्नृप ।
सत्ये सनातने देवे मतिं धेहि सदीश्वरे ॥३७॥

हे राजन् ! मिथ्या सांसारिक सम्बन्धों को मन से निकाल दीजिये। एक मात्र सत्य, सनातन, सब सुखदाता ईश्वर में ही बुद्धि को लगाइये।

तमेव परमात्मानं केवलं स्मर चेतसा ।
तस्य नामैकमोङ्कारं केवलं ब्रूहि जिह्वया ॥३८॥

उस ही परमात्मा का आप केवल मन से स्मरण करो। उन्हीं के नाम 'ओङ्कार' का जिह्वा से उच्चारण करो।

ओङ्कारं जिह्वया ब्रूहि त्वमोङ्कारं धिया स्मर ।
ओङ्कारं पश्य सर्वत्र भवोङ्कारमयो नृप ! ॥३९॥

हे राजन् ! तुम जिह्वा से ओङ्कार का उच्चारण करो। बुद्धि से ओङ्कार का स्मरण करो। सर्वत्र ओङ्कार को ही देखो और सर्वथा ओङ्कारमय होजाओ।

ओङ्कारे चित्तमाधाय देहं त्यक्ष्यसि चेन्नृप ।
तर्हि संसारनिर्मुक्तो ब्रह्मरूपो भविष्यसि ॥४०॥

हे राजन् ! आप ओङ्कार में मन लगाकर शरीर का परित्याग करोगे तो संसार से मुक्त होकर ब्रह्ममय हो जाओगे ।

इतीत्थं बोधितो राजा गुरुणा ज्ञानसिन्धुना ।
निबध्य चित्तमोङ्कारे तद्गानपरमोऽभवत् ॥४१॥

इस प्रकार ज्ञान-सागर श्रीगुरुनानक द्वारा समझाए गए राजा (रायबुलार) ओङ्कार मे चित्त लगाकर उस प्रभु के गान में तल्लीन हो गए ।

जपन्नोङ्कारनामैवं योगिनामपि दुर्लभम् ।
मुदा देहं जहौ राजा ययौ धाम गुरोः शुचि ॥४२॥

इस प्रकार योगियों के लिए भी दुर्लभ 'ओङ्कार' के नाम का जाप करते हुए राजा ने प्रसन्नता के साथ शरीर का परित्याग कर दिया और गुरु के पवित्र लोक को चले गए ।

मरदाना सखा तस्य प्राप्याज्ञां भवनं गतः ।
नानकोऽपि भगिन्या वै गतवानतिहर्षितः ॥४३॥

गुरु का मित्र मरदाना गुरु से आज्ञा पाकर अपने घर चला गया । श्रीनानक भी अति हर्षित हुए बहिन नानकी के घर चले गए ।

दौलतखाँ नरेशस्य तत्रावासविचारणाम् ।
अस्वीकृत्य सपत्नीकः कलनौरमथागतः ॥४४॥

वहां सम्राट् दौलतखाँ के आवास सम्बन्धी आमन्त्रण को ठुकराकर सपत्नीक श्रीगुरुनानक 'कलनौर' चले आये ।

तत्रैव चाभवत्प्रीतो गार्हस्थ्ये निरतः पुनः ।
सपत्नीकः सपुत्रः स मनसा ब्रह्मसंगतः ॥४५॥

वहीं पुनः पत्नी और पुत्रों के साथ श्रीगुरुनानक ग्रहास्थाश्रम में रहने लगे। किन्तु वह मन से केवल ब्रह्म के प्रति ही आसक्त थे।

न हि ब्रह्ममतेः पुंसो गार्हस्थ्यं बाधकं मनाक् ।
अस्ति गार्हस्थ्यमप्यस्य ब्रह्मोपासनमेव हि ॥४६॥

ब्रह्म की समाधि में गृहस्थता बिल्कुल भी बाधक नहीं है। क्योंकि गृहस्थ का पालन भी ब्रह्म की ही उपासना है।

त्रीण्यत्र वर्षाणि सुखेन भूयः कुटुम्बिभिः सार्धमतीत्य पश्चात् ।
देशाटनायोत्सुकमानसोऽभूच्छ्रीनानकः प्राणिहितं चिकीर्षुः ॥४७॥

पुनः सुखपूर्वक तीन वर्ष कुटुम्बियों के साथ व्यतीत करके, प्राणियों का हित करने की इच्छा से, श्रीगुरुनानक देशाटन के लिए विचार करने लगे।

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्रीगुरुनानकदेवचरिते
महाकाव्ये पञ्चदशः सर्गः



## अथ षोडशः सर्गः

अथैष नो केवलमात्मदेशं गत्वा परं देशमपीशलीनः ।
ब्रह्मात्मबोधामृतवर्षणेन कर्त्तुं जनान् तृप्तिमयानियेष ॥१॥

उस यात्राक्रम में, ब्रह्मनिष्ठ श्रीगुरुनानक ने न केवल अपने देश में, अपितु विदेशों में भी जाकर ब्रह्म-ज्ञानामृत की वर्षा से मनुष्यों को तृप्त करने की इच्छा की।

गतस्त्वसौ सिद्धिसमाधियुक्तः प्रकाशितो द्रागिव यत्र यत्र ।
तत्रैव तत्राभिनवप्रदीप्तिर्देदीप्यमाना सुखदा बभूव ॥२॥

सिद्धि हेतु समाधिनिष्ठ, आत्मज्ञान से प्रकाशित, श्रीगुरुनानक तत्काल जहाँ जहाँ गए वहां वहाँ दीप्तिमती, सुखदायिनी, अभिनव कान्ति प्रकट हुई।

उपादिशद् हिन्दुजनान् स भूयो, भो ब्राह्मणाः क्षत्रियवैश्यशूद्राः ।
अङ्गानि चत्वारि किल स्थ यूयं हरेः शरीरस्य जगन्मयस्य ॥३॥

उन्होंने वार वार हिन्दुओं को उपदेश दिया कि हे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रों ! तुम सब जगदाकार श्री हरि के शरीर के चार अङ्ग हो।

सर्वोऽपि युष्मासु समानसारः कश्चित् परस्मान्न लघुर्गुरुर्वा ।
देहस्य सर्वेऽवयवाः समानाः समा समेषामुपयोगितास्ति ॥४॥

तुम सव में, सब तत्त्व समान रूप से हैं। कोई भी किसी से छोटा या वड़ा नहीं है। जिस प्रकार देह के सभी अवयव समान होते हैं और सवकी उपयोगिता भी समान होती है। उसी प्रकार तुम सव भी समाज के लिए समानरूप से उपयोगी हो।

न जन्मना कोऽपि पुरस्क्रियार्हस्तिरस्क्रियार्होऽस्त्यथवा मनुष्यः ।
कर्मैव पूज्यं न च चर्म, पुंसां, कर्मैव हेतु-र्नहि जन्म मुक्तेः ॥५॥

न तो जन्ममात्र से कोई भी मनुष्य पुरस्कार योग्य होता है और न ही तिरस्कार योग्य होता है । मनुष्यों के कर्म ही आदर के विषय होते हैं, चर्म (रूप) नहीं । कर्म ही मनुष्यों की मुक्ति का कारण होता है, जन्म नहीं ।

ज्ञानाद् ऋते नैव नरस्य मुक्तिरित्युक्तिरेवात्र खलु प्रमाणम् ।
यज्जन्ममात्रेण नरो न कश्चित् प्रियोऽप्रियो वा जगदीश्वरस्य ॥६॥

ज्ञान के विना मनुष्य की मुक्ति नहीं होती है । यह वेद वाक्य ही इसमें प्रमाण है कि उस जगदीश्वर के लिए जन्ममात्र से न कोई प्रिय है, और न कोई अप्रिय ।

विप्रोऽपि दुष्कर्मसु सम्प्रवृत्तो हव्येषु कव्येषु विवर्जितव्यः ।
इति स्मृतिः स्पष्टमुपेक्ष्य जन्म स्तवीति कर्मैव शुभं जनस्य ॥७॥

यदि ब्राह्मण भी दुष्कर्म में प्रवृत्त है, तो हव्य (देवकार्य) और कव्य (पितृकार्य) में अनधिकृत मानना चाहिये, यह स्मृति वाक्य भी जन्म की स्पष्ट उपेक्षा करके शुभ कर्म की ही प्रशंसा करता है ।

स ब्राह्मणो ब्रह्मणि यस्य निष्ठा स क्षत्रियस्त्राणकरः सतां यः ।
वेशेन यः सञ्चरते स वैश्यो यः सेवते तं निगदन्ति शूद्रम् ॥८॥

वही ब्राह्मण है, जिसकी ब्रह्म में निष्ठा है । वही क्षत्रिय है, जो सज्जनों का रक्षक है । वही वैश्य है जो वेश (व्यापार) के द्वारा सञ्चरण करता है । और जो समाज की सेवा करता है, उसे शूद्र कहते हैं ।

अयं विभागः खलु कर्मजन्यस्तेनास्ति कर्मैव भुवि प्रधानम् ।
हेतुर्गरिम्णो यदि वा लघिम्नः कर्मैव, तत्रास्ति न जन्म हेतुः ॥९॥

यह जाति का विभाग कर्मजन्य है, अतः भूमण्डल पर कर्म ही प्रधान माना जाता है । किसी व्यक्ति की गरिमा अथवा लघिमा का हेतु कर्म ही है । गरिमा अथवा लघिमा का हेतु जन्म कदापि नहीं है ।

दुष्कर्मकृद् दुष्फलमस्य भुङ्क्ते सत्कर्मकृत् सत्फलमत्र जन्तुः ।
सामान्यमेवात्र च कर्तुरिष्टं न भोगभेदाय हि जन्मभेदः ॥१०॥

दुष्कर्म करने वाला, दुष्कर्म का फल भोगता है। सत्कर्मकर्त्ता जीव शुभ फल प्राप्त करता है। यह बात सामान्य रूप से कर्ता मात्र के लिए अभीप्सित हैं, जन्म का भेद भोग के भेद का कारण नहीं है।

व्याधिर्जरा मृत्युरथोपसर्गा वृद्धिक्षयौ दुःखसुखे च पुंसाम् ।
पापानि पुण्यानि यथाधमानां तथोत्तमानां किमु नोद्भवन्ति ॥११॥

मनुष्यों के सुख दुःख, उन्नति और अवनति, व्याधि (रोग), जरा (बुढ़ापा) मृत्यु और उपसर्ग, पाप और पुण्य जिस प्रकार अधम वर्णों को उत्पन्न होते हैं क्या उत्तम वर्ण के लिए उत्पन्न नहीं होते हैं! (अर्थात् समान रूप से सबको उत्पन्न होते हैं।

तस्माद् विहायाखिलजातिभेदान् सर्वे समत्वे विनिबद्धचित्ताः ।
अन्योऽन्यसौभ्रात्ररसेन सिक्ता हरिं भजन्तो विलसन्तु लोके ॥१२॥

इसलिए सभी मनुष्यों को चाहिए कि वे सम्पूर्ण जाति भेद को त्यागकर, समत्व की भावना में हृदय को लगायें, और परस्पर भाई चारे के स्नेह से सिञ्चित हुए लोक में हरि का भजन करते हुए सानन्द रहें।

इदं गुरोर्वागमृतं निपीय प्रत्यग्रजाग्रत्स्वसमत्वबोधाः ।
मत्वा निजानेकपितुः सुपुत्रान् प्रीतिं परां हिन्दुजना अवापुः ॥१३॥

श्रीगुरुनानक के इस वचनामृत का पान करके नूतन जागृति और समत्व ज्ञान को प्राप्त करके हिन्दुओं ने स्वयम् को एक पिता से उत्पन्न पुत्रों के समान मानकर प्ररम प्रेम प्राप्त किया।

अथैव हिन्दूनिव मुस्लिमाँश्च प्राप्यावदद् वाक्यविदां वरेण्यः ।
भो मुस्लिमा! यूयमिहैव देशे लब्ध्वा समुद्भूतिमिताः सुपुष्टिम् ॥१४॥

वाक्यशास्त्रज्ञों (वक्ताओं) में श्रेष्ठ इस सन्त ने हिन्दुओं के समान मुसलमानों के निकट जाकर भी कहा—कि हे मुसलमानों! तुम लोगों ने यहीं (भारत में) जन्म लेकर शरीरों का विकास किया है।

किमेष हिन्दूनिव मुस्लिमान् वः पुष्णाति नान्नेन जलेन नित्यम् ।
किं वः शरीराणि मृदास्य नैव विनिर्मितानीति विचारणीयम् ।।१५।।

क्या यह भारतभूमि हिन्दुओं के समान आप मुसलमानों की अन्न और जल से नित्य पुष्टि नहीं करती है ? क्या आप लोगों के शरीर इस भारतभूमि की मिट्टी से निर्मित नहीं हुए हैं ? (अर्थात् यह भारतभूमि हिन्दुओं के समान ही आप लोगों को भी अन्न और जल द्वारा पुष्टि करती है। और हिन्दुओं के तुल्य ही आपके भी शरीर भारतभूमि की मिट्टी से बने हैं) यह बात आपको विचारणीय है।

किं वः खुदा हिन्दुजनस्य चेशः पृथक् पृथक् द्वौ परमेश्वरौ स्तः ।
किं वः प्रसूति-स्थिति-मृत्यवोऽन्ये सन्त्यत्र किं हिन्दुजनस्य चान्ये ।।१६।।

क्या आप लोगों का खुदा और हिन्दुओं का ईश्वर ये दो पृथक् पृथक् परमेश्वर हैं। क्या आपका जन्म, पालन और मृत्यु हिन्दुओं से भिन्न प्रकार के हैं ? (अर्थात् नहीं।)

युष्मत्खुदा किं खलु युष्मदर्थे भिन्नप्रकारौ विदधे रवीन्दू ।
भिन्नं नभो वः पृथिवीञ्च भिन्नां भिन्नं जलं किं विदधे खुदा वः ।।१७।।

क्या तुम्हारे खुदा ने तुम्हारे (मुसलमानों के) लिए सूर्य और चन्द्रमा दूसरे बनाये हैं। क्या आपका आकाश, पृथिवी औह जल आपके खुदा ने आपके लिए भिन्न (पृथक) बनाये हैं ; (अर्थात् नहीं)

किं क्षुत्पिपासादिकदेहधर्मा हिन्दूजनानां भवताञ्च भिन्नाः ।
देहाश्च, देहावयवाश्च, तेषां क्रियाश्च, तेभ्यः किमु वो विभिन्नाः ।।१८।।

क्या तुम्हारे भूख और प्यास आदि शारीरिक धर्म हिन्दुओं से भिन्न हैं ? क्या शरीर, शरीर के अवयव और उनकी क्रियायें हिन्दुओं से तुम्हारे भिन्न हैं ? (अर्थात् नहीं।)

किमर्वदेशीय 'खुदा' स्वरूपाद् भिन्नः खुदा भारतवर्षवर्त्ती ।
अर्वीयभाषामिव किन्न वेत्ति स भारतीयामपि साधुभाषाम् ।।१९।।

क्या अरब देशवासियों का खुदा भारतवर्षवासियों के खुदा से भिन्न है ? क्या वह अरबराष्ट्रिय खुदा अरबी भाषा को ही जानता है और भारतीयों की सीधी सच्ची भाषा को नहीं जानता है।

किं मस्जिदान्येव च तत्प्रियाणि न मन्दिराण्यद्भुतवैभवानि ।
वाद्यैर्विहीनं स शृणोत्यजानं पूजाञ्च वाद्यैर्मधुरां न कस्मात् ॥२०॥

क्या तुम्हारे खुदा को मस्जिद ही प्रिय हैं और अद्भुत वैभव सम्पन्न मन्दिर प्रिय नहीं हैं। आपका खुदा क्या वाद्ययन्त्र (गायन, वादन और नृत्य) से रहित अजानमात्र को ही सुनता है। और वाद्ययन्त्रमय मधुर पूजा की वाणी को नहीं सुनता है।

उच्चैरजानध्वनिना न निद्राभङ्गेन कोपं कुरुते 'खुदा' वः ।
पूजासु घण्टाध्वनिनाऽस्य निद्रा प्रयाति भङ्गं ननु कोऽत्र हेतुः ॥२१॥

आपका खुदा उच्च स्वर वाली अजान की ध्वनि से निद्रा के भङ्ग हो जाने के कारण क्रोध नहीं करता है ? केवल आपके खुदा की निद्रा घण्टों की ध्वनि से ही भङ्ग होती है ? इसमें क्या कारण है ?

भो मुस्लिमा ! भारतवासिनो वः पितामहा वा प्रपितामहा वा ।
आसन् न किं हिन्दव एव पूर्वे रक्तं न तेषां किमु वः शरीरे ॥२२॥

रे भारतीय मुसलमानों ! क्या आपके पितामह (बाबा) अथवा प्रपितामह (पड़बाबा) हिन्दू नहीं थे, क्या आपके शरीरों में अपने पूर्वजों का रक्त नहीं है ? (अर्थात् है)

निरर्थकान् मुञ्चत भो विभेदान् प्रकल्पितान् वैरविरोधमूलान् ।
सुता हरेरेव समेऽपि भूमौ किं हिन्दवो वा किमु मुस्लिमा वा ॥२३॥

इसलिए निरर्थक् कल्पित शत्रुता और विरोध के मूल भेद भावों को छोड़ दो। आप इस संसार में सभी परमात्मा की समान सन्तान हो चाहे आप हिन्दू हैं अथवा आप मुसनमान हैं।

सर्वान् समं स्निह्यति सोऽत्र जीवान् स्वोत्पादितान् रक्षति चातिहृष्टः ।
द्वेषं घृणां वा विदधत् परस्मिन् न रोचते क्रूरसुतश्च तस्मै ॥२४॥

प्रसन्न हुआ वह परमात्मा सभी जीवों को समान रूप से स्नेह करता है, समान रूप से उत्पन्न करता है, और समान रूप से सबका पालन करता है। जो क्रूर पुत्र, दूसरे पुत्रों से द्वेष और घृणा करते हैं। परमात्मा को वे प्रिय नहीं हैं।

सर्वस्य लोकस्य पिता दयालुर्दयां गुणं प्राचर्छति जीवमात्रे ।
सर्वेषु जीवेषु समानदृष्टिर्दयापरस्तस्य जनः प्रियोऽतः ॥२५॥

वह दयालु परमात्मा सम्पूर्ण संसार का पिता है और जीव मात्र पर दया करता है। सभी जीवों को वह समानदृष्टि से देखता है, इसलिये उसे दयावान् मनुष्य बहुत प्रिय है।

पुत्रः पितुः कोऽपि कियद्गुणोऽपि द्वेष्टीतरान् भ्रातृजनान् यदीह।
न तं पिता स्निह्यति, निर्गुणोऽपि साधुः प्रियस्तस्य च वीतवैरः ॥२६॥

पिता का कोई भी पुत्र चाहे कितना ही गुणवान् हो, यदि वह अन्य भाइयों से द्वेष करता है तो पिता उससे कदापि स्नेह नहीं करता है। यदि पुत्र गुणहीन भी है किन्तु वैरभाव से रहित है तो पिता उससे स्नेह करता है।

स एव ईशोऽस्ति खुदा स एव, स एव च ख्रिस्तजनस्य गौडः ।
तं सेवते यो हि यथैव तस्मिँस्तुष्टस्तथैव स्वसुते पिता सः ॥२७॥

वही ईश्वर है, वही खुदा है वही ईसाइयों का God (गौड) है। जो भी व्यक्ति उसकी जिस रूप में उपासना करता है। वह परमेश्वर पिता के समान उस पुत्रतुल्य सन्तान पर प्रसन्न रहता है।

सर्वा गिरस्तस्य सुखं जनानां यच्छन्ति शुद्धा अथवाप्यशुद्धाः ।
पिता गिरां नैव सुतस्य शुद्धिं प्रीतिं परां स्वं प्रति काङ्क्षतीष्टाम् ॥२८॥

मनुष्यों की शुद्ध अथवा अशुद्ध सम्पूर्ण वाणियाँ उस परमेश्वर को सुख देती हैं। पिता जैसे पुत्र की वाणी की शुद्धता पर ध्यान नहीं देता है, वह तो अपने प्रति परम प्यार मयी वाणी को सुनना चाहता है। वैसे ही परमात्मा भी शुद्धि-अशुद्धि पर ध्यान न देकर, केवल स्नेहमयी वाणी सुनना चाहता है।

तमीश्वरं प्रीणयितुञ्च पन्था न कश्चिदेकोऽस्त्यमितस्वरूपम् ।
यथैव कोऽपीच्छति सेवते तं परस्य तत्रास्तु कथं विरोधः ॥२९॥

उस अनन्त रूपों वाले ईश्वर को प्रसन्न करने के लिए कोई एक मार्ग निश्चित नहीं है। उस परमात्मा को प्रसन्न करने के लिए अनेक मार्ग हैं। जो व्यक्ति जिस पद्धति को अपनाता है, परमात्मा उससे ही खुश हो जाता है। फिर एक पद्धति का, दूसरी पद्धति से विरोध कैसा ?

वहन्त्यनेकाः सरितः पृथिव्यां पृथक् पृथग् यान्ति पथा यथेष्टम् ।
अन्योऽन्यतन्त्रा अथवा स्वतन्त्रास्ताः प्राप्नुवन्त्येव महासमुद्रम् ॥३०॥

जिस प्रकार अनेक नदियां पृथिवी पर पृथक् पृथक् मार्ग में इच्छानुसार बहती हैं। कोई नदी एक दूसरे से मिलकर चलती है, तो कोई स्वतन्त्र रूप से बहती हैं। किन्तु सभी का लक्ष्य एक मात्र समुद्र को प्राप्त करना है।

एवं तमेकं पुरुषा अनेके भिन्नेन भिन्नेन निजेप्सितेन ।
विना विरोधेन पथा चलन्तः सम्प्राप्नुवन्त्येव नमस्यमीशम् ॥३१॥

उसी प्रकार अनेक पुरुष अपनी इच्छानुसार बिना किसी विरोध के, भिन्न-भिन्न मार्ग पर चलते हुए, प्रणाम करने योग्य, उस एक मात्र परब्रह्म को प्राप्त कर लेते हैं।

पैगम्बरो वापि पुरोहितो वा मुल्लामहामाहिरमौलवी वा ।
पाद्रीवरो वा गुरुणेत्थमुक्ताः प्रभाविता ज्ञानयुता बभूवुः ॥३२॥

क्या पैगम्बर ? क्या पुरोहित ? क्या मुल्ला ? क्या विद्वान् मौलवी ? और क्या श्रेष्ठ पादरी ? सभी श्रीगुरुनानक द्वारा इस प्रकार कहे गये उपदेश से ज्ञानयुत और प्रभावित हुए।

श्रुत्वा वचः स्वादुमहामनोज्ञं केचिच्च केचिच्च निरीक्ष्य रूपम् ।
समीक्ष्य सिद्धान्तममुष्य केचित् प्रभावशीलस्य गुरोः कृपालोः ॥३३॥

कुछ लोग परम प्रभावशाली कृपालु श्रीगुरुनानक के सुमधुर, मनोहर, वचनों को सुनकर और कुछ उनके सुन्दर रूप को देखकर, और कुछ उनके सिद्धांतों की समीक्षा करके—

पाखण्डिनो रूढिविचारबद्धा हिन्दूजना वा खलु मुस्लिमा वा ।
तद्वाक्यगंगासलिलेन पूताः सदाभवन् सिञ्चितभावबोधाः ॥३४॥

रूढिवादी पाखण्डी हिन्दू और मुसलमान सबके सब उनके वाक्यरूपी गंगा जल से सर्वदा के लिए पवित्र ज्ञानभाव से अभिषिक्त हुए।

विहाय दुर्दानवतां च कुत्सां सङ्कीर्णतां चाशुभभावभङ्गीम् ।
बहिस्तथान्तः सरसा बभूवुर्मतैक्यभावा नरताप्रियाश्च ॥३५॥

दुष्ट दानवता, कुत्सा (निन्दा) और सङ्कीर्णता आदि अशुभ भावनाओं को छोड़कर, अन्दर और बाहर से सानन्द एकमत होकर मानवता के पक्षपाती हो गए।

त्यागं च शीलं च दयादिभावान् सनातनान् मानवतामहत्त्वम् ।
भूयोऽपि संस्थाप्य नरेषु तेन युगान्तरं नीतमहो नृलोके ॥३६॥

आश्चर्य है कि श्री गुरुनानक ने लोगों में त्याग, शील (चरित्र) दया आदि सनातन मानवताओं की भावनाओं की पुरुषों में पुनः स्थापना करके युगान्तर कर कर दिया (नवीन युग उपस्थित कर दिया)

संकीर्णतायाः जनमानसेभ्यः सदैव दूरीकरणे सयत्नः ।
श्रीनानको ज्ञानविवर्धनाय चतुर्थवारं कृतवान् सुयात्राम् ॥३७॥

सदैव यत्न पूर्वक जनमानस से संकीर्ण भाव को दूर करने के लिए और मनुष्यों के ज्ञानवर्धन के लिए, श्रीनानक ने चार बार पदयात्रा की।

मन्ये चतस्रो गुरुनानकस्य प्रमाणिताः शोभनशान्तयात्राः ।
धर्मार्थकामादिचतुष्टयस्य पुनः प्रतिष्ठार्थमहो ! धरायाम् ॥३८॥

श्रीगुरुनानक ने मानों धरती पर धर्म, अर्थ, काम और मोक्षात्मक पुरुषार्थ-चतुष्टय की स्थापनार्थ ही, सुन्दर शान्त और सुखद चार यात्रायें की थीं।

नेपालरोमादिविदेशसंघान् गत्वा गुरुर्वै गुरुतां दधानः ।
लक्षाधिकेभ्योऽप्यददात् द्वितीयं शिष्यत्वमानन्दयुतः स्वकीयम् ॥३९॥

प्रसन्नमन श्रीगुरुनानक ने गुरुत्व की गरिमा को धारण करते हुए, नेपाल, रोम आदि विदेशों में जाकर, लाखों से अधिक पुरुषों को शिष्यत्व प्रदान किया।

पुनर्गुरुर्विंशतिहायनानि क्रमात् समागत्य गृहं व्यतीत्य ।
साकं भगिन्या प्रियया सुताभ्यां बभूव गार्हस्थ्यरसेषु मग्नः ॥४०॥

पुनः श्रीगुरुनानक क्रमशः तीस वर्ष यात्रा में व्यतीत करके घर आये और वहिन, पत्नी और पुत्रों के साथ गृहस्थ रस का आनन्द लेने लगे।

कार्याणि सर्वाणि गृहस्थतायाः सुस्नेहसौजन्यसुवर्षणेन ।
कुर्वन्ति तृप्ताः स्म सुभृत्यवर्गाः श्रीनानकादेशपयः पिबन्तः ॥४१॥

श्रीगुरुनानक के आदेशरूपी दूध का पान करता हुआ सेवक समूह, स्नेह एवं सौजन्य भाव से गृहस्थ के सभी कार्यों को करता हुआ सन्तुष्ट रहता था।

प्रातश्च सायं स्वयमेष लोकान् प्रबोधयन्नान्तरिकान् स्वकीयान् ।
भजत्यहोरात्रमथ स्म नाम प्रभोर्गुणान् गायति शान्तियुक्तः ॥४२॥

यह श्रीगुरुनानक प्रातः काल और सांयकाल अपने अन्तरंगों (मित्रों) को ज्ञानोपदेश देते थे। तथा स्वयं रात दिन शान्तचित्त होकर प्रभु का गुणगान करते थे।

तात्कालिका भूपवराश्च विज्ञाः सन्यासिनः साधुवराश्च तज्ज्ञाः ।
श्रीनानकं प्राप्य सकृत् प्रयान्ति तृप्ति समग्रं प्रविहाय वस्तु ॥४३॥

तत्कालीन श्रेष्ठ राजसमूह, विज्ञजन साधु और सन्यासी तथा तत्त्वज्ञ लोग श्रीनानक को एक वार भी पाकर सब कुछ भूलकर तृप्ति का अनुभव करते थे।

भाषासु हिन्द्यादिषु नानकेन सृष्टानि गीतानि च गीतिकाश्च ।
जिह्वासु यानि प्रमुदा जनानां भ्रमन्ति पुष्पेषु यथा मिलिन्दाः ॥४४॥

हिन्दी और पंजाबी आदि भाषाओं में लिखे तथा गाये गए गुरु नानक के सुन्दर भजन आज भी लोगों की जिह्वाओं पर, फूलों पर भ्रमर के समान, प्रसन्न हुए गाये जा रहे हैं।

एवं स्वोत्तरजीवनस्य ससुखं कालं व्यतीत्याखिलं
ज्ञानं ज्ञानपिपासवे प्रतिपदं लोकाय दत्त्वाद्भुतम् ।
श्रीमन्नानकदेवदेहधरणो देवः स लोकार्तिहा
श्रीचन्द्राय सुताय दायमखिलं दत्त्वा जहौ भूतलम् ॥४५॥

इस प्रकार अपने उत्तरकालीन सम्पूर्ण जीवन को सुखपूर्वक व्यतीत करके, ज्ञानपिपासु जनों के लिये अद्भुत ज्ञान प्रदान करके, लोक की पीड़ा को नष्ट करने वाले, श्रीनानकदेव के रूप में अवतीर्ण हुए, परमदेव ने श्रीचन्द्र नामक पुत्र के लिए अपना सर्वस्व देकर इस भूलोक का परित्याग कर दिया।

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्री गुरुनानकदेवचरिते महाकाव्ये षोडशः सर्गः ।



# अथ सप्तदशः परिशिष्टसर्गः

ततः परं नैव तले पृथिव्याः केनापि कायाकलितः सदृष्टः ।
परन्तु नाद्यापि नरोऽस्ति कश्चिच्छ्रीनानको यस्य न मानसेऽस्ति ॥१॥

तब से आज तक यद्यपि श्री नानक उस रूप में (सशरीर) किसी के द्वारा नहीं देखे गए, पुनरपि कोई भी ऐसा व्यक्ति पृथ्वी पर नहीं है। जिसके हृदय में श्रीनानक विद्यमान न हों।

कथं कथं साधुशिरोमणेः कः शक्नोति हर्त्तुं विशदप्रभावम् ।
पदाम्बुजस्पष्टभुवीह तस्य ख्यातानि चिह्नानि बहूनि सन्ति ॥२॥

उस सन्तशिरोमणि के विशदप्रभाव को हरण करने में भला कोई कैसे समर्थ हो सकता है ? आज भी श्रीगुरुनानक के चरण कमलों से स्पृष्ट इस भूतल पर उनके बहुत से प्रसिद्ध स्मारक हैं।

कैवाश्रमाणां गुरुमन्दिरणां कथा तु तन्नामविनिर्मितानाम् ।
ततोऽधिकं दर्शनमस्ति तस्य व्याप्तं नवं शाश्वतिकं मनःसु ॥३॥

उनके नाम पर बने आश्रम और गुरुद्वारों की तो कथा ही क्या है ? उनसे भी अधिक जनमानसों में नित्य नवीन रूप में व्याप्त, उनके उपदेश और, दर्शन महत्त्वपूर्ण हैं।

आजीवनं विज्ञसमष्टिपूज्यो निर्मथ्य यत् स्वात्मसमुद्रमत्र ।
रत्नं निराकारपरेशरूपं प्रबोधरूपं विशदीचकार ॥४॥

आजीवन आत्मज्ञान रूपी सागर का मन्थन करके विज्ञजन द्वारा पूजित सन्तशिरोमणि श्रीनानक ने निराकार परमेश्वर के प्रबोध रूप-रत्न को (जनसमूह के सामने) प्रकट किया।

पठन्तु तद्वीक्ष्य विशुद्धबोधाः पुनस्तदेवेह समाचरन्तु ।
ततः परं मानवतास्वरूपं स्वयं भविष्यत्यतिकान्तियुक्तम् ॥५॥

विशुद्ध ज्ञान वाले सज्जन उस ब्रह्म का साक्षात्कार करके, तदनुरूप आचरण करें। तत्पश्चात् मानवता का स्वरूप अपने आप ही कान्तियुक्त हो उठेगा।

निरञ्जनं ब्रह्मविकारहीनं चिरं तथोङ्कार इति प्रसिद्धम् ।
मायाविशिष्टं भुवनं समस्तं स्वरूपतामत्र नयत्यरूपम् ॥६॥

निरञ्जन, विकारहीन, सनातन ब्रह्म जो 'ओङ्कार' इस नाम से प्रसिद्ध है। माया विशिष्ट होकर ही सकलरूपरहित (निराकार) ब्रह्म स्वरूपत्व (साकारता) को प्राप्त करता है।

तदेव हेतुर्जगतः पुराणः सनातनः सत्पुरुषः प्रसिद्धः ।
दिक्कालसीमाक्रमतः परेशो वैरेण हीनश्च भयेन हीनः ॥७॥

वही ब्रह्म संसार का हेतु है। वही पुराण पुरुष प्रसिद्ध सनातन है। वही ब्रह्म दिशा और काल की सीमा से परे है तथा भय और वैरहीन परमेश्वर है।

तन्निर्गुणं ब्रह्म जगत्सु पूर्णं वृत्यानुकूलं खलु साधकानाम् ।
गुणत्वमाप्नोति तथोभयत्वं शब्दादिकानां च विभासकत्वम् ॥८॥

वह निर्गुण पूर्ण ब्रह्म संसार में साधकों की वृत्ति के अनुसार सगुण तथा निर्गुण (साकार और निराकार) या उभयविशिष्ट शब्द आदि विषयों का प्रकाशक है।

परं मनोवाग्ग्रहणात् तदेव स्वयं प्रकाशं प्रतिभासितञ्च ।
जले स्थले व्याप्तमपीङ्गितेन ज्ञाप्यं सुसूक्ष्मं गहनं विशालम् ॥९॥

वह परब्रह्म मन और वाणी से परे हैं, वही सर्वप्रतिष्ठित स्वयं प्रकाश है, वही जल और स्थल में व्याप्त है, वही सूक्ष्म और विराट् स्वरूप है और वही संकेत से जानने योग्य है।

प्राप्तं गुणत्वन्तु तदेव ब्रह्म स्वमाध्यमेन प्रतिपन्नरूपम् ।
रात्रिन्दिवं भाति रवौ च चन्द्रे कालेन तत्त्वेषु जलादिकेषु ॥१०॥

वही परब्रह्म, सगुण होकर, अपने माध्यम से रूप धारण करता है। समयानुसार रात्रि में चन्द्र, दिन में सूर्य तथा जलादि तत्वों में विभिन्न रूप में भासित होता रहता है।

अव्यक्तरूपात् सगुणं स्वरूपं निर्माय तद् ब्रह्म सदैव पूर्णम् ।
ओङ्कार नामैकमिहाद्वितीयं सत्यं परं सृष्टिविधिं व्यनक्ति ॥११॥

अद्वितीय ओङ्कार नाम से विख्यात परमपूर्ण सत्य ब्रह्म ही अपने अव्यक्त स्वरूप से नाना सगुण स्वरूपों को धारण करके सृष्टि की रचना किया करता है।

परापरं ब्रह्म विनाशहीनं यमादिकानां विहितं क्रियासु ।
आदौ तु सृष्टेः प्रणवस्य वाच्यं निरावलम्बं खलु सत्यमासीत् ॥१२॥

वही ब्रह्म पर और अपर है, वही विनाश रहित है। वही यम आदिकों की क्रियाओं में व्याप्त है। सृष्टि की आदि में वही निरावलम्ब सत्य स्वरूप ब्रह्म प्रणव (ओङ्कार) का वाचक रहा है।

वागिन्द्रियैरत्र परेशसत्तानामानि सूक्तानि तु यानि यानि ।
तान्यप्रधानानि च कल्पितानि जात्यादिभिः शाश्वतनाम सत्यम् ॥१३॥

उस परम सत्ता के वाणी आदि इन्द्रियों के द्वारा, जितने भी नाम निरूपित हैं। वे सब जात्यादि से कल्पित अप्रधान (गौण) नाम हैं। उनमें ब्रह्म का वास्तविक नाम 'शाश्वत-सत्य' (नित्य-सत्य-स्वरूप) है।

भूतानि सर्वाणि चराचराणि यस्मिन् विलीनानि भवन्ति काले ।
परात्परं ब्रह्म तदेव साधो जन्मादिकानामपि हेतुभूतम् ॥१४॥

अवसर आने पर जिस (परब्रह्म) में चराचरात्मक (चेतनाचेतनात्मक) सम्पूर्ण भूत (पृथ्वी, जल, तेज, वायु और आकाश) विलीन हो जाते हैं। वही ब्रह्म पर और अपर से भिन्न है। वही 'ब्रह्म' जन्म-पालन और मृत्यु का हेतु है।

अन्तः स्थितं ब्रह्म तदेव सुस्थं मुख्यं च लोकेषु सदाखिलेषु ।
महामहीध्रेण विभाति तुल्यं विदार्य निम्नोन्नततां जनानाम् ॥१५॥

समस्त लोक के भीतर सर्वदा रहने वाला मुख्यतत्व वही ब्रह्म है। वह लोगों की अधम और उत्तम कोटि को पार करके विशाल वृक्ष के समान शोभित होता रहता है। (भाव यह है कि जिस प्रकार वृक्ष उन्नत, सम और विषम भूमि को विदीर्णकर ऊपर उठकर शोभित होता है, उसी प्रकार ब्रह्म भी सम, विषम और उन्नत कोटि से परे है।.

ज्योतिर्मयं तद् भुवनैकनाथं व्याप्तं मनःस्वत्र चराचराणाम् ।
स्थित्यादि दक्षस्य करालमूर्त्तेः कालस्य कालं न भजन्ति मूढाः ॥१६॥

चेतनाचेतनात्मक जगत् की हृदयरूपी गुहा में व्याप्त ज्योतिस्वरूप, सम्पूर्ण भुवनों के एक मात्र पति, दक्ष आदि प्रजापतियों की भी स्थिति संहारादि के जनक, करालमूर्ति (भयङ्करमूर्ति) काल के भी काल (विनाशक) उस ब्रह्म को मूर्ख लोग नहीं भजते हैं। (नहीं समझ पाते हैं)।

सनातनः शक्तिनिधिः परेशो ज्ञानक्रियाप्रोन्नतशौर्यवीर्यः ।
जीवात्मनश्च प्रकृतेर्नियन्ता महाबलश्चास्ति गुणालयोऽसौ ॥१७॥

वही पर ब्रह्म सनातन स्वरूप है। शक्ति स्वरूप हैं। ज्ञान क्रिया से भी परे शौर्य रूपी पराक्रम से सम्पन्न है। जीवात्मा और प्रकृति का नियन्ता, महाबली और गुणों का सागर है।

दृग्गोचरस्त्वस्ति न तस्य कश्चित् संरक्षको वात्र पतिर्नृलोके ।
नाथः स एवास्ति विभुर्धराया लिङ्गं विना दीप्तिमयो हिरण्यः ॥१८॥

इस मनुष्य लोक में उस (परब्रह्म) का संरक्षक या पति अथवा द्रष्टा नहीं है, वही विभु उस संसार का स्वामी है। वह हिरण्य के समान दीप्तिमान् है और लिङ्ग विहीन है।

ईशं सदायोनिजमत्र लोके प्राप्तुं तमीशोऽस्ति नरो मुमुक्षुः ।
आस्थायुतः स्वीयगुरौ नितान्तं सज्ज्ञानसौशील्यदयादिपूर्णे ॥१९॥

ज्ञान सम्पन्न, नम्रता दया आदि गुणों से परिपूर्ण अपने गुरु के प्रति आस्थावान् मुमुक्षुः (मोक्ष का इच्छुक) पुरुष ही सर्वदा अयोनिज उस परब्रह्म को इस लोक में प्राप्त कर सकता है।

तन्निर्गुणेशस्य सदा शुभेच्छां मत्त्वैव तस्यास्ति शुभं गुणत्वम् ।
अहङ्कृतेः प्रस्फुरणं स्वयं यत् तदेव सृष्टेः कथितं हि मूलम् ॥२०॥

वह निर्गुण ब्रह्म अपनी आज्ञा को (अपनी इच्छा को) मानकर ही शुभ सगुण रूप को प्राप्त करता है। अहङ्कार जो स्वतः प्रस्फुरण होता है, वही सृष्टि का आदि मूल है।

गुणास्त्रयो दार्शनिकाश्च माया तत्त्वान्यविद्या च मतानि यानि ।
अहङ्कृतौ तानि चरन्ति कार्यं लीनानि नित्यन्तु पृथक् पृथग्वै ॥२१॥

दर्शन शास्त्रज्ञों द्वारा तीन गुण (सत्त्व, रज और तम), माया, अविद्या आदि तत्त्व हैं। वे सब अहङ्कार में लीन होकर पृथक् पृथक् रूप से कार्य करते हैं।

अहङ्कृतिः सैव चिरप्रसिद्धा लोके सदैव प्रकृतेः सुयोनिः ।
एवं स एवास्ति जगत्सु नानारूपासु संज्ञासु सृतः परेशः ॥२२॥

लोक में, वही अहंकार प्रकृति का जनक, सर्वदा चिरकाल से प्रसिद्ध है। इस प्रकार संसार में नानारूपों और नामों में वही सर्वशक्तिमान् परब्रह्म व्याप्त है।

भिन्नाकृतिष्वत्र समस्तजीवा भिन्नाः स्वसीमासु पृथग् वसन्तः ।
तस्येश्वरस्यैव मतानि मत्त्वा भ्रमन्ति वश्या इव कालचक्रे ॥२३॥

इस संसार में, भिन्न-भिन्न आकारों में समस्त जीव, अपनी अपनी सीमा में पृथक् पृथक् रहते हुए, उस सर्वेश्वर के ही आदेश को मानकर, आधीन के समान कालचक्र में घूमते रहते हैं।

सृष्टिप्रशाखाभिरगोचरोऽसौ सर्वेश्वरो विश्वविशालवृक्षः ।
स्थूले च सूक्ष्मे च समुद्रमध्येऽचलस्थितिर्बिम्बति सर्वकाले ॥२४॥

वह अगोचर (इन्द्रियों द्वारा न देखे जाने योग्य) सर्वेश्वर सृष्टि रूपी प्रशाखाओं से युक्त विश्व रूप विशाल वृक्ष है। स्थूल और सूक्ष्म समुद्रादि के मध्य में अचलस्थिति वाला हर समय प्रतिबिम्बित होता रहता है।

प्रसूयते विश्वमिदं समस्तं चराचरं याति लयं च काले ।
तन्निर्गुणेशस्य विचारमात्रात् सञ्जायते देवगणोऽपि तद्वत् ॥२५॥

उस निर्गुणब्रह्म के विचारमात्र से समय समय पर, यह चेतनाचेतनात्मक अखिल विश्व उत्पन्न होता है और लय (विनाश) को प्राप्त होता है। उसी प्रकार समय समय पर देवगण भी उत्पन्न और विनष्ट होता रहता है।

तत्त्वानि पञ्चात्र तथेन्द्रियाणि ख्याताश्च तेषां विषयाः समस्ताः ।
माया च शक्तिः प्रकृतिर्विकारास्तद्ब्रह्मणः सन्ति परार्द्धि जाताः ॥२६॥

पाँचतत्त्व, एकादश इन्द्रियाँ (पाँच कर्मेन्द्रियाँ, पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ और मन) और उनके विषय, माया-शक्ति (प्रकृति) और उसके विकार, उस परब्रह्म से ही प्रसूत (उत्पन्न) हैं।

अग्नेः स्फुलिङ्गा बहवोऽत्र यद्वत् दीप्ताद् भवन्त्यक्षरतस्तु तद्वत् ।
सोपाधिका रूपयुता च सृष्टिः सञ्जायते याति लयं च तस्मिन् ॥२७॥

जिस प्रकार प्रदीप्त अग्नि से बहुत सी चिनगारियां उत्पन्न होती हैं, उसी प्रकार अक्षर (शब्द) ब्रह्म से सोपाधिक (नाम, रूपमयी) सृष्टि उत्पन्न होती है और उसी शब्द ब्रह्म में लीन हो जाती है।

सिन्धौ ह्रदेऽत्रास्ति यथा तरङ्गः स्वर्णे यथा भूषणमस्ति लीनम् ।
तथा घटाकाश इवास्ति सृष्टौ व्याप्तं परब्रह्म समस्तमूलम् ॥२८॥

जिस प्रकार सागर में तरङ्ग और सुवर्ण (सोने) में आभूषण लीन रहते हैं। उसी प्रकार सृष्टि में घटाकाश के समान सकल जगत् के मूल, परब्रह्म व्याप्त रहते हैं।

पुण्यं च पापञ्च तमः प्रकाशो मृत्युस्तथा जीवनमत्र लोके ।
विरोधिनः सन्ति परस्परं वै स्थितिः परेशस्य समास्ति तेषु ॥२९॥

इस संसार में पुण्य और पाप, अन्धकार और प्रकाश, तथा जीवन और मृत्यु परस्पर विरोधी हैं। परन्तु उन सब में परब्रह्म की स्थिति समान रूप से व्याप्त है।

यत्कारणं ब्रह्म सदैव तस्मादुत्पद्यते कार्यमनादिसत्यात् ।
यतः स्रवत्यत्र कदापि लोके न सैकतान्मञ्जुलतैलधारा ।।३०।।

जो अनादिकारण सत्यस्वरूप ब्रह्म है, उस सत्यस्वरूप ब्रह्म से ही कार्यरूप जगत् की उत्पत्ति होती है, क्योंकि लोक में वालू रेत से कभी भी शोभन तेल की धारा कदापि स्रवित (प्रवाहित) नहीं होती है ।

क्षणं स्थितं यद्यपि दृश्यमानं सुस्वप्नवद् विश्वमिदं समस्तम् ।
तद् ब्रह्मणः कर्ममयं तथापि ख्यातं सदावासगृहं तदेव ।।३१।।

यद्यपि यह समस्त दृश्यमान विश्व स्वप्नवद् क्षणिक है । फिर भी उस ब्रह्म का कर्ममय वही आवासगृह प्रसिद्ध है ।

जीवात्मनस्तत्परमात्मनश्च वासोऽस्ति नारीनरवन्नितान्तम् ।
स्थाने सदैकत्र तमोमयाहं द्वयोर्निरोधोऽस्ति समागमस्य ।।३२।।

उस परमात्मा और जीवात्मा का नर-नारी के समान सदैव एक ही स्थान पर सहवास रहता है, किन्तु तमोमय (अज्ञानमय) अहंकार दोनों (परमात्मा और जीवात्मा) के समागम का प्रतिरोधक है ।

इयं त्वहंकारमयी प्रवृत्तिर्भयानकव्याधिरिवास्ति लोके ।
यत्कारणाद्भेदमयः कुभावः सञ्जायते स्वात्मविनाशकारी ।।३३।।

यह अहङ्कारमयी प्रवृत्ति संसार में, व्याधि के समान कष्टप्रद है । इसके ही कारण भेदमय कुत्सितभाव पैदा होता है, जो आत्मविनाशकारी है ।

मा द्वैतभावस्य मनुष्यलोके क्रियाः सृताः सन्ति च वासनाश्च ।
धनं च विद्या नवयौवनादि निगद्यतेऽहंकृतिरेव हेतुः ।।३४।।

मनुष्यलोक में जो द्वैतभावना की क्रियाएँ, वासनाएँ, धन, विद्या और नवयौवन आदि हैं । उन सबका हेतु अहङ्कार ही है ।

पुण्यादयः संयमनादयो ये सर्वे ह्यहङ्कारवशात् मृषैव ।
रक्ता विरक्ताश्च सदैव भूत्वाहङ्कारदासाः परितश्चरन्ति ॥३५॥

पुण्यादि और संयमनादि अब अहङ्कार के वशीभूत होने के कारण, मिथ्या ही हैं। ये सब सर्वदा अहंकार के वशवर्ती होकर, अनुरक्त और विरक्त हुए चारों ओर घूमते रहते हैं।

यान्यन्तरंगाणि हि साधनानि सत्सङ्गवासश्च गुरोः सपर्या ।
तान्येव सन्त्यत्र निवृत्तिमूलं रोगस्य नान्यत् खलु तस्य किञ्चित् ॥३६

यहाँ जो अन्तरङ्ग साधन सत्सङ्ग और गुरु सेवा है। वे ही अहंकार रूपी व्याधि की निवृत्ति के मूल हैं।

अहङ्कृतेर्योऽस्ति महाविजेता सत्साधकस्त्वस्ति सदा स एव ।
भक्तः स एवास्ति तथेश्वरस्य यात्यात्मशान्तिं च स एव जीवन् ॥३७॥

जो अहंकार का नित्य महाविजेता है, वही उत्कृष्ट साधक है। वही परमेश्वर का परमभक्त है। वही जीते हुए परम शान्ति प्राप्त करता है।

त्रैगुण्यमायास्ति तु या स्वरूपा बालेव विष्णो रमणीह रम्या ।
सैवात्र कामादिषु सञ्चरन्ती सम्मोहयत्याशु समस्तजीवान् ॥३८॥

परब्रह्म विष्णु की रमणी तुल्य जो सुन्दरी त्रिगुणात्मिका माया है, वही कामादि में सञ्चरण करती हुई, सांसारिक जीवों को यथा शीघ्र मोहित करती रहती है।

ब्रह्मा च विष्णुश्च तथा महेशो मायात्मजाः सन्ति यदा तु सर्वे ।
कार्यं च कुर्वन्ति निजं सदैव प्राणात्मवान् कोऽस्ति विभुस्तु तर्त्तुम् ॥३९

जब ब्रह्मा, विष्णु और महेश आदि देवता सभी मायात्मज (मायाजन्य) हैं। उसी से प्रेरित हुए कार्य करते हैं। तब ऐसा कौन प्राणी हैं, जो उस माया को पार कर सकता है ?

गुणादयो नैव धनादयो वा पुत्रादयो नैव भजन्ति जातु ।
सत्साधनत्वं खलु मुक्तिमार्गे ब्रह्मात्मबोधं प्रविहाय शुद्धम् ॥४०॥

शुद्धब्रह्म और आत्मा की एकता के ज्ञान को छोड़कर, शब्द आदि (ऐश्वर्य आदि) धनादि और पुत्रादि विषय, मुक्ति मार्ग के सत्साधन नहीं हैं ।

ईशांशकः शाश्वतिकोऽत्र जीवो मायानुगस्तस्य सदाज्ञया हि ।
पुनः पुनर्याति जगत्यनन्तं जन्मादिकं योनिषु कर्मबद्धः ॥४१॥

इस संसार में यह ईश्वरांश (ईश्वर का अंश) शाश्वत (नित्य) 'जीव' माया का अनुगामी होकर, उसकी आज्ञा से कर्मवद्ध हुआ, बार-बार विभिन्न योनियों में जन्म और मृत्यु को प्राप्त करता रहता है ।

यथोत्थितो याति पुनस्तरङ्गो लीनत्वमब्धेः सलिले विशाले ।
तथात्मतत्त्वं परमात्मतत्त्वे सम्मेलनाद्याति पुनर्न जन्म ॥४२॥

जिस प्रकार उठी हुई तरंग, पुनः समुद्र की विशाल जलराशि में लीन हो जाती है । उसी प्रकार आत्मा परमात्मा में लीन होने के बाद, पुनः जन्म प्राप्त नहीं करता है ।

यच्चेतनोऽस्त्यत्र तु मर्त्यलोके सर्वाधिकः पुण्यमयो मनुष्यः ।
तच्चेद् वृथा जन्म नयत्यनीशं पुनः पुनर्याति हि जन्ममृत्यू ॥४३॥

इस संसार में जो भी सर्वाधिक चेतन पुण्यात्मा मनुष्य है । वह यदि ईश्वर-चिन्तन के बिना व्यर्थ ही जीवन व्यतीत करता है, तो वह बार बार जन्म-मृत्यु को प्राप्त करता है ।

सम्मेलनं यन्मनुजे जड़स्य तत्त्वोभयस्यास्ति च चेतनस्य ।
नीरे तु तन्नीरजमेकवृत्योर्वैदुष्यपूर्णाः सदृशं वदन्ति ॥४४॥

मनुष्य में जो जड़ और चेतन उभयतत्त्वों का सम्मिलन है, विद्वान् उसे जल में नीरज और भेक (शैवाल) वृत्तिवत् मानते हैं ।

एकस्य लक्ष्यं मनसाऽस्ति भोगः सृष्टौ सदानन्दयुतं सहर्षम् ।
तथा परस्यास्त्यनपेक्षितत्वं शैवालिकासङ्गतिदोषहेतोः ॥४५॥

शैवाल संगतिदोष के कारण एक का लक्ष्य सृष्टि में आनन्दपूर्वक मन द्वारा भोग करना है दूसरे का (कमलवत्) उपेक्षाभाव है।

येषां सुखं लौकिकमेव लक्ष्यं नाध्यात्ममार्गं हि चरन्ति तेऽत्र ।
अन्धाधिपास्ते विषकीटतुल्या वाञ्छन्ति मायोपहिता नु सौख्यम् ॥४६॥

यहाँ जिनका लक्ष्य लौकिक सुख प्राप्त करना मात्र है, वे अध्यात्ममार्ग के अनुयायी नहीं हो सकते। वे तो अज्ञानान्धकार से अन्धे हुए विषकीट के समान, मायाबद्ध हुए, साँसारिक सुख ही चाहते हैं।

ग्रस्ता तु या लोभविकारसङ्घैर्धर्मादिकी जागतिकप्रवृत्तिः ।
विद्योतनं सारविहीनतायास्तृष्णार्दितानाञ्च महाभिमानम् ॥४७॥

लोभ आदि विकारों से ग्रस्त जो जागतिक धर्मादिक प्रवृत्ति है। वह तो उन तृष्णा से पीड़ितों की सारहीनता का सूचक अभिमान मात्र है।

वासोऽमृतस्यास्ति तु यत्र रत्नं ज्ञानं तदेवास्ति मनुष्यदेहम् ।
तद्ब्रह्मणः पावनमन्दिरं वै भक्त्यादिभाण्डारमतीवरम्यम् ॥४८॥

जहाँ अमृत का निवास है। जहाँ ज्ञान-रत्न रहता है। वही मनुष्य का वास्तविक शरीर है। वही भक्ति आदि का सुन्दर भण्डार है। और वही परब्रह्म का पावन-मन्दिर है।

मूढोऽप्यसौ जातु नरः परेशं विचिन्तयन्वै भजति प्रकामम् ।
भावं त्रिपुट्यास्त्वपनीय मग्नो भेदस्तयोर्नैव तदास्ति कश्चित् ॥४९॥

मूर्ख मनुष्य भी परमेश्वर का चिन्तन करता हुआ, त्रिपुटी के भाव को मिटाकर, यदि परब्रह्म का वास्तविक भजन करता है, तो उसके लिए आत्मा–परमात्मा का भेदभाव स्वतः ही नष्ट हो जाता है।

चर्मादियुक्ता प्रतिमेयमस्ति क्षणस्थिता मानवदेहरूपा ।
अतो न किञ्चिन्तयसि प्रभुं तं योऽनश्वरश्चात्मनि तेऽस्ति सत्यम् ॥५०॥

चर्म (चमड़े) आदि से निर्मित यह मानव शरीर नश्वर है। अतः जो शाश्वत (नित्य) रूप से तुम्हारी आत्मा में स्थित सत्यस्वरूप, अविनाशी परब्रह्म है। तू उस परम पिता परमेश्वर का भजन क्यों नहीं करता है।

वाण्यादिभिर्नैव कदापि लोके सम्प्राप्यते तत्परमात्मतत्त्वम् ।
ज्ञानं तथाहं प्रकृतेश्च नाशं विहाय योगं सहजं समाधिम् ॥५१॥

अहंकार और प्रकृति के सर्वथा विनाश तथा ज्ञान, योग और सहज समाधि के विना, वह परमात्मतत्त्व (परब्रह्म) वाणी आदि के द्वारा प्राप्य नहीं है।

क्षित्यादितत्त्वैश्चपलं नराणां मनः समुद्भूतमिदं शरीरे ।
स्वं बोधयत्यत्र सदा स्वरूपं ज्योतिर्मयं चाहमहंमयञ्च ॥५२॥

इस मनुष्य शरीर में आकाश पृथ्वी आदि तत्त्वों से उत्पन्न यह मन चञ्चल है। वह स्वयं को तथा अहम्मय, ज्योतिर्मय अपने स्वरूप को बोधित करता है।

अहम्मयं सक्तमिदं नराणां लोकैषणास्वत्र मनः सतृष्णम् ।
आत्मप्रभां मन्दतरां तु कृत्वा जीवं नयत्येव हि जन्ममृत्यू ॥५३॥

लौकैषणाओं में सतृष्ण ओर अहंभाव में आसक्त, मनुष्यों का यह 'मन' आत्मतेज को मन्द करके 'जीव' को जन्म और मृत्यु को प्राप्त कराता है।

असम्भवस्त्वत्र शमः प्रवृत्तेर्हठान्नृलोके खलु मानसिक्याः ।
निर्मन्थनं स्वान्तरिकं च बोधं शुद्धं विहायान्यदिशि प्रवृत्तिम् ॥५४॥

संसार में मानसिक प्रवृत्ति का हठात् शमन असम्भव है। उसका शमन, आत्म-मन्थन, शुद्ध-ज्ञान एवं प्रभु की दिशा में प्रवृत्ति से ही हो सकता है।

मनस्तदैवाग्रसरं सुदुष्टं भवत्यहो सत्त्वगुणान् प्रतीह ।
सच्चिन्तनात् सात्त्विकता च बोधो मिलन्ति सत्येन यदा विरक्तिः ।५५।।

दुष्टजन सत्त्वगुणों के प्रति तभी अग्रसर होता है, जब सच्चिन्तन के कारण सात्विकता, ज्ञान और वैराग्य सत्य से ओत प्रोत हो जाते हैं।

यस्यानुरक्तिस्तु गुरौ विशुद्धा तथा च सत्याचरणेऽस्ति नित्यम् ।
प्राप्नोति दिव्यात्मविवेकदीप्तिं मुक्तः स एवात्र कुसङ्गदोषात् ।।५६।।

जिसकी नित्य विशुद्ध अनुरक्ति गुरु में तथा सत्याचरण में होती है। वही कुसंगति के दोष से मुक्त होकर दिव्यात्मज्ञान को प्राप्त करता है।

ईशेऽनुरक्तं हि मनो यदैव प्राप्नोति कैवल्यपदं तदैव ।
दुःखस्य नाशो भवतीश-भक्तिः सुधामयीस्नेहमयी च शक्तिः ।।५७।।

मन जिस समय ईश्वर में अनुरक्त हो जाता है। तभी कैवल्य (मोक्ष) मिल जाता है। तथा साथ ही साथ दुःखों का विनाश होकर ईशभक्ति और स्नेहमयी शक्ति प्राप्त हो जाती है।

त्यक्त्वा ह्यहं विश्वविमोहनं तत् स्वच्छं भवत्यत्र मनोऽनुदासः ।
यदा तदा भौतिकतासमाप्तिर्भवत्यहो चाऽथ परानिवृत्तिः ।।५८।।

जब मन अहम्भाव को त्यागकर, विश्वमोहन उस निर्मल-ब्रह्म का अनुचर हो जाता है, तब भौतिकता की समाप्ति हो जाती है, और परानिवृत्ति मिल जाती है।

नृजीवनस्यास्ति सदात्मसाक्ष्यं लक्ष्यं परब्रह्मणि मेलनञ्च ।
सङ्केतिताः कर्म च सन्ति योगो ज्ञानञ्च भक्तिर्भुवि तस्य मार्गाः ।।५९।।

संसार में, मनुष्य जीवन का शाश्वत (नित्य) लक्ष्य आत्मसाक्ष्यपूर्वक परब्रह्म में लीन हो जाना है। इस कार्य के साधन कर्म, योग, ज्ञान और भक्ति हैं।

पदाङ्कवद् व्यष्टिसमष्टिरूपे संस्कारजे मानवकर्मणीह ।
सङ्कल्पजश्चास्ति नरस्वभावः सुखं च दुःखं जनितं क्रियाभिः ॥६०॥

बालू के पदचिह्न के समान, इस संसार में मानव के व्यष्टि तथा समष्टि रूप दो संस्कार-जन्य कर्म हैं, मनुष्य का स्वभाव संकल्प से उत्पन्न होता है तथा सुख और दुःख क्रियाओं के उत्पन्न होते हैं।

स्वाधीनवृत्या मनुजस्य कर्म व्यनक्ति पापं च कृतं हि पुण्यम् ।
तत्रापि कार्यस्य च कारणस्य संयोजनं चेतनसत्तयैव ॥६१॥

मनुष्य का कर्म स्वाधीनवृत्ति के द्वारा किये हुए पाप और पुण्य को प्रकट करता है। और वही चेतनसत्ता के साथ कार्य और कारण का संयोजन (मिलाप) कराता है।

ब्राह्मी स्थितिः साऽस्ति यदा त्वनेकेष्वेकं नरः पश्यति पूर्णसत्यम् ।
सैवोच्चता ज्ञानपदस्य चास्ति द्वैतक्रियाभावविनाशनञ्च ॥६२॥

ब्राह्मी स्थिति वह है, जब मनुष्य अनेकता में एक पूर्ण सत्य ब्रह्म को देखता है। वह स्थिति द्वैतभाव की विनाशिनी है। तथा ज्ञान मार्ग परमोन्नति है।

ब्रह्मात्मनोर्या सहजा स्थितिः सा योगे रतानां चरमास्त्यवस्था ।
त्यक्त्वा च तत्रैव विभिन्नभेदं स्वात्मप्रभां चुम्बति चित्तवृत्तिः ॥६३॥

ब्रह्म और आत्मा की जो सहज स्थिति है, वह योगियों की चरमावस्था है। उसी स्थिति में योगी चित्तवृत्ति के भेदभाव को त्यागकर, स्वात्म-प्रकाश का अवलोकन करता है।

प्रेमा च वैधीति समद्विमार्गा प्रवाहिता भक्तिपयस्विनीह ।
साडम्बरा शुद्धतमा च नित्यं क्वचित् क्वचिद्वै परिदृश्यते सा ॥६४॥

प्रेमा और वैधी नाम से समान रूप से, दो मार्गों में प्रवाहित होने वाली भक्ति रूपी नदी, कहीं साडम्बरा और कहीं विशुद्धरुपा दिखलायी देती है।

प्रेमा विधिश्चास्ति तु यात्र भक्तेः सा वेदनौत्सुक्यमयी हि भूत्वा।
प्रज्ज्वाल्य पापस्य समस्तपुञ्जं तथा च पुण्यस्य विभुं प्रयाति ॥६५॥

यहाँ जो भक्ति की प्रेमा विधि है। वह वेदना और औत्सुक्यमयी होकर पाप और पुण्य के समस्त समूह को नष्ट करके, परब्रह्म का साक्षात्कार कराती है।

यः कायिकं वाचिकमान्तरञ्च,
समर्पणं स्वस्य करोति शुद्धम्।
स एव नामात्मकविश्वमुक्तः,
कैवल्यलोके विचरत्यमोघम् ॥६६॥

जो साधक (भक्त) अपने को, परब्रह्म के लिए, कायिक, वाचिक और मानसिक रूप से शुद्ध समर्पण कर देता है। वही 'साधक' नाम रूपात्मक विश्व से मुक्त हुआ, कैवल्य-धाम में शाश्वत विचरण करता है।

एवं सर्वं परमललितं सर्वथा सत्यपूतं
सद्वृत्तं यन्निखिलमिह तन् नानकस्यातिरम्यम्।
अस्मिन् ग्रन्थे ग्रथितमनिशं श्रोतृवक्तृप्रजानां
भूयो भूयो भवतु महते श्रेयसे प्रेयसे च ॥६७॥

इस प्रकार सर्वथा सत्य पूत (पवित्र) परम ललित (सुन्दर) श्रीगुरुनानक का जो अखिल सद्वृत्त है। वह इस ग्रन्थ में गुम्फित किया गया है। वह (सच्चरित्र) इस संसार में वक्ताओं और श्रोताओं के लिये अधिकाधिक श्रेय और प्रेयप्रद बने।

इति कविवरश्रीविष्णुदत्तशर्मविरचिते श्रीगुरुनानकदेवचरिते महाकाव्ये
सप्तदशः सर्गः, समाप्तश्चायं ग्रन्थः।



